सुकवि-माधुरी-माला—षष्ठ पुष्प

# मिश्रबंधु-विनोद

अथवा

## हिंदी-साहित्य का इतिहास तथा कवि-कीर्तन

लेखक
'मिश्रबंधु'

# कुछ चुनी हुई साहित्यिक पुस्तकें

| पुस्तक | मूल्य |
|---|---|
| दुलारे-दोहावली | =), १), ॥) |
| दुलारे दोहावली (सटीक) और समालोचना युक्त भूमिका सहित | २) |
| बिहारी रत्नाकर | ४) |
| हिंदी-नवरत्न | ४॥), ५) |
| देव और बिहारी | १॥), २) |
| पूर्ण संग्रह | १॥), २) |
| पराग | ॥), १) |
| कथा | ॥=), १=) |
| भारत-गीत | ॥।=) १।=) |
| आत्मार्पण | ॥), १) |
| विषय विषय | १), १॥) |
| विश्व-साहित्य | १॥), २) |
| वेणीसंहार | ॥=), ॥) |
| मधुर आलाप | १), १॥) |
| साहित्य-सुमन | ॥=), १=) |
| सौ अजान और एक सुजान | १), १॥) |
| प्राचीन पंडित और कवि | ॥।=), १।=) |
| मतिराम-ग्रंथावली | २॥), ३) |
| साहित्य-सन्दर्भ (द्विवेदीजी) | १॥), २) |
| सुकवि संकीर्तन | १।), १॥) |
| सौंदरानंद महाकाव्य | ॥), १) |
| भवभूति | ॥=), १=) |
| हास्य-रस | ।=), ॥) |
| हिंदी साहित्य विमर्श | १), १॥) |
| पद्य पुष्पांजलि | १॥), २) |
| परिमल | १॥), २) |
| कलिका | १), १॥) |
| रसिकाणी | १॥), २) |
| काव्य-कल्पद्रुम | २॥), ३) |
| नैषध-चरित चर्चा | ॥) १) |
| किंजल्क | ॥), १) |
| समालोचन | ।), ॥) |
| प्रसादजी के दो नाटक | १), १॥) |
| नल नरेश | २॥), ३) |
| सूरसागर | ४) |
| सचित्र सूरसागर | २) |
| हिंदी-काव्य में नवरस | २) |
| जरासंध महाकाव्य | १) |
| प्रबंध पद्म | १), १॥) |

सब प्रकार की हिंदी-पुस्तकें मिलने का पता—

**गंगा-ग्रंथागार, ३६ लाटूश रोड, लखनऊ**

# मिश्रबंधु-विनोद

अथवा

हिंदी-साहित्य का इतिहास तथा कवि कीर्तन

( चतुर्थ भाग )

लेखक

गणेशविहारी मिश्र

रावराजा रा० ब० श्यामविहारी मिश्र एम्० ए०

रा० ब० शुकदेवविहारी मिश्र बी० ए०

"ते सुकृती रससिद्ध कवि बंदनीय जग माहि ,
जिनके सुजस सरीर कहँ जरा मरन भय नाहि ।"

मिलने का पता—

**गंगा-ग्रंथागार**

३६, लाटूश रोड

**लखनऊ**

प्रथमावृत्ति

सजिल्द ४॥) ]   सं० १९९१   [ सादी ४)

प्रकाशक
श्रीदुलारेलाल भार्गव
अध्यक्ष गंगा-पुस्तकमाला कार्यालय
लखनऊ

## शाखाएँ और सोल एजेंसियाँ—

गंगा-ग्रंथागार — सिविल लाइन्स अजमेर
गंगा-ग्रंथागार — १६।१३, हरीसन रोड, कलकत्ता
गंगा-ग्रंथागार — सराफा बाज़ार, सागर
गंगा-ग्रंथागार — कोटगेट, बीकानेर
गंगा-ग्रंथागार — नीलकंठ स्ट्रीट, दरियागंज, दिल्ली
गंगा-ग्रंथागार — ४२८, ठैंकिंगस्त रोड, बंबई
गंगा-ग्रंथागार — चलस्क बिल्डिंग्ज, जोधपुर
तथा प्रचारक—सैकड़ों जगह

मुद्रक
श्रीदुलारेलाल भार्गव
अध्यक्ष गंगा-फाइनआर्ट प्रेस
लखनऊ

# समर्पण

हिंदी भाषा एवं कविता के अनन्य प्रेमी और सहायक, काव्य-मर्मज्ञ, सौजन्य-मूर्ति, सरल-स्वभाव, निरहंकार, रसिक-शिरोमणि, हिंदी के सुलेखक, स्वदेश एवं स्वजाति के अद्वितीय भक्त, प्रजापालक, नरपाल चूड़ामणि हिज़ हाइनेस सवाई महेंद्र महाराजा श्रीवीरसिंहदेव बहादुर ओरछा-नरेश 'सरामद राजाहाय बुंदेलखंड' के कर-कमलों में यह तुच्छ भेंट (मिश्रबंधु-विनोद, चतुर्थ खंड) उनकी उदार स्वीकृति से, अत्यंत श्रद्धा और प्रेम-पूर्वक, मिश्रबंधुओं द्वारा, सादर समर्पित है।

| | |
|---|---|
| गोलागंज, लखनऊ | गणेशविहारी मिश्र |
| वैशाख शु० ७, संवत् १९९१ | श्यामविहारी मिश्र (रावराजा, रायबहादुर) |
| २० मई, १९३४ ईस्वी | शुकदेवविहारी मिश्र (रायबहादुर) |

# भूमिका

चतुर्थ भाग ( मिश्रबंधु विनोद ) में पहले प्राय २६४ कवि थे, किंतु अब प्राय १५०० हो गए हैं। इनमें से बहुतेरों ने स्वयं हमारे पास पत्र द्वारा अपना हाल लिख भेजा है, तथा बहुतों के हाल उनके मित्रों आदि के द्वारा ज्ञात हुए हैं। कहीं कहीं हाल भेजनेवालों के नाम भी लिख दिए गए हैं, किंतु ऐसा बहुत ही कम हो सका है। ऐसा लिखने का विचार जब से उठा, उससे पूर्व सैकड़ों लोगों के हाल लिखे जा चुके थे। अतएव जहाँ कहीं हाल का आधार ग्रंथ में न हो, वहाँ स्वयं कवि के अथवा उसके मित्रों के पत्रों का आधार समझना चाहिए। बहुत-से कवि हमको स्वयं ज्ञात हैं। ऐसे स्थानों पर बहुधा ऐसा लिख भी दिया गया है, किंतु कई कारणों से सब कहीं ऐसा नहीं हो सका है। इस भाग के कथनों के आधार दृढ़ हैं। नंबर इसमें सिलसिलेवार हैं, किंतु कहीं कहीं 'अ' आदि के भी नंबर आ गए हैं। यह एक प्रकार की भूल समझनी चाहिए, सिद्धांत नहीं। आगे के संस्करणों में यह भी निकल जायगी। समय के देखते हुए चौथा भाग कुछ बड़ा अवश्य है, किंतु विनोद मुख्यतया कवि-कृतियों का कथन है, सो ज्ञात हाल छोड़ देना अनुचित समझा गया। वास्तव में बहुतेरी साधारण ज्ञात घटनाएँ छोड़ भी दी गई हैं, नहीं तो ग्रंथ दूना हो जाता। आशा है, स्थानाभाव के भय से जो हमें ऐसा करना पड़ा है, उसके लिये कविगण क्षमा करेंगे।

लखनऊ
सं० १९९१

विनीत
मिश्रबंधु

# विषय-सूची

अध्याय ३८—आदि से सं० १९४४ पर्यंत के शेष कविगण

# मिश्रबंधु-विनोद

## अड़तीसवाँ अध्याय

### आदि से संवत् १९४४ पर्यंत के शेष कविगण

मिश्रबंधु-विनोद के द्वितीय संस्करण के संबंध में केवल थोड़ा बहुत परिवर्तन ग्रंथ में नहीं हुआ है, परंतु फिर से पूरी जाँच और खोज करने से कवियों तथा ग्रंथों की संख्या पहले से प्रायः ड्योढ़ी हो गई है। दूसरे भाग तक प्रथम संस्करण में १२२१ कवि थे, तथा अब १६५० हो गए हैं। तीसरे भाग में भी ऐसी ही वृद्धि हुई है, और चौथे में संख्या बहुत अधिक बढ़ गई है। दूसरे संस्करण में आदि से संवत् १९४५ पर्यंत कवियों के कथन प्रथम तीन भागों में हैं, तथा इस चौथे भाग में १९४६ से अब तक के रचयिताओं के विवरण हैं। प्रथम तीन खंडों के बहुत-से ऐसे कवि हैं, जो उन भागों के द्वितीय संस्करण के समय हमें मालूम न थे, किंतु अब ज्ञात हो गए हैं। उनका वर्णन यहाँ करके आगे बढ़ना उचित समझ पड़ता है। उपयुक्त खंडों में पहले का तीसरा संस्करण भी हो गया है, तथा दूसरे और तीसरे के अभी दूसरे ही संस्करण हुए हैं। अब न-जाने कितने दिनों में इनके और संस्करण निकलें। इसलिये जो बृहत् मसाला हम लोगों को ज्ञात हो चुका है, उसको अपने ही पास पड़ा न रखकर हम उसे यहीं प्रकाशित कर देना उचित समझते हैं। इस अध्याय के रचयिता-गण बहुत प्रसिद्ध नहीं हैं, किंतु वर्णन-पूर्णता के लिये उनका लिखा जाना आवश्यक था ही, तथा इनमें से कितनों ही ने बड़े-बड़े ग्रंथ

बनाए हैं। इनमें से मदनमोहन, अनुनाथ आदि, कनककुशल जानकीराम, गंगाधर व्यास, जीवा भट्ट तथा बहुत से अन्य महाशय सुकवि भी हैं। जीवा भट्ट ने बहुत ग्रंथ भाषा कहा है। इस अध्याय में बहुत-से महाराष्ट्र दरबारी हिंदी-कवि भी हैं। कुल मिलाकर यह भाग बुरा नहीं है। इनमें कवियों के नंबर बदले नहीं गए हैं, जो अपने उचित स्थान पर उन्हें मिलने। ७४ नए कवियों के विवरण त्रिपिटकाचार्य राहुल सांकृत्यायन नामक बौद्ध महाशय ने १९८६ की गंगा पत्रिका में निकाला है जिसके आधार पर उनके कथन यहाँ लिए गए हैं। इनमें से बहुतेरे आठवीं, नवीं, दसवीं आदि परम प्राचीन शताब्दियों के हिंदी-कवि कहे गए हैं। उनके ग्रंथ बहुधा तिब्बत में कहे जाते हैं। कवियों की प्राचीनता बहुत महत्त्व-पूर्ण है, और इन आधारों पर अवलंबित जान पड़ती है किंतु उनके पूरे विवरण सांकृत्यायन महाशय ने नहीं दिए हैं। अब इस विषय में अधिक ज्ञान होगा तब फिर कुछ कहा जायगा।

सांकृत्यायन महाशय की खोजें कितनी महत्त्व-पूर्ण हैं, सो प्रकट ही है। आशा है, आप अपने कथनों के पूरे हवाले देकर शीघ्र समाज को बाधित करेंगे। राहुल महाशय को हमने पत्र लिखा था। उसके उत्तर में जो पत्र उन्होंने हमें लिखा है, उसकी नक़ल नीचे दी जाती है, जिससे समय जानने में बहुत सहायता मिलेगी।

कवियों के नंबर डालने में भी एक नवीन प्रश्न उपस्थित है। प्रथम संस्करण में नंबर सीधे साधे पड़ते गए, किंतु द्वितीय संस्करण के समय यह सोचा गया कि लोगों ने जो हवाले दिए हैं वे नवीन नंबर डालने से भ्रमात्मक हो जायँगे। अतएव प्रथम तीन खंडों में नंबर पुराने ही रक्खे गए, और जिन नंबरों के बीच जाँच से नए कवि मिले, उनके नंबर कैसे से कर दिए गए। जैसे नंबर १९६६ तथा

१२६७ के बीच में दो कवि नए मिले हैं, सो उनके नम्बर १२६६/१ तथा १२६६/२ कर दिए गए हैं। अब इन नवीन नम्बरों के बीच में भी नए कवि मिलते जाते हैं, सो १२६६/१अ १२६६/१ब आदि के समान नम्बर डालने पड़ते हैं। इसमें गुथलपन आ जाता है, और समझ पड़ता है कि जितनी सुविधा पुराने नम्बरों के रखने से होगी, उससे अधिक असुविधा इन नए बनेवाले नम्बरों के लिखने में हो रही है। चौथे खंड में प्राचीन कवि बहुत थोड़े हैं तथा नवीन अधिक, सो और भी भद्दापन आवेगा। फिर ग्रंथ में पूरे कवि कितने हैं, सो बिना बहुत कुछ जोड़े-बाड़े पता नहीं लगता। एक यह भी बात है कि किसी महाकवि को पूरा नम्बर न देकर किसी अन्य कवि के नम्बर पर बटे में लिखना उसका अनावश्यक अपमान-सा समझ पड़ती है, जो अनुचित है। प्रथम खंड की नम्बर २७७ है, किंतु उसमें कवि ३३६ सन्निविष्ट हैं। इसी प्रकार दूसरे खंड में नम्बर २७८ से १३२१ तक हैं, किंतु कवि १३०४ हैं। तृतीय खंड में नम्बर १३२२ से २५७६ तक होकर भी रचयिता १२६२ हैं। फल यह है कि प्रथम तीन खंडों में नम्बर २५७६ तथा रचयिता ३१०६ हैं। चतुर्थ खंड के ३८वें अध्याय में रचयितागण प्रथम तीन खंडों के ही होने से उनके नम्बर भी उचित स्थानानुसार बटा में दे दिए गए हैं, किंतु यह बट मिलाने को नए नम्बर भी दर्शा दिए गए हैं। ३६वें अध्याय में केवल नए नम्बर दिए गए हैं।

## राहुल सांकृत्यायन का पत्र

लूइपा महाराज धर्मपाल (७६६-८०६) के कायस्थ थे, यह सम्वत् क यु की पोथी ज (अर्थात् सराम) के पृष्ठ २४२ ख में साफ लिखा है। वहीं यह भी लिखा है कि सिद्धरत्न घूमते हुए बारेंद्र में महाराज धर्मपाल के महल में भिक्षा के लिये गए थे, उन्

हुए। यह मरुस्य के बु निब्बत में मस्य मठ के पाँच अधिपतियों ( 1091 1270 A D ) की ग्रंथावली है। यही थी मगोल जातीय चीन-सम्राज के गुरु हुए। च, छ ज ग्वर की पोथियाँ तीसरे महत राज दर्तिध्वज ( जन्म ११७१, मृत्यु १२१६ ) की कृतियाँ हैं। इन्हीं लोगों ने अधिकांश सिद्धों की साखियों का अनुवाद कराया था।

उक्त ग्रंथ और रिनू—रा—दद्—यहा—ग्रुब्स—ग्य—च गतम् पृष्ठ ६६, तथा चतुराशीतिसिद्धप्रवृत्ति, स्तन—ग्युर ८६१ ( स्नर—थक छापे ) के पृष्ठ १६ में भी दारिका और डेंगिपा का ( जो पहले ओडीसा के राजा और मंत्री थे ) लूहिपा का शिष्य होना अंकित है।

महाराज देवपाल ( ८०१ ४१ ई० ) के समय में इन सिद्ध कवियों के होने का उल्लेख है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| विरूप ( ३ ) | चतुराशीतिसिद्धप्रवृत्ति—स्तन-ग्युर ८६।१ | P ४० | |
| गोरख ( १६ ) | ,, ,, | १० ख | ४६ |
| कण्हपा ( १७ ) गुरु जालंधरपा | ,, | २० ख | तक |
| भूसुक ( ४१ ) | ,, , | ३ ख | |
| घंटापा ( ५२ ) | , | ४३ ख | |

लूहिपा और शबरपा का समकालीन होना तथा उनका धर्मपाल के समय होना असंदिग्ध है। इसके लिये आठ भाषा के कितने ही ग्रंथों में प्रमाण दिया जा सकता है। पर मैंने सास्क्य बंग बुम में प्रमाण उद्धृत किया है, जो बहुत ही प्रामाणिक ग्रंथ-संग्रह है।

यदि उपयोगी समझें तो उक्त-सूत्र को छाप लेंगे, किंतु प्रूफ में बहुत ही सावधानी रखनी होगी।

कलकत्ता विश्वविद्यालय के प्रोफेसर दिनेशचंद्र सेन ने 'बंग साहित्य परिचय' ग्रंथ लिखा है, जो सन् १९१४ ई० को छपा

है। उसमें गोपीचंद भरथरी पर लिखी पुरानी गीता का समर्थ भी है। प्रोफेसर महाशय ने पृष्ठ ३८ पर लिखा है—"लक्ष्मणदास कृत हिंदी गाने बंगीय राजार गुरु जलधर योगी, ताहार ( राजा की ) माता मैनावती, तदीय ( राजमाता के ) गुरु गोरखनाथ प्रभृति बंगीय योगोल्लिखित परिव्राजक प्राय समस्तेर उल्लेख आछे।"

गीत में से—पृष्ठ ४१—

"हरि-गुण-गान मयना गाइयार लागिल।
उत्तर दक्षिण चिता चारोरिज।
साक्षात् गोरखनाथ आसिया रहा रहल।"

पृष्ठ ८६ में—

"सूर्य चन्द्र छाड़ि कहि बंगदेश राय।
ताराचन्द्र नामे हैला ताहार तनय।
इहार नैना गुन महा धर्मराय।
गोपीचन्द्र नामे हलाईहारो कुमारो।
विष्णुचन्द्र नामे पुत्र हइला ताहारो।
विष्णुचन्द्र नन्दन हइला रूपचन्द।
ततदु उत्पत्ति होण गोविंद ए चंद्र।"

पृष्ठ १०२ में—

"योगमिथ्या हाड़िपा कालूपा गोर्ष मीन
सत सिद्ध अवतार गुरवास हीन।
पाण्डिका नगर राजा गोविंदचन्द्र भूप।
जलदरी हाड़िपा हइल हाडि रूप।"

हाड़ीपा जलधरपा ही है। कालूपा ४ कण्हपा (१७) है।

आपका
मातृत्य-सगोत्र राहुल

उदाहरण—

जहँ मन, पवन न संचरइ, रवि ससि नाह पवेस,
तहि वट चित्त विसाम करु, सरह कहिअ उवेस।

"पंडिअ सअल सत्थ वक्खाणइ,
देहहि बुद्ध वसंत न जाणइ।'
'अमणागमणु ण तेन विखंडिअ,
तोवि णिलज्ज भणइ हउँ पंडिअ।'

"जो भव सो निव्वा (ण ?) ण खलु, भउ न मण्णहु अण्ण ;"
'एकस्वभावे विरहिअ, निम्मलमइ पडिवण्ण।'
"घोर अँधारे चंदमणि जिमि उज्जोअ करेइ,
परममहासुह एक्कु खणे, दुरिआ सेस हरेइ।'
"जीवन्तह जो नउ जरइ, सो अजरामर होइ,
गुरु उवएसें विमलमइ, सो पर धण्णा कोइ।

इनके कुछ गीति पद—

राग देशाख

"नाद न बिन्दु न रवि न शशि-मंडल,
चिअराअ सहावे मूकल। ध्रु०
उजु रे उजु छाड़ि मा लेहु रे बंक,
निअहि बोहिमा जाहु रे लांक। ध्रु०
हाथेर कांकाण मा लोउ दापण,
अपणे अपा बुझतु निअ मण। ध्रु०
पार उआरे सोइ गजिइ,
दुज्जण साँगे अवसरि जाइ। ध्रु०
वाम दाहिण जो खाल बिखला,
सरह भणइ बपा उजुवाट भाइला।' ध्रु०

## राग भैरवी

काग्र णावहि मग्मिय के ुआछ,
सद्गुरु वअथ घर पतराल । ध्रु०
चीअ थिर करि घहुरे नाहा,
धन उपाग पारम जाइ । ध्रु०
नौवाही ( नौवाया ) नौंका टागुम गुणे,
मलि मेल महँ पाडय आयें । ध्रु०
वाट समय ल्वाइदजि पलथा,
भव उलाल पयथि चालिया । ध्रु०
कुल लइ दर सात उजाय,
मरह भणइ ग ( च ) यँ पमाऍ । ध्रु०

नाम—( ३ ) शवरपा ( सिद्ध ५ ) ।

समय—सं० ८२५ के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) चित्तगुह्यगंभीरार्थगीति, ( २ ) महामुद्रावज्र गीति, ( ३ ) शून्यता दृष्टि, ( ४ ) षडंग योग ( ५ ) सहजशंवर स्वधिष्ठान, ( ६ ) महनापन्शि स्वधिष्ठान ।

विवरण—ये उपयुक्त सरहपाद के शिष्य तथा गौडेश्वर महाराज धर्मपाल के लेखक लूहिपा के गुरु थे । संभव है, उपयुक्त ग्रंथों में कुछ संस्कृत या पाली के भी हों । महाराज धर्मपाल का समय सं० ८२६ से ८६६ तक है । एक शवरपा ह० दसवीं शताब्दी में भी हुए हैं । वह मैत्रीपा या अवधूतीपा के गुरु थे । उनकी भी पुस्तकें संभव है शवरपा की पुस्तकों में शामिल हों । ये ग्रंथ तजूर के तन्त्रखंड में ८ ।

उदाहरण—

ऊँचा-ऊँचा पावत तहिं वसइ सबरीबाली,
मोरगि पीच्छ परहिंण सबरी गिवत गुंजरी ।

उमत सबरो पागल शबरो मा कर गुली गुहाड,
तोहोरि णिअ घरिणी णामे सहज सुंदरी।
णाणा तरुवर मौलिल रे गअणत लागेली डाली,
एकेली सबरी ए वण हिण्डइ कर्ण कुंडल वज्रधारी।
तिअ धाउ खाट पडिला सबरो महासुखे सेजि छाइली,
सबरो भुजंग णइरामणि दारी पेहा राति पोहाइली। ध्रु०
हिअ ताँबोला महासुहे कापूर खाइ,
सून निरामणि कंठे लइआ महासुहे राति पोहाइ। ध्रु०
गुरुवाक् पुंछआ बिंध णिअ मणे बाणे,
एके शर-सन्धाने बिंधह बिंधह परम णिवाणें। ध्रु०
उमत सबरो गरुआ रोषे,
गिरिवर सिहर संधि पइसन्ते सबरो लोड़िब कइसे।

## राग रामक्री

"गअणत गअणत तइला बाड़ही हिचे कुराड़ी,
कंठे नैरामणि बालि जागन्ते उपाड़ी। ध्रु०
छाडु छाडु माआ मोहा बिषमे दुन्दोली,
महासुहे विलसन्ति शबरो लइआ सुणमेहेली। ध्रु०
हेरि ए मेरि तइला बाड़ी खसमे समतुला,
षुकड़ए सेरे कपासु फुटिला। ध्रु०
तइला बाड़िर पासेर जोहणा बाड़ी ताएला,
फिटेलि अंधारी रे आकाश फुलिआ। ध्रु०
कंगुरि ना पाकेला रे शबराशबरि मातेला,
अणुदिण शबरो किम्पि न चेवइ महासुहें भेला। ध्रु०
चारिवासे गड़िलारे दिआँ चञ्चाली,
तँहि तोलि शबरो डाहकएला कान्दश सगुण शिआली। ध्रु०

उमत सबरो पागरा शबरो माकर गुली गुहाउ,
तोहोरि णिअ घरिणी णामे सहज सुंदरी।
णाणा तरुवर मोलिल रे गअणत लागेली डाली,
एकेली सबरी ए वण हिंडइकर्ण कुंडल वज्रधारी।
तिअ धाउ खाट पडिला सबरो महासुने सेजि छाइली,
सबरो भुजंग णइरामणि दारी पेह्मरातिपोहाइली। ध्रु०
हिअ ताँबोला महासुहे कापूर खाइ,
सून निरामणि कंठेना आ महासुहे राति पोहाइ। ध्रु०
गुरुवाक् पुंज आ विंध णिअ मणेँ वाणे,
एके शर-सन्धाने विंधह विंधह परम णिवाणे। ध्रु०
उमत सबरो गरुआ रोषे,
गिरिवर सिहर सन्धि पइसते सबरो लोडिब कइसे।

## राग रामक्री

"गअणत गअणत तइला बाड़ही हेंचे कुराड़ी,
कंठे नैरामणि बालि जागंते उपाडी। ध्रु०
छाडु छाड माआ मोहा विषम दुन्दोली,
महासुहे विलसति सबरो लइआ सुणमे हेली। ध्रु०
हेरिए मेरि तइला बाडी खसमे समतुला,
षुकड़ए सेरे कपास फुटिला। ध्रु०
तइला बाडिर पासेँर जोहणा बाडी ताएला,
फिटेलि अधारी रे आकाश फुलिआ। ध्रु०
कंगुरि ना पाकेला रे शबरा शबरि मातेला,
अणुदिन शबरो किंपिन चेवइ महासुहेँ भेला। ध्रु०
चारिवासे गाइलारेँ दिआँ चञ्चाली,
तँहि तोलि शबरो डाकणा कादश सगुण शिआली। ध्रु०

में लेखक थे। शबरपा के शिष्य हुए। ८४ सिद्धों में इनका नाम प्रथम गिना जाता है। इनके शिष्यों में सिद्ध दारिकपा और डेंगीपा कहे जाते हैं।

उदाहरण—

राग पटमंजरी १

"काआ तरुवर पंच विडाल,
चंचल चीए पइठो काल।
दिढ करिअ महासुह परिमाण,
लुइ भणइ गुरु पुच्छिअ जाण। ध्रु०
सअल स (मा) हिअ काहि करिअइ,
सुख दुखेतें निचित मरिआइ। ध्रु०
एड़िएउ छादक बाध करणक पाटेर आस,
सुनु पाख भिति लाहुर पास। ध्रु०
भणइ लुइ आम्हे सागे दिठा,
धमण चमण बेणि पाण्डि वइठा। ध्रु०

राग पटमंजरी २९

भाव न होइ अभाव ण जाइ,
आइस संबोहें को पतिआइ। ध्रु०
लुइ भणइ वट दुलक्ख विणाणा,
तिअ धाए विलसइ उह लागे णा। ध्रु०
जाहेर वान चिह्न रव ण जाणी,
सो कइसे आगम वेएँ वखाणी। ध्रु०
काहेरे किष भणि मइ दिवि पिरिच्छा,
उदक चाँद जिमि साचन मिच्छा। ध्रु०
लुइ भणइ भाइव कीस,
जा लइ अच्छम ताहेर उह ण दिस। ध्रु०

नाम—( ५ ) वीणापा ( सिद्ध

समय—८१० के लगभग।

ग्रंथ—वज्रडाकिनी निष्पन्नक्रम।

विवरण—गौड़ देश के क्षत्रिय वंश में इनका जन्म हुआ था। इनके गुरु का नाम भद्रपा ( सिद्ध २४ ) था। पीछे से आप कण्हपा के शिष्य हुए। कण्हपा के सहारे इनका समय ज्ञात हुआ है।

उदाहरण—

राग पटमंजरी १७

'सुज लाउ ससि लागलि तांती
अणहा दाण्डी वाकि किअत अवधूती। ध्रु०
बाजइ अलो सहि हेरुअ वीणा
सुन तांति धनि विलसइ रुणा। ध्रु०
आलिकालि वेणि सारि सुणेआ,
गअवर समरस सान्धि गुणिआ। ध्रु०
जबे करहा करहकले चिपिउ
बतिस तांति धनि सएल वियापिउ। ध्रु०
नाचन्ति बाजिल गान्ति देवी
बुद्ध नाटक विसमा होइ। ध्रु०

नाम—( ६ ) कुक्कुरिपा ( सिद्ध ३४ )।

समय—सं० ८६० के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) तत्त्व-सुख भावनानुसारियोगभावनोपदेश, ( २ ) स्रवपरिच्छेदन।

विवरण—कपिलवस्तु के ब्राह्मण थे। चर्पटीपा के शिष्य और मणिपा इनके गुरुभाई थे। इनके उपलब्ध ग्रंथ हिंदी में हैं। वे तंजूर के पुस्तकालय में हैं।

उदाहरण—

राग गवडा ९

"दुलिदुहि पिटा घरण न जाइ,
रखरे तेंतलि कुम्भीरे खाअ ।
आँगन घरपण सुन गो विआती
कानेट चौरि निल अधराती । ध्रु०
सुसुरा निद गेल बहुडी जागअ,
कानेट चोरे निलका गइ मागअ । ध्रु०
दिवसइ बहुडी काउइ डरे भाअ,
राति भइले कामरु जाअ । ध्रु०
अइसन चया कुक्कुरी पाएँ गाइड,
कोडि मझें एकुडि अहिं समाइड ।' ध्रु०

राग पटमंजरी २०

निम्न लिखित पद गायकवाड़ ओरियंटल माराज, बड़ौदा, का पुस्तक साधनमाला से लिया गया है।

"हाँउ निवासी खमण भतारे,
मोहोर विगोआ कहण न जाइ । ध्रु०
फेटलिउ गो माए अंत उडि चाहि,
जा एथु चाहाम सो एथु नाहि । ध्रु०
पहिल बिआण मोर वासन पूड़,
नाडि बिआरन्ते सेव बापूड़ा । ध्रु०
जाण जौवण मोर भइलेसि पूरा,
मूल नखलि बाप संघारा । ध्रु०
भणथि कुकुरीपाए भव थिरा,
जो एथु बूझए सो एथु बीरा ।' ध्रु०

अलख-लख चिता महासुद्दे,
विलसइ दारिक० । ध्रु०
किता मते किलो तत किलो रे काय वखान,
अपइ ठान महासुद लील्य टुलख परम निवाणे । ध्रु०
दु खें सुखें एकु करिआ भुजइ इदीजानी,
स्वपरापर न चेवइ दारिक सअलानुत्तर मानी । ध्रु०
राआ राआ राआर अवर राअ मोहरा बाधा
लुइ पाअ पए दारिक द्वादशभुअणें लधा । ' ध्रु०

नाम—( ३- ) डाभिपा ( सिद्ध ७ ) ।

समय—८३० के लगभग ।

ग्रंथ—( १ ) अक्षरद्विकोपदेश, ( २ ) डाकिनीगीतिका ( ३ ) नाडीबिन्दुद्वारेयोगचर्या ।

विवरण—यह महाशय मगध देश निवासी क्षत्री थे । इनके गुरु पाणपा और विरूपा दोनो थे । डाभिपाद के नाम से तजूर में २१ ग्रंथ मिलते हैं पर इसी नाम के एक और सिद्ध हो गए हैं, अतः ठीक नहीं कहा जा सकता कि कौन ग्रंथ किसका है ।

उदाहरण—

राग भैरवी १०

नगर बाहिरिर डोंबि तोहोरि कुड़िया,
छइ छोइ जाइ सो बाह्म नाड़िया । ध्रु०
आलो डोंबि तोए सम करिबे म सांग,
निघिण कान्ह कापालि जोइ लाग । ध्रु०
एक सो पदमा चोषठी पाखुड़ी,
तहिं चढ़ि नाचअ डोंबी बापुड़ी । ध्रु०
हालो डोंबी तो पुछमि सदभावे
अइससि जासि डोंबि काहरि नावें । ध्रु०

ताति विकणअ डोंबी अवर ना चगता,
तोहोर अतरे छाड़िनड एड़ा । ध्रु०
तुलो डोंबी हाउँ कपाली,
तोहोर अतरे मोए घलिलि होडरि माली । ध्रु०
सरवर भाजीय डोंबी खाअ मोलाण,
मारमि डोंबि लेमि पराण । ' ध्रु०

धनसी राग १४

"गगा जउना माँझेरे वहइ नाई,
तहिं बुडिली मातगि पोइआ लीले पार करेइ । ध्रु०
वाहतु डोंबी वाहलो डोंबी वाटत भइल उछारा,
सद्गुरु पाअ पए जाइब पुणु जिणउरा । ध्रु०
पाँच केडु अल पडते माग पिटत काच्छी बाधी,
गअण दुखोलें सिंचहु पाणीन पइसइ साधि । ध्रु०
चद सूज दुइ चका सिठी सहार पुलिंदा,
वाम दहिण दुइ माग न रेइ वाहतु छदा । ध्रु०
कवडी न लेइ बोडी न लेइ सुच्छडे पार करेइ,
जो रथे चडिला वाहवाण आइ कुलें कुल बुडइ ।" ध्रु०

भिक्षावृत्ति नामक पुस्तक में, जो तजूर में है, इनका यह दोहा मिलता है ।

निम्न लिखित पाठ र्ल्हासा के मुञ्ज्विहार की हस्त लिखित प्रति के अनुसार है—

"भुजइ मअण सहाव र कमइ सो सहअल,
मोअ ओ धम करडिया मारउ काम सहाउ ,
अच्छुउ अकर व पुनइ, सो ससार विमुक्क,
ब्रह्म महेसर णारायणा, सवल असुद्ध सहाव ।"

नाम—( ५ ) भूसुकु या शांतिदेव ( सिद्ध ४१ ) ।

समय—सं० ८०० के लगभग।

ग्रंथ—सहजगीति।

विवरण—नालंद के पास क्षत्रिय वंश में पैदा हुए थे, और भिक्षु होकर उसी विहार में रहने लगे। उस समय गौड़ेश्वर देवपाल वहाँ के राजा थे, जिनका समय सं० ८६६ से ९०६ तक कहा जाता है। उपर्युक्त ग्रंथ मागधी हिंदी में लिखा हुआ भोटिया भाषा में मिलता है।

उदाहरण—

राग आमोद २७

"अधराति भर कमल विकसउ,
बतिस जोइणी तसु अंग उह्लसिउ। ध्रु०
चालिउअ षषहर मागे अवधूइ,
रअणहु सहजे कहइ। ध्रु०
चालिअ षषहर गउ णिवाणा
कमलिनी कमल वहइ पणालें। ध्रु०
विरमानंद विलक्षण सुध,
जो एथु बूझइ सो एथु बुध। ध्रु०
भुसुक भणइ मइ बूझिअ मेलें,
सहआनंद महासुह लीलें।' ध्रु०

राग मल्लारी ४९

"वाज णाव पाड़ी पँउआ खालें वाहिउ,
अदअ बंगाले क्लेश लुड़िउ। ध्रु०
आजि भुसुक बंगाली भइली,
णिअ घरणी चंडाली लेली। ध्रु०
डहि जो पंचघाट णइ दिवि संज्ञा णठा,
ण जानमि चिअ मोर कहिं गइ पइठा। ध्रु०

मोए तम्अ मोर किंपि ण थाकिउ,
निअ परिवारें महासुहे थाकिउ। धु०
चउकोड़ि भंडार मोर लइआ सेस,
जीवंते मइलें नाहि विशेष।' धु०

नाम—(भोट) कण्हपा (सिद्ध १७) या कर्णपा और कृष्णपा भी था।

समय—सं० ८८० के लगभग।

ग्रंथ—का्हपादगीतिका, महाढुण्ढनमूल, वसंततिलक, असंबंध दृष्टि वज्रगीति और दोहा-कोष मगही भाषा में हैं। इनके अतिरिक्त इनके और भी बहुत-से ग्रंथ संस्कृत या पाली में हैं। ये सब ग्रंथ तन्जूर में हैं।

विवरण—इनका जन्म कर्णाटक में हुआ था। जाति के ब्राह्मण थे। महाराज देवपाल के समय में थे। सं० ८६६ ६०६ तक जिनके राज्य का समय था। इनके गुरु का नाम सिद्ध जालंधरपाद है। इनसे ८४ सिद्धों में बहुत थ..। पंडित कहते हैं। इनके सात आठ शिष्य चौरासी सिद्धों में गिने जाते हैं। धमपा, कतलिपा, महीपा, उधलिपा और भलेपा थे, तथा कनखला और मेखला दो योगिनियाँ थीं। जयलिपा इनके प्रशिष्य थे।

उदाहरण—

आगम वेश पुराणे, पंडित मान वहंति;
पक्क सिरीफल अलिअ जिम बाहेरित भ्रमयति।
लहण गमइ उहण जाइ, वेणि रहिअ तसु निचल पाइ।
भणइ कह्णु मन कहवि ण फुट्टइ निचल पवन घरिणि घर वत्तइ।
एवण किज्जइ मंत्र ण तंत, णिअ घरणि लइ केलि करंत।
णिअ धर घरिणी जावण मज्जइ ताव कि पंच वर्ण विहरिज्जइ।
जिमि लोण विलिज्जइ पाणिएहि, तिम घरणी लइ चित्त,
समरस जइ तक्खणे, जइ पुणु ते सम नित्त।

पाद के शिष्य होकर सिद्ध-सम्प्रदाय में हो गए। कण्हपा भी इनके गुरु थे। उन्हीं से इनके समय का पता लगता है। उपयुक्त ग्रंथ पुरानी मालवी या मगही में लिखा है। इनका जो उदाहरण नीचे दिया जाता है, वह चर्यागीति का है।

राग पटमंजरी

टालत मोर घर नाहि पड़वेषी, हाडी ते भात नाँहि निति आवेशी। ध्रु०
वेंग संसार बढ़हिल जाय, दुहिल दुधु कि बेंटे षमाय,
बलद विआएल गाविआ बाँझे, पिटा दुहिए एतिना साँझे।
जो सो बुधी सो धनि बुधी, जो सो चोर सोइ साधी,
निते निते षिआला षिहेषम जुझअ, ढेण्ढणपाएर गीत विरले बूझअ।

यह पद चर्यागीति में ढेंढनपाद के नाम से है, पर इस नाम का कोई सिद्ध नहीं हुआ। इसीलिये कुछ लोग इसे ललितपाद का मानते हैं।

नाम—( ६४ ) मीनपा ( सिद्ध ८ )।

समय—सं० ८८० के लगभग।

ग्रंथ—'बाह्य तर बोधिचित्तबंधोपदेश' तंजूर में है।

विवरण—यह महाशय मछुए थे। इनका जन्म आसाम में हुआ था। इनके पुत्र 'मत्स्येंद्रनाथ' थे, जिनके शिष्य प्रसिद्ध महात्मा गोरखनाथ कहे जाते हैं। गोरखनाथजी के समय में मतभेद है। इनका पंथ आज भी भारतवर्ष में प्रस्तुत है, जिसके माननेवाले लाखों मनुष्य हैं। इनकी रचना का उदाहरण चर्यागीति से दिया जाता है।

उदाहरण—

कहंति गुरु परमार्थेर बाट, कम कुरंग समाधिक पाट।
कमल विकसिल कहिह ण जमरा, कमल मधु पिविवि धोके न भमरा।

नाम—( ६६ ) आदेपा ( सिद्ध ३२ )

समय—सं० ९०० के लगभग।

ग्रंथ—तंजूर में इनका कोई ग्रंथ नहीं मिला।

भर रवि किरण गतापे रे गमणागणं गइ पइठा,
भणति मंहित्ता मंहिप्पा महं एथु बुड़ ते किंपि न दिठा। ध्रु०

नाम—( ३ ) कमलपाद ( सिद्ध ३० )।

समय—सं० ८१२ के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) असंबंध दृष्टि, ( २ ) असंबंध-सर्ग दृष्टि, ( ३ ) चर्यागीतिका।

विवरण—उड़ीसा के राजवंश में इनका जन्म हुआ था। भिक्षु होकर त्रिपिटक के पंडित हुए। इनके गुरु का नाम घंटापाद था। सिद्ध राजा इंद्रभूति इनके शिष्य थे। उपर्युक्त ग्रंथ प्राचीन उड़िया या मगही में लिखे हुए हैं।

उदाहरण—

राग देशकी ८

"सोने भरिती करुणा नावी,
रूपा थोइ महिके ठावी। ध्रु०
वाहतु कामलि गअण उवेसें,
गेली जाम बहु उइ काइसें। ध्रु०
खुंटि उपाडी मेलिलि काच्छि,
वाहतु कामलि सद्गुरु पुच्छि। ध्रु०
मांगत चहिले चउदिश चाहअ,
केडु आल नहि कें कि वाहय के पारअ। ध्रु०
वाम दाहिण चापी मिलि मिलि मागा,
वाटत मिलिलि महासुह संगा।" ध्रु०

नाम—( ४ ) जालंधरपाद अथवा आदिनाथ ( सिद्ध ४६ )।

समय—सं० ८२७ के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) ... ...री गीत, ( २ ) ...

विवरण—नगर भाग देश (?) के ब्राह्मण-वंश में उत्पन्न हुए थे। पीछे धर्मपाद के शिष्य होकर भिक्षु हो गए। इनके शिष्य प्रसिद्ध मत्स्येंद्रनाथ, कण्हपा और तंतिपा थे। कण्हपा महाराज देवपाल (सं० ८६६-६०९) के समय में हुए थे। उन्हीं से इनके समय का पता लगता है।

उदाहरण—

राग निरद, ताल मांठ ७८

"श्रलय निरंजन चंद्र प सद्गु
पद्म गगन कमल ने साधना
शून्यता विराजित रागश्री चिय
वज्रपात विन्दु मगम जो दिना। ध्रु०
नमामि निराश्रय निरंतर
स्वभाव हतु स्फुरन सज्जापिता,
मरद चंद्र-समय तेज प्रकाशिता
जरज-चंद्र समय ध्याविता। ध्रु०
खड्ग पार्गाविर सादिर चक्रवर्ति
मेरु-मंडल भ्रमशिता
निमल हृदयार चक्रवर्ति ध्याविते
श्रद्वितिमितजय मय साधना। ध्रु०
आनंद परमानंद विरमा
चतुरानंद जे समया
परमा विरसा मॉंसे र न ग्रादिर
महासुख सुगत सनद भाविता। ध्रु०
हे वज्रधर चक्र श्रीचक्रसंवर
अनंत कोटि सिद्ध पारगता,

श्रीहतवर्दियाने पूर्ण गिरि,
जालधरि प्रभु महासुख-जातहुँ।' ध्रु०

नाम—( ३/१ ) कंकणपाद ( सिद्ध ८६ )।

समय – स० ९१० के लगभग।

ग्रं ५—चर्यादोहाकोषगीतिका। ग्रंथ तजूर में मिला है।

विवरण—विष्णुनगर के राजवंश में उत्पन्न हुए थे, और कंबलपा-वाले परिवार के सिद्ध थे। चर्यागीति से उदाहरण दिया जाता है। कंबलपाद ९१२ के थे। इससे इनका समय ९१० के लगभग समझ पड़ता है।

सुने सुन मिलिश्रा जबें, सकल धाम उइश्रा तबें। ध्रु०
श्राच्छु हुँ चउक्खण सबोही, माझ निरोह श्रणु श्रर बोही। ध्रु०
बिंदु-णाद णहिं ण पइठा, श्रण चाहते श्राण विणठा। ध्रु०
जथा श्राइलेसि तथा जान, माझें थाकी सकल निहाण। ध्रु०
भणाई कंकण कल एल सादें, सब विच्छुरिल तथता नादें। ध्रु०

नाम—( ६ ) तिलोपा ( सिद्ध २२ )।

समय—स० ९५५ के लगभग।

ग्रंथ—अंतरबाह्यविषयनिवृत्ति भावनाक्रम, करुणाभावनाधिष्ठान, दोहा-कोष और महामुद्रोपदेश।

विवरण—इनका जन्मस्थान भगुनगर ( ? बिहार ) था। यह महाशय गुह्यपा के शिष्य तथा कण्हपा इनके दादा-गुरु थे। विक्रम शिला के सिद्ध नारोपा इनके पट्ट शिष्य थे। इनके ऊपर लिखे मगही भाषा के ग्रंथ तजूर में सुरक्षित हैं।

उदाहरण—

■ सवेअन ततफल, तिलोपाए भणति ;
जो मण गोअर गोइया, सो परमथे न होंति।

नाम—( ३/७ ) नाड( नारो )पा ( सिद्ध २० )।

समय—सं० १०३० के लगभग।

ग्रंथ—(१) नाडपंडितगीतिका, (२) वज्रगीति।

विवरण—इनके पिता काश्मीर निवासी ब्राह्मण थे। वह मगध में आए थे, वहीं इनका जन्म हुआ। बहुत बड़े विद्वान् होकर सिद्ध तिलोपा के शिष्य हो गए। नालंद विद्यालय में शिक्षा पाई थी। विक्रमशिला में पूर्व द्वार के महापंडित हुए। इनका देहावसान सं० १०४६ में होना कहा जाता है। उदाहरण स्वरूप इनकी कोई रचना नहीं मिलती। चर्यागीति में ताडकपाद के नाम से एक पद मिलता है, पर इस नाम के कोई सिद्ध नहीं हुए। संभवतः यही ताडकपाद नाडकपाद हैं। वह गीति नीचे दी जाती है—

अपणे नाहिं सो काहेरि शंका
ता महामुदेरी टूटि गेलि कंखा। ध्रु०
अनुभव सहज मा भोलरे जोइ,
चाऊकोटि विमुका जइसो तइसो होइ। ध्रु०
जइसने अछिले स तइसन अच्छ
सहज पिथक जोइ भाँति माहो वास। ध्रु०
बाड कुरंड सतारे जाणी,
वाक थातीस काँहि बखाणी। ध्रु०
भणइ ताडक एथु नाहि अवकाश
जा बुझइ ता गलें गलपाश। ध्रु०

नाम—($\frac{३}{०श्री}$) जयानंत (जयनंदी) पाद (सिद्ध २८)।

समय—सं० १०२० के लगभग।

ग्रंथ—तर्कमुद्गरकारिका और मध्यमकावतार टीका तंजुर में है। चर्यागीति से इनकी गीति नीचे लिखी जाती है।

विवरण—यह जाति के ब्राह्मण भागलपुर नरेश के मंत्री थे। इनके गुरु-शिष्य का पता नहीं लगता; अतः समय का भी ठीक

ज्ञात नहीं हो सका है। भाषा आदि से सं० १०२० के लगभग जान पड़ते हैं।

राग शबरी

पेखु सुअणे अदश जइसा,
अतराले मोह तइसा। ध्रु०
मोह विमुक्का जइ माणा,
तबे तूटइ अवणा गमणा। ध्रु०
नो दाढइ नौ तिमइ न छिज्जइ,
पेख मोअ मोहे बलि-बलि बाझइ। ध्रु०
छाअ माआ काअ समाणा,
वेणि पाखें सोइ विणा। ध्रु०
चिअ तथता स्वभावे षोहिअ,
भणइ जअनन्दि फुडअ अणण होइ। ध्रु०

नाम—( ३ ) शांतिपा ( रत्नाकर शांति ) ( सिद्ध १२ )।

समय—सं० १०७० के लगभग।

ग्रंथ—सुखदु:खद्वयपरित्यागदृष्टि।

विवरण—यह महाशय मगध के ब्राह्मण कुल में उत्पन्न हुए थे। बहुत बड़े विद्वान् थे। सिद्धनाड़ोपाद का इनका संग रहा। कहा जाता है, सिद्धों में इनके बराबर कोई दूसरा पंडित नहीं था। महाराज महीपाल ( १०३१ १०८६ ) के समय में विक्रम शिला, बिहार में पूर्व द्वार के पंडित बने। इनकी आयु १०० वर्ष से अधिक की कही जाती है। भोटका मत्स्यालोचवा इन्हा का शिष्य था, और तिब्बत के सर्वोत्तम कवि और सिद्ध ने सुन् भि ला रे पा ( दीक्षा सं० ११३६, मृत्यु ११०६ ) इनके चेले थे। चर्यागीति से इनकी गीति लिखी जाती है—

### राग रामक्री ८१

सय संवेयण सहअ निआरें ते अलक्ख लक्खयान जाइ ।
जेजे उजुवाटे गेला अनावाटा भइला सोइ । ध्रु०
धुने तुल मा होइ रे मूढा उजुवाट समारा
वाहभिअ एरुथाकु ण भूलह रामराय कथारा । ध्रु०
माआ मोहा समुदारें अत न बुझसि थाहा,
आगे नाव न भेला दीसय आति न पुच्छसि नाहा । ध्रु०
सुनापतर उह न दिसइ भाति न वासस्रि जाते,
एथा अद महासिद्धि सिज्झए उजुवाट जा अते । ध्रु०
वाम-दाहिण दो वाटाच्छाडा शांति बुलथेउ सकलिउ,
घाटन गुमा खड़तडि नो होइ आरिव बुझिअ वाट जाइउ । ध्रु०

### राग शीवरी ३९

तुला धुणि धुणि आँसुर आँसु, आँसु धुणि धुणि णिरवर सेसु । ध्रु०
तउषे हरुअ ण पाविअइ, शांति भणइ किण सभावि अइ । ध्रु०
तुला धुणि धुणि सुने अहारिउ, पुन लइआ अपना चटारिउ । ध्रु०
बहल बढ दुइ मार न दिशअ शांति भणइ बालाग न पइसअ । ध्रु०
काज न कारण जएहु जयति, सँए संवेअण बोलथि सांति । ध्रु०

नाम—( १५ ) जज्जल ।

समय—सं० १३५७ ।

विवरण—महाराणा हम्मीरसिंह मेवाड़ के सेनापति थे ।

उदाहरण—

पय भरु दर मरु धरणि तरणि रह धुल्लिय झंपिय,
कमठ पिट्ठ टरपरिय मेरु मंदर सिर-कंपिय ।
कोह चलिय हम्मीर वीर गय-जूह सँजुत्ते,
किअउ कट्ठ आकंद मुच्छि म्लेच्छह के पुत्ते ।

पिंधउ दिढ़ सन्नाह बाह उप्पर पक्खर दइ ;
बंधु समदि रण धसउ सामि हम्मीर बअण लइ ।
उड्डुल णाह पह भमउ खग्ग रिउ सीसहि डारउ ;
पक्खर पक्खर ठेल्लि पेल्लि पव्वअ उप्फालउ ।
हम्मीर कज्जु जज्जल भणइ, कोहाणल मुह मह जलउ ;
सुलतान सीस करवाल दइ, तेज्जि कलेवर दिअ चलेउ ।'

यह उदाहरण प्राकृत पिंगल ( रॉयल एशियाटिक सोसाइटी ) में उद्धृत है ।

नाम—( ५३ ) शेख सुल्तान, महाराष्ट्र प्रांत ।

ग्रंथ—स्फुट ।

कविता-काल—सं० १४२० ।

विवरण—यह सेनानाई के समकालीन कवि थे । मुसलमान होते हुए भी इन्होंने श्रीकृष्ण भक्ति पर भाव-पूर्ण रचनाएँ कीं । इनके अतिरिक्त क़ाज़ी मुहम्मद, ज़िंदा फ़क़ीर, सैयदहुसेन, बहादुर बाबा, लतीफ़शाह मुनीर, फ़ाज़िलख़ाँ, शाहबाग, सुलतानशाहिद, ग़ादिर, शेख मुहम्मद आदि मुसलमान हिंदी-कवि इस प्रांत में हो गए हैं ।

नाम—( ५३ ) फरीद, महाराष्ट्र प्रांत ।

ग्रंथ—स्फुट ।

कविता-काल—सं० १४२० ।

विवरण—यह कवि शेख सुल्तान के साथी और सेननाइ के समकालीन थे । श्रीकृष्ण भक्ति पर इन्होंने अधिकांश रचनाएँ कीं ।

नाम—( ५३१ ) चंपा दे रानी ।

रचना-काल—सं० १६२० के लगभग ।

कविता—शृंगार रस के स्फुट छंद ।

विवरण—यह बीकानेर नरेश राजा पृथ्वीराज की रानी तथा

जाता है यही सरनी थी। इनकी कविता राजस्थानी मिश्रित हिंदी में हुआ करती थी।

नाम—(१६४) मोहनदास।

रचना-काल—सं० १६५० के लगभग।

ग्रंथ—(१) मोरगवली, (२) दोहावली, (३) रागावली, (४) चित्रवरदान, (५) मरदनामा, (६) कवितावली, (७) सवैयावली।

विवरण—श्रीयुत भालेरावजी का कथन है कि यह कवि ग्वालियर राज्यांतर्गत तवरधार प्रांत के निवासी गोस्वामी तुलसीदासजी के समकालीन थे। आप मोहन पंथ नामक निर्गुणी मत के प्रतिपादक कहे जाते हैं। भालेरावजी महाशय को बहुत से ग्रंथ इन के प्राप्त हुए हैं।

(१८६) नाम—चतुर्भुज कवि, ओरछा।

जन्म-काल—अनुमानतः १६२० वि०।

कविता-काल— ,, १६५० वि०।

तत्कालीन महाराजा श्रीवीरसिंहदेव प्रथम के आश्रित।

उदाहरण—

सेत चमर चिलकत दंत झगमगत दगत दग,
सीर हलत तन झुलत खित चिल मिलत धरत पग।
श्रग करत मुख अमल वास नासा भ्रम भुल्लिय;
काल विकट हुल्लियह यान यह औसर कुल्लिय।
जपहि न राम 'चतुर्भुज' अचल, रहय सकज दिन दुरद पर;
सुमभद्द असुमभद्द समद्द फजर, हैं जनु सपर कि वे नरर।

सोरठा

अरे असिहा वीर, नेक न चितवत दोकरा,
पातक नमत शरीर, नय धारा मुख निकिसयाँ।

आतक्यो असपत्त उठिर त्रिरसिय सिय विय ,
दुवन देश दलमलन देश दच्छिन दिय कपिय ।
फिर कपिय गुजरात बहुर उत्तर [illegible] कप कर ,
थाल पीठ दे गयज देग अति ज्वाल विषम ऋर ।
अगवय देव दानव न कोइ, 'चत्रभुज' जग जहँ निजिपव ;
प्रमि टेक अवनि पग टेककर, धरम टेक ठढ्डिय भयव ।

नाम—( ९६६ ) केशव मिश्र ।

रचना-काल—सं० १६७४ ।

ग्रंथ—जहाँगीरजसचंद्रिका ।

नाम—( ९७१ ) महाराजा विक्रमाजीतसिंह, ओरछा-नरेश, ओरछा ।

कविता काल—सं० १६८० वि० ।

उपनाम 'लघु'

ग्रंथ—( १ ) लघु सतसई, ( २ ) माधव लीला ।

उदाहरण—

तू मोहन उर बस रही, मोहन उर बस कौन ,
सब लीनें तो में रहै, तू उन ही चित लीन ।
ह जमुना जम ना जहाँ, जमुना नाम प्रकास ,
बाहुल शका न्हाइ तहँ, मिटे जमपुरी त्रास ।
जो जमुना जमु ना जहाँ, ना जम उर तेहि ठाँइ ,
विमल मना हरि रँग सना, हो जु अधन दुरदाइ ।

नाम—( ९७१ ) शिवलाल मिश्र, ओरछा ।

कविता-काल—सं० १६८० वि०, जन्म सं० अनुमानतः १६६० ।
महाकवि बलभद्रजी के पौत्र ।

उदाहरण—

जाट१, जुलाहे२, जुरे, दरजी३, मरजी में मिल्यो चक चूकि चमारो४,
दीनन की कहु कौन सुनै, निमि यौम रहे इनहीं की धमारो।
को 'शिवलाल' को नाम सुनै रघुनाथ के द्वार पै कोऊ पुकारो
ऐसे बड़े करुणाकर को इन पातिन ने दरबार बिगारो।

नाम—( ३०/१ ) सामल भट्ट, गुजरात प्रांत।

काल—सं० १६८१ १७४४।

ग्रंथ—स्फुट कविताएँ।

विवरण—डॉ० ग्रियर्सन के कथनानुसार यह महाशय कवि नरसी मेहता के अनुयायी थे। आप रनिदास पटेल के आश्रित थे। इनकी दोहा, चौपाई छप्पय आदि गुजराती में की हुई ब्रज भाषा छंदों की रचना श्रीगोस्वामी तुलसीदासजी की रामायण के ढंग पर है।

'चौपाई तुलसीदास की छप्पय सामलदास' इतनी ख्याति इनके रचित छप्पयों की है।

नाम—( ३/१ ) साहजहाँ।

साहिजहाँ बिनवै प्रभु सों बलि रातिदैन रजाय तिहारी

इत्यादि अष्टक है।

समय—सं० १६८१ १७१५ तक। चाहे यह शाहजहाँ बादशाह हों चाहे किसी अन्य कवि ने उनके नाम पर अष्टक लिखा हो। दूसरा ही विचार पुष्ट समझ पड़ता है।

नाम—( ३०/२ ) गुरुनारायण भट्ट, महाराष्ट्र देश।

काल—सं० १६८१।

विवरण—आप राजा शाहजी के यहाँ दरबारी कवि थे।

नाम—( ३१/२ ) राजमल, आगरा।

---

१ जाट = धन्ना जाट। २ जुलाहे = कबीरदासजी। ३ दरजी = नामा दरजी। ४ चमारो = रैदास चमार।

ग्रंथ—समयसार।

रचना काल—सं० १६९३।

विवरण—मूल-ग्रंथ संस्कृत में है। लेखक ने इस ग्रंथ की हिंदी में पुर्दोयद्‌ टीका की है। शाहजहाँ के राज्य-काल में ग्रंथ का समाप्त होना पाया जाता है।

नाम—(१२०) भागीरथ, कोलारस (नरवर-राज्यांतर्गत)।

ग्रंथ—गौरव-मंत्र।

रचना-काल—१७ वीं शताब्दी का अंत।

विवरण—कवि ने क़ानूनगो होने के कारण अपने ग्रंथ में लगान संबंधी हिसाब का वर्णन दिया है।

नाम—(१२४) कृष्णदास, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७००।

विवरण—महाराष्ट्र प्रांत के प्रसिद्ध कवि जयराम शास्त्री के यह गुरु थे। कहा जाता है, मूल से इनका विवाह एक नाई की कन्या से हो गया था, जिसका उल्लेख 'भक्त-लीलामृत' नामक मराठी-ग्रंथ में पाया जाता है।

उदाहरण—

जसुमति-सुत नंदलाल, ब्रज की गैल डोलैं।
पीतांबर कछनि काछि, गोधन के संग जात,
फेंट मुरलि, मुकुट सीस, बन-बन पिय डोलै।
वृंदावन कुंज जात, गावत हरि कृष्णदास,
या छवि कछु कहि न जात, रसनामृत घोलैं।

नाम—(१३४) नेमदास।

समय—१७०० के लगभग।

ग्रंथ—शुक-रंभा-संवाद।

उदाहरण—

जाट१, जुलाहे२, जुरे, दरजी३, मरजी में मिल्यो चक चूकि चमारौ४

दीनन की बहु कौन सुनै, निसि द्यौस रहै इन्हीं को पत्यारौ।

जे 'शिवलाल' की बात सुनै रघुनाथ के द्वार पै कोउ पुकारौ;

ऐसे बड़े करुनाकर को इन पापिन ने दरबार बिगारौ।

नाम—( २/८ ) सामल भट्ट, गुजरात प्रांत।

काल—सं० १६८४ १७७७।

ग्रंथ—स्फुट कविताएँ।

विवरण—डॉ० ग्रियर्सन के कथनानुसार यह महाशय कवि नरसी मेहता के अनुयायी थे। आप रविदास पटेल के आश्रित थे। इनकी दोहा, चौपाई, छप्पय आदि गुजराती में की हुई ब्रज भाषा छंदों की रचना श्रीगोस्वामी तुलसीदासजी की रामायण के ढंग पर है।

'चौपई तुलसीदास की छप्पय सामलदास' इतनी ख्याति इनके रचित छप्पयों की है।

नाम—( २/१० ) साहजहाँ।

साहिजहाँ बिनवै प्रभु सों बलि रावरी नीन रजाय तिहारी

इत्यादि अष्टक है।

समय—सं० १६८४ १७१५ तक। चाहे यह शाहजहाँ बादशाह हों चाहे किसी अन्य कवि ने उनके नाम पर अष्टक लिखा हो। दूसरा ही विचार पुष्ट समझ पड़ता है।

नाम—( २/१० ) गुरु नारायण भट्ट, महाराष्ट्र देश।

काल—सं० १६८५।

विवरण—आप राजा शाहजी के यहाँ दरबारी कवि थे।

नाम—( २/११ ) राजमल, आगरा।

---

१ जाट = धन्ना जाट। २ जुलाहे = कबीरदासजी। ३ दरजी = नामा दरजी। ४ चमारौ = रैदास चमार।

ग्रंथ—समयसार।

रचना-काल—सं० १६६३।

विवरण—मूल ग्रंथ संस्कृत में है। लेखक ने इस ग्रंथ की हिंदी में पद्यबद्ध टीका की है। शाहजहाँ के राज्य-काल में ग्रंथ का समाप्त होना पाया जाता है।

नाम—(३२०) भागीरथ, कोलारस (नरवर राज्यांतर्गत)।

ग्रंथ—खेत-सार।

रचना-काल—१७ वीं शताब्दी का अंत।

विवरण—कवि ने कानूनगो होने के कारण अपने ग्रंथ में ज़मीन-संबंधी हिसाब का वर्णन दिया है।

नाम—(३२४) कृष्णदास, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७००।

विवरण—महाराष्ट्र प्रांत के प्रसिद्ध कवि जयराम शास्त्री के यह गुरु थे। कहा जाता है, भूल से इनका विवाह एक नाई की कन्या से हो गया था, जिसका उल्लेख 'भक्त-लीलामृत'-नामक मराठी ग्रंथ में पाया जाता है।

उदाहरण—

> जसुमति-सुत नदलाल ब्रज की गैल डोलै।
> पीतांबर कछनि काछि, ग्वालन के संग जात,
> फेर मुरलि, मुकुट सीस, बन-बन बिच डोलै।
> गुंजादल भूषन जात, गावत हरि कृष्णदास,
> या छबि कछु कहि न जात, रसना-मृत घोलै।

नाम—(३२५) नेमदास।

समय—१७०० के लगभग।

ग्रंथ—शुक रंभा-संवाद।

विवरण—यह रामसुतों में दादूदयाल के शिष्य रज्जबदास के शिष्य थे।

नाम—(३१६) सुंदर।

ग्रंथ—द्वादश मासा वर्णन।

विवरण—श्रीयुत भालेरावजी का कथन है कि आप ग्वालियर-निवासी तथा बादशाह शाहजहाँ के समकालीन थे, और उक्त ग्रंथ (२४ छंद) उन्हें प्राप्त हुआ है। काव्य उच्च कोटि का कहा जाता है।

नाम—(३१७) अखा, ग्राम जेतलपुर (अहमदाबाद) प्रांत गुजरात।

रचना काल—सं० १७०५।

ग्रंथ—(१) अखेगीता सं० १७०५, (२) पंचीकरण, (३) ब्रह्मलीला, (४) अनुभवबिंदु, (५) चित्त विचार-संवाद तथा कुछ हिंदी-कविताएँ।

विवरण—आप जाति के सुनार थे। कहा जाता है इनके एक कुटुंबी अल्प काल के मुख में पड़ गए, तब इन्होंने वैराग्य धारण करके जयपुर की ओर गुरु-दीक्षा ली। इसके पश्चात् आप काशी को गए, और वहाँ रहकर आपने महात्मा ब्रह्मानंदजी से उपनिषद् और वेद-शास्त्रों का अध्ययन किया। इन्हीं की श्रेणी के एक और कवि प्रीतम नाम के गुजरात में हो गए हैं। महाशय भालेराव लिखित आपका संक्षिप्त चरित्र अब 'संत चरित्र-माला' के नाम से, पुस्तक के रूप में, छप चुका है। इनकी कविता 'अखानी वाणी' शीर्षक से साहित्य-वर्धक मंडल से प्रकाशित हो चुकी है। आपकी कविता सात्त्विक हुआ करती थी। यह महात्मा कवि प्रेमानंद के समकालीन थे। कविता छंदोभंग-युक्त साधारण है।

उदाहरण—

जावत है सब लोक यहाँ से, आवत नहिं जन कोउ फिरी,
राव राजा से बडे भट पंडित, कोऊ न दे पट को पतरी।
धन, दारा, सुतादिक रहत परे, मानीनता देह सग धरी,
इतनी तो अपने नयन ते देखि, और 'अपया' मन ने पकरी।

नाम—( ३४७ ) हरिसिंह महाराजा।

ग्रंथ—उपा हरण।

रचना-काल—सं० १७०५।

विवरण—यह महाशय गहलोतवंशीय महाराणा पूरनमल के पुत्र थे।

नाम—( ३४८ ) रूपसिंह ( महाराजा )।

जन्म-काल—सं० १६८९ बयेरा ग्राम में।

रचना-काल—१७१०।

विवरण— संवत् १७०१ में महाराणा हरीसिंहजी के भतीजे होने के कारण किशनगढ़ राज्य के अधिकारी हुए। वल्लभाचार्यजी के शिष्य गोपीनाथजी के शिष्य थे। शाहजहाँ के दरबार में आपका बड़ा मान था। दारा के सहायक होने के कारण धौलपुर के युद्ध में वीर गति को प्राप्त हुए। आप होने के अतिरिक्त कविता प्रेमी तथा स्वयं कवि थे।

उदाहरण—

बन तें आवत धेनु चरावत।
वेनु बजाय रिझाय जुवति जन गौरी रागहिं गावत।
वारिज बदन लाल गिरिधर को निरखि सखी सचुपावत।
रूप कगच परत प्यारी पर रूपहि मन अति भावत।

नाम—( ३४९ ) केहरि, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—१७१०।

विवरण—ये राजा शाहजी के दरबारी कवि थे। उनके गुण-गान में इन्होंने सुन्दर छंद लिखे।

नाम—( ३५६ ) गयद कवि और सुधार कवि, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—१७१०।

विवरण—ये दोनों राजा शाहजी के दरबारी कवि थे। गयद कवि के नाम का उल्लेख सूदन कवि ने 'सुजान-चरित्र' में किया है।

नाम—( ३५६ ) चतुरद ठाकुर, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७१०।

विवरण—यह राजा शाहजी के दरबारी कवि थे।

नाम—( ३६३ ) बलभद्र कवि महाराष्ट्र प्रांत।

कविता-काल—१७१०।

विवरण—आप राजा शाहजी के यहाँ एक दरबारी कवि थे। आपको राजा शाहजी ने पारितोषिक में एक हाथी दिया था। इस कवि का वर्णन यों पाया जाता है—

> एक बड़ो बलभद्र कवि रह्यौ शाह के साथ,
> उदु गन नृप के प्रीति का लेन लगायो हाथ।

आपकी समस्या-पूर्ति में कवि जयरामजी ने राजा शाहजी का मीर जुमला से युद्ध होने का इस प्रकार वर्णन किया है—

> बीस सहस असवार वर मिर जुमला के संग,
> जग करत रण रंग मों उड़ यों पायो भंग।

नाम—( ३६४ ) विश्वंभर भट्ट, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७१०।

विवरण—इन्होंने अपने आश्रयदाता राजा शाहजी का तिलगाना,

कलिंग, कर्नाटक आदि की चढ़ाइयों का 'मधुमाधवी' और 'कलश' छंदों में वर्णन किया है।

उदाहरण—

अद्भुत नरपति शाह, देखि भुव प्रबल बाहुबल ;
मसात जित तित ताल और ममेत शत्रु-दल।

नाम—(३६४) रघुनंदन, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७१०।

विवरण—यह राजा शाहजी के दरबारी और व्रजभाषा के कवि थे।

नाम—(३६२) रघुनाथ व्यास, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७१०।

विवरण—यह राजा शाहजी के दरबारी कवि थे। जयराम कवि ने इनकी समस्या पूर्ति इस प्रकार की थी—

मालस की बाट लखै बार-बार बावरी-सी,
वैरिन की वधू फिरै बेरन के बन मैं।

नाम—(३६१) शिवदास ठाकुर, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७१०।

विवरण—यह राजा शाहजी के दरबारी कवियों में थे।

नाम—(३६१) श्याम गुसाईं, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७१०।

विवरण—यह राजा शाहजी के दरबारी कवि थे। इनके इस दोहे को

"श्याम गुसाईं यों कही, सब रंगि मद्दाय,
अर्थ चित्र कछु कवि कहौ, जापर रीझै शाह।"

विवरण—ये राजा शाहजी के दरबारी कवि थे। उनके गुण-गान में इन्होंने फुटकर छन्द लिखे।

नाम—( $\frac{३}{१}$ ) गयन्द कवि और मुरार कवि, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—१७१०।

विवरण—ये दोनों राजा शाहजी के दरबारी कवि थे। गयद कवि के नाम का उल्लेख सूदन कवि ने 'सुजान-रासा' में किया है।

नाम—( $\frac{३}{१}$ ) चतुरद ठाकुर, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता काल—सं० १७१०।

विवरण—यह राजा शाहजी के दरबारी कवि थे।

नाम—( ३६३ ) बलभद्र कवि महाराष्ट्र प्रांत।

कविता-काल—१७१०।

विवरण—आप राजा शाहजी के यहाँ एक दरबारी कवि थे। आपको राजा शाहजी ने पारितोषिक में एक हाथी दिया था। इस कवि का वर्णन यों पाया जाता है—

एक बड़ो बलभद्र कवि रह्यो शाह के साथ,
उड़ु गज नृप के प्रीति का लेन लगायो हाथ।

आपकी समस्या पूर्ति में कवि जयरामजी ने राजा शाहजी का मीर जुमला से युद्ध होने का इस प्रकार वर्णन किया है—

बीस सहस असवार वर मिर जुमला के संग
जग ज्वत रण रग मों उड़ यों पायो भंग।

नाम—( $\frac{३}{१}$ ) विश्वंभर भट्ट, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७१०।

विवरण—इन्होंने अपने आश्रयदाता राजा शाहजी का तिलगान,

कवि जयराम ने समस्या समझकर इस प्रकार पूरा किया था—

"नै तरवारि गही कर वारिज चारि दिशा वरि राजन भागे,
शाहबली सब भानु को जगु, राहु शशी बस राहन लागे।"

नाम—( ३६८ ) सुखलाल, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७१०।

विवरण—यह राजा शाहजी के दरबारी कवि थे। इन्होंने शाहजी का मीर जुमला के साथ युद्ध और रायलू की चढ़ाई का वर्णन किया है।

उदाहरण—

हरिचंद नैन मोह बैन बोलियत चहै,
सुनो लाह मकरंद अस कलरा की।
केन्द्र कहावते सो सब ही करन लागे,
डारत तरंग पीत पात मानो घन की।

नाम—( ४६१ ) अज्ञात।

रचना-काल—१७१२।

ग्रंथ—( १ ) राठौड़वचनिका, ( २ ) राठौड़ कुल-कवित्त।

विवरण—यह डिंगल भाषा काव्य है। सं० १७१२ में जालौन के राठौर रतनसिंह का जो युद्ध औरंगज़ेब से हुआ था, उसका वर्णन ग्रंथ में किया गया है। इसमें हिंदी छंदों के अतिरिक्त कुछ गुजराती पद्य भी हैं। दूसरे ग्रंथ में राठौर-वंश की उत्पत्ति, उसके गुरु प्रवर, कुलदेवी इत्यादि का उल्लेख है।

नाम—( ४६४ ) ग्वाल कवि।

रचना-काल—सं० १७१९।

ग्रंथ—केशव-बावनी।

विवरण—इन्होंने उक्त ग्रंथ अपने गुरु जैन-जती श्रीकेशवाचार्य के नाम से बनाया है। ग्रंथ छप्पय छंदों में है।

नाम—( ४११० ) मानसिंह, महाराष्ट्रदेश।

समय—सं० १७१७।

ग्रंथ—स्फुट पद।

विवरण—आप श्रीशिवाजी महाराज के समकालीन थे। महाराष्ट्र भालेरावजी का कथन है कि आपकी बहुत-सी हिंदी-कविता उनके पूना निवासी मित्र मुजूमदार के संग्रह में है। यह कवि संभवतः नाथ पंथी थे।

उदाहरण—

बिगरी कोन सुधारे रे, नाथ बिन बिगरी कौन सुधारे रे।
धनी धनी का सब कोइ साथी, बिगरे काम न आवै रे।
भरी सभा में लज्जा राखी, दीनानाथ गुसाईं रे।
भली बुरी यह दोनो बहिनें परंपरा से आईं रे,
नाथ जालंदर मुद्रावाले 'मानसिंह' जस गाइ रे।

नाम—( ४११३ ) जगन्नाथ जोशी, जैसलमेर ( मारवाड़ )।

रचना-काल—सं० १७१८।

ग्रंथ—कोक-भूषण ( कामशास्त्र )।

विवरण—आपने उक्त ग्रंथ जैसलमेर के महाराजा श्रीअमरसिंहजी की आज्ञा से बनाया।

नाम—( ४११४ ) बख्तावरसिंह, सकेसर, ( खुरासान देश के अंतर्गत )।

ग्रंथ—राम विनोद।

रचना-काल—१७२०।

इस विषय में कवि ने इस प्रकार उल्लेख किया है—

"गगन पाणि फुनि दीप शशि, सर तिथि मृगसर मास,
शुक्लो पक्ष त्रयोदशी, बुद्धवार दिनु जास।"

विवरण—ग्रंथ में वैद्यक का कविता बद्ध वर्णन है।

नाम—( ४६७ ) लाला दे, ( बीकानेर की रानी )।

रचना-काल—सं० १७२७ के लगभग।

कविता—स्फुट छंद।

विवरण—यह बीकानेर के राजा पृथ्वीराज की रानी थी। इन्होंने अपने पति से ही वीर-रस की कविता करनी सीखी थी। कहा जाता है, एक समय जब चित्तौड़ाधीश राणा प्रताप इनके पति राजा पृथ्वीराज के अनुरोध से बादशाह अकबर के साथ युद्ध करने को उद्यत हुए थे, तब इन्होंने अपने पति के पास निम्न लिखित दोहा लिख भेजा था—

"पति जिद की पतसाह सूँ यहै सुनी मैं आज ;
कहँ पातल अकबर कहाँ, करियो बड़ो अकाज।'

राजा पृथ्वीराज को इनसे उत्कट प्रेम था। और कहा जाता है, इनकी अकाल मृत्यु हो जाने पर उक्त राजा को अत्यंत दुःख हुआ, और उन्होंने आग पर पकाई रसोई खाना छोड़ दिया।

नाम—( ४६८ ) रामसुतात्मज, महाराष्ट्र।

काल—सं० १७२६।

ग्रंथ—गोपीचंदाख्यान।

विवरण—आप नाथ पंथी साधु थे। ग्रंथ अनेक छंदात्मक है। इसमें [illegible] सर्ग हैं, और प्रत्येक छंद में मराठी हिंदी की युग्म रचनाएँ हैं।

नाम—( ४६९ ) गणेश महाराष्ट्र देश।

ग्रंथ—स्फुट छंद तथा कविता।

विवरण—कहा जाता है, आप भूषणजी का महाराज शिवाजी के दरबार में सम्मानित होना सुनकर उक्त महाराज के दरबार में पहुँचे थे। आपकी बहुत थोड़ी कविता उपलब्ध हुई है।

उदाहरण—

राज मो राज सिवराज महराज सब
साज मे भूप में आज देखे,
सुरत से सार दीदार भरि जान के,
मदन से सर्व सौंदर्य रेखे।
बरन्त के तरत सारूव खुशवक्त
दिनबख्त के धर्म सत्कर्म साठे,
धीर गंभीर चेयूर मणि मौर वे
हृदय से बदते सब मराठे।

नाम—( ४६३ ) तुलसीदास, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७३०।

विवरण—यह शिवाजी के समकालीन थे। इन्होंने सिंहगढ़ विजय का वर्णन पँवाड़ा में किया है।

नाम—( ४६७ ) शिवराम कल्याणकर, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७३०।

विवरण—यह पूर्णानंद के शिष्य और समर्थदासजी के समकालीन थे।

उदाहरण—

हुकुम साहिबा का, हम तो चोपदार बाँका,
ब्रह्मा, विष्णु, महेशा, प्रभु का अवतार खासा,
दश चारो पर सत्ता, ब्रह्मा सत्यलोक का दाता,
पूर्ण गुरु शिवराम बंदा, बंदगी कर ले ये खादा।

नाम—( ४६० ) जगन्नाथ।

कविता-काल—सं० १७२५।

विवरण—यह औरंगज़ेब बादशाह के समकालीन, साधु पुरुष और फ़ारसी के ज्ञाता थे। कहा जाता है, उक्त शाह इनकी भेंट से प्रसन्न हुआ था।

उदाहरण—

चलो भाई, दत्तनगर कोई आवेगा, आवेगा, सुख पावेगा।
आवेगा, पछतावेगा, जम के हाथ बिकावेगा।
सत्यलोक से आगे चलना, वैकुंठ में नाहीं रहना,
कैलास को पीछे डालना, गुरु के पीछे पीछे चलना।
निराकार के तख्त सँवारे, दत्त निरंजन राजा,
आत्माराम कहे घर अपना, बाजे अनहद बाजा।

नाम—( ४६३ ) नाथस्वामी, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—पुष्करगहज़ारा ( हिंदी-ग्रंथ )।

कविता-काल—सं० १७२५।

विवरण—संभवत यह नाथ पंथी साधु थे।

नाम—( ४६४ ) बयानाई महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७२५।

विवरण—यह समर्थदासजी की शिष्या थी। इनकी कविताएँ भक्ति भाव से पूर्ण हैं।



उदाहरण—

बाग रँगीला महल बना है,
महल बीच झूलना झुला है।
इस झुलने पर झूलो भाई,
जनम-मरन की भूल न आई।

ग्रंथ—नासकेतु उपाख्यान।

रचना काल—सं० १७३४।

नाम—( ४६० ) प्रेमानंद, उपनाम प्रेमसखी, गुजरात प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट रचनाएँ।

विवरण—इनकी कविताएँ प्रेम-रस-पूर्ण हुआ करती थीं। आप कवि सामल भट्ट ( सं० १६८४-१७४४ ) के समकालीन तथा सहजानंद स्वामी के शिष्य थे। मुख्यतः इनकी रचनाएँ गुजराती भाषा में होने के कारण उस प्रांत के यह एक महान् कवि कहे जाते हैं। अभिमन्यु आख्यान नामक ग्रंथ में इनका एक हिंदी पद पाया जाता है।

नाम—( ४६१ ) अज्ञानदास महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—मराठी हिंदी मिश्रित पँवाड़े।

कविता काल—सं० १७१६।

विवरण—यह गाधली जाति के थे। राजपूताने के भाट चारणों की तरह महाराष्ट्र प्रांत में इस जाति के लोग वीर तथा शृंगार-रस-पूर्ण पँवाड़े और लावनियाँ गाया करते थे। इन्होंने अफ़ज़लख़ाँ के वध का पँवाड़ा महाराज शिवाजी और उनकी माता को सुनाया था।

उदाहरण—

अफ़ज़ल—"तू तो कुनबी का छोकरा।

शिवाजी— तू भी भगरनी का छोरा

शिवाजी सरजा पर लाया तोरा

× × ×

अव्वल जाति का भगरी,

तू तो करता दुकानदारी।"

नाम—( ४६२ ) आत्माराम, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७३२।

विवरण—यह औरंगज़ेब बादशाह के समकालीन, साधु पुरुष और फ़ारसी के ज्ञाता थे। कहा जाता है, उक्त शाह इनकी भेंट से प्रसन्न हुआ था।

उदाहरण—

चलो भाई, दत्तनगर कोइ आवेगा, आवेगा, सुख पावेगा।
जावेगा, पछतावेगा, जम के हाथ बिकावेगा।
सत्यलोक से आगे चलना, बैकुंठ में नाहीं रहना,
कैलास को पीछे डालना, गुरु के पीछे पीछे चलना।
निराकार के तख्त सँवारे, दत्त निरंजन राजा,
आत्माराम कहे घर अपना, बाजे अनहद बाजा।

नाम—(४६३) नाथस्वामी, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—शृंगारगहवारा (हिंदी ग्रंथ)।

कविता-काल—सं० १७३२।

विवरण—संभवतः यह नाथ पंथी साधु थे।

नाम—(४६३) वयाबाई महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७३२।

विवरण—यह समर्थदासजी की शिष्या थीं। इनकी कविताएँ भक्ति भाव से पूर्ण हैं।

उदाहरण—

बाग रँगीला महल बना है;
महल बीच झूलना झुला है।
इस झुलने पर झूलो भाई;
जनम-मरन की भूल न आई।

दासी भया कहे गुरु-भय्या ने ,
गुरुकहँ सुझाया मोह सुलाने ।

नाम—( ४६३ ) मन्यलिंग, महाराष्ट्र देश ।

काल—सं० १७२६ ।

विवरण—आपकी रचना मिश्रित है ।

नाम—( ४६८ ) मानसिंहजी, ( महाराजा ) कृष्णगढ़ ।

जन्म—सं० १७१२, भादों सुदी ६ को मांडलगढ़ में ।

रचना-काल—सं० १७२७ ।

विवरण—महाराज रूपसिंहजी के पुत्र तथा कवि थे । आपने शाहज़ादे मुअज़्ज़म के साथ कलकत्ते की यात्रा की । महाकवि वृंद का आप विशेष सम्मान करते थे । तैलंग ब्राह्मण भट्ट विट्ठलनाथजी से आपने 'सम्प्रदाय-कल्पद्रुम' की रचना कराई ।

नाम—( ४६४ ) रायमल ।

ग्रंथ—आदिपुराण ।

रचना काल—सं० १७६७ ।

विवरण—ग्रंथ में जैनतीर्थंकर आदिनाथजी का चरित्र वर्णित है । यह एक विशाल जैन-साहित्य-संग्रह है ।

नाम—( ४६६ ) केशवस्वामी भागानगरकर, हैदराबाद ( निज़ाम ) ।

ग्रंथ—एकादशी चरित्र एवं स्फुट ।

कविता-काल—सं० १७२६ ।

विवरण—यह रामदासजी ( शिवाजी के गुरु ) के समय के साधु-पंचायतन में से एक थे । इनके पिता आत्माराम पंत, तानाशाह नामक कुतुबशाह के कारबारी थे ( देखो विनोद द्वि० भाग, पृष्ठ ४३६ ) ।

उदाहरण—

पद

बच्चा धरले विवेक, सबमें सब माँहि एक
अपने रूप में अपनी माया, प्रपंच मृग जाल देख।
यही देह, जीव शील में, नाना देव अनेक।
निगुण सो यह कछु नहिं भावै, केशव कहत अलेख।

नाम—(५९०/१) रूप, मेड़ताग्राम, मारवाड़।

रचना-काल—सं० १७२६।

ग्रंथ—रस-रूप (नायिका भेद)।

विवरण—आप पुष्करणे ब्राह्मण, रामदास के पुत्र थे।

नाम—(५९८/१) भैरव अवधूत, उपनाम ज्ञानसागर, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—ज्ञानसागर।

कविता-काल—सं० १७५०।

मृत्यु-काल—सं० १८००।

विवरण—यह नागाजी के समकालीन कवि थे। सन्यास लेने के बाद इन्होंने अपना नाम ज्ञानसागरेंद्र रक्खा। यह वेदान्ती और ब्रह्मनिष्ठ थे।

उदाहरण—

मंगल मूरति नाचत आवे, कोटि सूर्य-सम तेज।
विकसति, ज्योति से ज्योति मिलावे,
अनहद बाजत सबही बाजे, सोहं तार सुनावे।
ज्ञान शिव गुरु सागर अवधूत आतमभाव बतावे,
मंगल मूरति नाचत आवे।

नाम—(५११/५) विद्याधर।

ग्रंथ—विद्याविलास।

नाम—( ५२६/क ) आनंदराव, तंजोर।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १७५०।

मृत्यु-काल—सं० १७८०।

विवरण—कहा जाता है, शिवाजी के पिता को क़ैद करने के उपलक्ष में इनको बीजापुर-राज्य से धरधा नामक ग्राम जागीर में दिया गया था। मराठी के अच्छे कवि होते हुए भी इन्हें हिंदी-कविता से प्रेम था।

नाम—( ५२७/क ) गिरिधर, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—सीता-स्वयंवर एवं स्फुट।

कविता-काल—सं० १७५०।

विवरण—यह रामदासजी की शिष्या वेणूबाई के शिष्य थे। भालेरावजी के कथनानुसार इनके रचे हुए ग्रंथों की संख्या ४० और स्फुट २४,००० छंद हैं।

नाम—( ५६० ) गोविंददास, मेरठ।

ग्रंथ—छंद शास्त्र।

रचना-काल—सं० १७५० के लगभग।

विवरण—इनके ग्रंथ में दस्मेर पताका आदि पिंगल-शास्त्र के उदाहरण हैं।

नाम—( ५५३ ) वल्लभ ( सुकवि ), कृष्णगढ़।

कविता-काल—सं० १७५० के लगभग।

ग्रंथ—वल्लभ मुक्तावली, वल्लभ विलास।

परिचय—आप वृंदजी के पुत्र तथा नागरीदासजी के शिष्य थे।

उदाहरण—

बन-बन बागन सौं बागनी कहत ऐसे,
कोऊ आत प्यारो जतु कतु दुरा पाँवगे ,

सुनि है जो माननद महाबली राजसिंह,
ताही छिन तुरत तुरग चढ़ि धावैंगे ।
नख जे हरारे ताकों पहिरेंगे यारे पच,
प्रान जे तिहारे यमपुर पहुँचावगे ,
उधरै गो चरम कहावैंगे बाघम्बर,
ताहि कोई जोगिया डिगयर बिछावैंगे ।

नाम—( ५३०/१६ ) मदनमोहन ।

ग्रंथ—स्फुट कविता ।

रचना-काल—१८वी शताब्दी के मध्य-काल के लगभग ।

विवरण—इनकी रचना में अन्योक्तियों की मुख्यता है ।

उदाहरण—

रे तमचुर चितचोर भोर किन बोलई,
वृंदावन की कुंजनि केलि कलोलई ।
कुजन-कुजन फिरत मुशब्द सुनाइयो,
प्रीतम नैननि लागे जग्र जगाइयो ।
उरन सो उर, भुजन सो भुज लग, सोवति चैन सो,
अधर अमृत पियत लटके नैन लटरे मैन सो ।
अलक अलकनि मौंक उरझी भाल लाल गुलाल सो,
चद सों मजचद उरझे अ ग अंग गुपाल सो ।

नाम—( ५३०/१३ ) मध्व मुनीश्वर, महाराष्ट्र प्रात ।

ग्रंथ— स्फुट ।

कविता-काल—सं० १७५० ।

मृत्यु-काल—सं० १७६१ ।

विवरण—कहा जाता है, यह शिवाजी के सेनापति कन्होजी

थाने के गुरु थे। अमृतराय कवि इनके शिष्य थे। इनका असली नाम महादेव या त्र्यंबक बतलाया जाता है।

उदाहरण—

भज मन शंकर भोलानाथ।
एकहि लोटा भर जल चाहे, चावल बेल के पात;
वाएँ गौरि, जटा में गंगा, महिमा बरनि न जात।
धरे बघंबर साहं बिशम्बर, लिए त्रिशूलहि हाथ,
अंग विभूति, मसान में खेलत, सच्च मुनीश्वर साथ।

नाम—( ५३०/१८ ) रामचंद्र।

ग्रंथ—भाव दीपक।

रचना-काल—सं० १७५०। इस विषय में कवि ने स्वयं लिखा है—

"एक सहस्र सत्रसत ऊपर और पचास,"

विवरण—ग्रंथ का विषय तत्त्व ज्ञान है।

नाम—( ५६१/५ ) दिनकर, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्वानुभव दिनकर एवं स्फुट।

कविता-काल—सं० १७५३।

विवरण—इन्होंने अपने पिता नरहरि से शिक्षा पाई थी। कहा जाता है, १२ वर्ष तक तप करने के बाद यह रामदासजी के शिष्य हुए।

उदाहरण—

पद

दूरि करो गुमराइ, बाबा,
टेढ़ी बात से कछु नहिं काम, अच्छी है गरिबाई।
बुरे फैल से कोउ न जीते, जम की बुरी खसलाइ।
कह दिनकर यक राम भजन बिन झूठी सब चतुराई।

> करम करामति काल कुभाग,
> तजि भजि राम अनंत अभाग।
> निसि बासर यह बानि बखान,
> रामहि राम सुधा-रस पान।

नाम—( ४११/१ ) राजेंद्र मुनि।

रचना-काल—सं० १७५३।

ग्रंथ—( १ ) राजवल्लभी गीता ( छंदोबद्ध, सं० १७५३ ), ( २ ) श्रीकृष्ण-बाल गीता, ( ३ ) सुध-बावनी और ( ४ ) ज्ञान बावनी।

विवरण—श्रीयुत भाखेरावजी का कथन है कि इनका 'राजवल्लभी गीता' ग्रंथ अमृतसर के श्रीकृष्ण मंदिर में प्रस्तुत है, और उस प्रति में रचना-काल सं० १७५३ दिया हुआ है।

उदाहरण—

> टीका सुनत सुजान अस चित मन नित दृढ़ लाय;
> आविद्या भ्रम मिटि गयो, पुरुषोत्तम सुख पाय।
> राजवल्लभी टीप कहाने, श्रोता-वक्ता बहु सुख पाए;
> भगवद्गीता श्रेष्ठ कहाई, श्रीमन तिरपित अर्जुन ठाढ़े।

नाम—( ४६१/१ ) उद्धव चिद्घन, उद्धवार्य, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—संत चरित्र एवं स्फुट।

कविता-काल—सं० १७२५।

विवरण—यह महाराष्ट्र प्रांत के आद्य संत-चरित्रकार कहे जाते हैं। इन्होंने ब्रजभाषा में कतिपय संतों के चरित्र लिखे हैं।

नाम—( १६०/१ ) भगवतीदास, आरा।

ग्रंथ—वृहत् विलास।

रचना-काल—सं० १७५५। साल के विषय में कवि ने इस प्रकार लिखा है—

> "संवत सत्रहसे पचावना,
> ऋतु वसंत वैसाख सुहावना,
> शुक्ल पक्ष तृतिया रविवार"

विवरण—आप जैन धर्म के अनुयायी थे। ग्रंथ में तत्त्व ज्ञान का स्पष्टीकरण है।

नाम—(५५०) (महाराजा) राजसिंहजी, कृष्णगढ़।

जन्म-संवत् १७५१, कार्तिक सुदी १२।

काव्य काल—१७८६।

ग्रंथ—रुक्मिणी हरण, रासरसलीला, बाहुविलास, राज प्रकाश, सुख समीर आदि।

परिचय—सुकवि वृंद से आपने कविता करनी सीखी थी। यह काल मुग़लों के पतन का था। दरबार में आपका विशेष मान था। शुभकरन और आलम के युद्ध में राजसिंह की वीरता का आपने वर्णन किया है।

उदाहरण—

> यदु उतै इत गोकुलचंदहि प्रगटत होय परी
> उतहिं चकोरी इत की गोरी मन-मन लखि बिसरी।
> उत की भोगी इत रिस चोगी महामोद मन मानै;
> उत है मधुसूदन इत पद्मासूम सत्तो प्रगट माँहि मानै।
> उत युवराज इतै ब्रजराजा दोउ सुराज सुहाई,
> पाप कर्म वे धर्म-कर्म ये निगम पुरातन गाई।
> गोपी ग्वाल तहाँ सब बालक दूध-दही बिसतारे;
> राजसिंह प्रभु ब्रज के जीवन भक्ति जगत निस्तारे।

नाम—(५५८) दरिया साहब, जैतरान ग्राम (मारवाड़)।

जन्म-काल—सं० १७३३।

मृत्यु-काल—सं० १८१९।

विवरण—आप मुसलमान-कुलोत्पन्न थे। आपकी कविता एवं जीवन चरित्र बेलवेडियर प्रेस, इलाहाबाद से मुद्रित हो चुका है। इसी नाम के एक और कवि नं०६४८ पर आ चुके हैं, किंतु वह इनसे भिन्न हैं।

नाम—( ३६१ ) केशवराय मिश्र।

ग्रंथ—छंदमाल।

उदाहरण—

> सपत सत्रह सै बरस उनसठ जहाँ प्रकास ,
> माघ श्वेत चौदस निसा, मंगल कीसु सुमास।

नाम—( ३६१ ) रसाल।

रचना-काल—सं० १७६०।

ग्रंथ—( १ ) राम चरित्र ( ऐतिहासिक काव्य ), ( २ ) माधव-यशोंदुचंद्रिका।

विवरण—महाशय भालेरावजी का कथन है कि उक्त ग्रंथ रतलाम के नरेश महाराजा रत्नसिंह के पुत्र कमधुज रामसिंह के यशोगान पर है। कहा जाता है, बादशाह औरंगज़ेब की आज्ञा से रामसिंह दौलताबाद के युद्ध में सम्मिलित हुए थे, और उसी युद्ध की घटनाओं का वर्णन इस ग्रंथ में दिया हुआ है।

नाम—( ३६२ ) गोपालसिंह।

ग्रंथ—क्रियाकोष।

रचना-काल—सं० १७६१।

विवरण—ग्रंथ में दैनिक दिनचर्या, व्रतादि का वर्णन है।

नाम—( ३६३ ) बुधसिंह महाराजा ( बुधराव ), बूँदी।

रचनाकाल—सं० १७६१ से सं० १८०० तक।

ग्रंथ—नेह-तरंग ( नायिका भेद )।

विवरण—बादशाह बहादुरशाह के समय आप दिल्ली के शाही दरबार से आपको 'रावराजा' हुई थी।

नाम—( ३२०/१ ) तिलोकराम, ग्राम मेढला (

रचना-काल—सं० १७६० ।

ग्रंथ—रस प्रकाश भावदीपक ।

उदाहरण—( ग्रंथ के अंतिम दोह )

औरौ ग्रंथनि मैं कर्यौ, सुमति दृष्टि
चहे रीति रस रीति की आनीदासतिहुं
सतरह से अरु सतसठै, शुक्ल भाद्रपद
तिथि द्वितिया मगल भए, भयो रहस्य विदे

नाम—( ३२४/१ ) हेमराज ।

ग्रंथ—प्रवचन-सार सिद्धांत ।

रचना-काल—सं० १७६६ ।

विवरण—ग्रंथ में तत्त्व ज्ञान विषयक विचारों का

नाम—( ३६३/१ ) गोवर्द्धन ।

ग्रंथ—( १ ) मधुमालती, ( २ ) मैनासत, ( ३ ) की प्रमग ।

रचना-काल—सं० १७७२ ।

विवरण—ग्रंथ की भाषा मालवीय है ।

नाम—( ३६३/१ ) पूरण ।

ग्रंथ—ढोला मारू की कथा ।

रचना काल—सं० १७७२ ।

नाम—( ३६३/१ ) उमापतिजी ( कवीश्वर ) ।

रचना—सं० १७७२ ।

परिचय—महाराजा रामसिंह के समकालीन थे । राजा ने सुजावलपुर आपको दान किया । दान पत्र से पता चलता है कि आप काशीराम शर्मा के पुत्र, पुरा के रहनेवाले थे ।

कविता का नमूना प्राप्त नहीं है ।

नाम—( १६५ ) निरजन माधव, महाराष्ट्र प्रांत ।

ग्रंथ—स्फुट ।

कविता-काल—सं० १७७४ ।

विवरण—यह बाजीराव पेशवा ( प्रथम ) और बालाजी बाजीराव के आश्रित तथा कई भाषाओं के ज्ञाता थे ।

नाम—( १६८ ) इंद्रजीत महाराज कुमार ।

ग्रंथ—कोकशास्त्र ।

रचना-काल—१८वीं शताब्दी के लगभग ।

नाम—( १७१ ) नैनसुख, करौली ।

ग्रंथ—माणिकपाल बारहखड़ी ।

रचना-काल—१८वीं शताब्दी ।

विवरण—यह महाशय करौली-नरेश महाराजा माणिकपाल के आश्रित थे ।

ग्रंथ—खंड-काव्य और छंदोभंग पूर्ण साधारण है ।

नाम—( ६६४ ) ज्ञानचंद्र ।

ग्रंथ—उपदेश सिद्धांत-रत्नमाला ।

रचना-काल—१८वीं शताब्दी ।

विवरण—ग्रंथ गद्य पद्य मिश्रित है ।

नाम—( १७६ ) केशवानंद रामचंद्र ।

ग्रंथ—पुण्याश्रव ।

रचना-काल—सं० १७७७ ।

नाम—( ११७३/आ ) सपतराव वैद्य ।

रचना-काल—सं० १८९३ ।

ग्रंथ—नारायण-कवच ( काव्य ग्रंथ ) ।

विवरण—आप मालवांतर्गत पीपलरावाँ ग्राम के निवासी थे । श्रीयुत भालेरावजी द्वारा आप हमें ज्ञात हुए हैं ।

नाम—( ११७४/१ ) रामदयाल लेगारो, ग्राम मौंड, जिला दरभंगा ।

ग्रंथ—स्फुट कविता ।

विवरण—इनका देहांत हुए १०० वर्ष के लगभग हुए हैं ।

उदाहरण—

भजु राम नाम राम नाम रामा ।
राम नाम वेद मूल, इनके नहिं और तूल, भजत
नसत त्रिविध सूल छूटत भव ग्रामा ॥ १ ॥
राम नाम विमल नीर, सगम सत्संग तीर,
मज्जत निर्मल शरीर, पावन निज धामा ॥ २ ॥
राम नाम कमल फूल, संतन-मन भ्रमर भूल,
पीवत रस झूमि झूमि अमृत मधुरामा ॥ ३ ॥
राम-नाम निराकार, रामदयाल नमस्कार,
दीनै हरि भक्ति सार, पय पल भर रामा ॥ ४ ॥

नाम—( ११७४/२ ) साहबराम महंत, पचाढ़ी स्थान, जिला दरभंगा ।

ग्रंथ—भजनावली ।

विवरण—आप वैष्णव-सम्प्रदाय के संत थे । इनकी मृत्यु हुए सौ वर्ष से अधिक हुए हैं ।

नाम—( ११७५/आ ) खड्गसेन ।

ग्रंथ—उषा हरण।
रचना काल—सं० १८६९।
विवरण—भाषा अच्छी है।
नाम—( $\frac{११६२}{७ख}$ ) केशवराय कायस्थ, बुंदेलखंड।

ग्रंथ—श्रीगणेश-कथा।
रचना-काल—सं० १८९८।
विवरण—भाषा साधारण है।
नाम—( $\frac{११६३}{७ग}$ ) गव्न्र कवि, गुजरात प्रांत।

काल—सं० १८९८।
विवरण—आपने बड़ौदा नरेश महाराजा फतेहसिंह गायकवाड़ की प्रशंसा में लावनी रची।
नाम—( ११६४/ई ) कालूराम।
ग्रंथ—ज्ञानार्णव।
रचना काल—सं० १८९६।
विवरण—ग्रंथ में तत्त्व ज्ञान विषय है। भाषा साधारण है।
नाम—( $\frac{११६५}{७ख}$ ) धर्मचंद।

ग्रंथ—जैन-सूत्र।
रचना काल—सं० १८९६।
विवरण—जैन दर्शन के सूत्रों पर टीका है।
नाम—( $\frac{११६४}{७ग}$ ) नयनानंद।

ग्रंथ—शालभद्र राजा की कथा।
रचना-काल—सं० १८९६।
विवरण—ग्रंथ जैन-साहित्यांतर्गत है।
नाम—( ११६७/ई ) मनोहरदास सोनी, साँगानेर।

ग्रंथ—धर्म परीक्षा।

रचना-काल—सं० १८६६।

विवरण—ग्रंथ का विषय धार्मिक है।

नाम—( ११६६ ) ऐनानंद कवि, ग्वालियर।

ग्रंथ—कुंडलियात्मक गीता।

रचना-काल—सं० १८७०।

विवरण—आप मुसलमान फ़क़ीर थे। महाराजा दौलतराव सिंधिया के समय में आपका होना पाया जाता है। अभी तक आपकी समाधि ग्वालियर ज़िले पर विद्यमान है। भाषा पर आपका अच्छा अधिकार था।

उदाहरण—

> ऐनानंद फकीर हैं, परमहंस निर्वान,
> दाढ़ी-मूँछ मुँड़ावतें, भसम करें असनान।
> भसम करें असनान, रहें पीतांबर सारा;
> आर्महि एकहि कहा तुरक हिंदू नहि न्यारा।
> मिटुक दोऊ दीन के, ऐन एक ही आन;
> ऐनानंद फकीर हैं, परमहंस निर्वान।

नाम—( ११६७ ) नेमिदत्त, ग्वालियर।

ग्रंथ—नेमिपुराण। जैन रचना है।

रचना-काल—सं० १८७०।

नाम—( ११६८ ) प्रभाकर, महाराष्ट्र प्रांत।

ग्रंथ—स्फुट।

कविता-काल—सं० १८७०।

विवरण—यह अंतिम पेशवा बाजीराव के समकालीन थे। इन्होंने शृंगार रस पूर्ण लावनियाँ और वीर-रस पूर्ण पवाड़े लिखे हैं।

नाम—( १२/६०४ ) लालजीत।

ग्रंथ—अकीर्ति जिन-मदिर पूजा।

रचना-काल—स० १८७०।

नाम—( १२/३०४ ) सरूपचद।

ग्रंथ—अकीर्ति जिन मदिर पूजा।

रचना-काल—स० १८७०। जैन कवि।

नाम—( १२/७०४ ) भूपतिराम।

ग्रंथ—त्रिलोकसार।

रचना-काल—स० १८७१।

विवरण—ग्रथ में जैन दर्शनानुसार तीन लोकों का छंदोबद्ध वर्णन दिया हुआ है।

नाम—( १२/३०७ ) रामचद्र।

ग्रंथ—भाव-समह।

रचना-काल—स० १८७१।

विवरण—ग्रथ में जैन पूजा का वर्णन है।

नाम—( १२/७०६ ) फाजिलखाँ, गुजरात प्रात।

रचना-काल—स० १८७२।

ग्रंथ—सुखसागर की लीला।

विवरण—पेशवाओं का राज्य जब गुजरात में था, उसी समय में आपका होना पाया जाता है।

नाम—( १२/७१० ) रसिकराय।

ग्रंथ—द्वारकाधीश चौरासी।

रचना-काल—१८७२। कवि इस विषय में लिखता है—

"सवत अठारह बहत्तर
कृष्णाष्टमी शुभ साजि,

शुक्रवार आषाढ़ सुदि,
बहु दुंदुभी बर गाजि।"

विवरण—सम्भवत यह महाशय महाराजा दौलतराव सिंधिया के दीवान 'पारखजी थे। इनका मथुराजी में द्वारकानाथ का मंदिर बनवाना पाया जाता है। इनके कई पदों के अंत में 'पारख' का उल्लेख पाया जाता है।

नाम—( १९१२ ) माणिकचंद।

ग्रंथ—परमागमसार।

रचना-काल—सं० १८७३।

विवरण—ग्रंथ का विषय जैन तत्त्वज्ञान है।

नाम—( १९१४ ) सरूपसिंह।

ग्रंथ—उत्तरपुराण।

रचना-काल—सं० १८७३।

विवरण—जैन साहित्य में यह एक प्रसिद्ध ग्रंथ है। भाषा उत्कृष्ट है।

नाम—( १९१५ ) अचलसिंह।

ग्रंथ—समरसार

रचना काल—सं० १८७४।

विवरण—ग्रंथ ज्योतिष के विषय पर है।

नाम—( १९२० ) चन्द्रभान।

ग्रंथ—कार्त्तिक-माहात्म्य।

रचना-काल—सं० १८७५।

विवरण—ग्रंथ में साधारणपन की झलक है।

नाम—( १९२२ ) प्रवीन।

काल—१९वीं शताब्दी का उत्तरार्ध।

ग्रंथ—स्वप्नाध्याय ( सुबोधद )।

विवरण—श्रीयुत मानेरावजी के कथनानुसार आपका समय लिखा गया है।

नाम—( १०४१/५ ) दीनदयाल, ढूंढार ( जयपुर राज्य )।

ग्रंथ—बुधजन सतसैया।

रचना-काल—१८७९। कवि ने इस विषय में स्वयं लिखा है—

"संवत् अठारह सै असी, एक बरस ते घाट;
जेठ कृष्ण रवि अष्टमी, हुयो सतसई पाठ।"

विवरण—ग्रंथ में व्यावहारिक बातों का वर्णन है।

नाम—( १०६०/५ ) जीवनदास, बहादुरगढ़।

ग्रंथ—पंचकल्याण।

रचना-काल—सं० १८८०।

विवरण—आप जैन धर्मानुयायी थे।

नाम—( १०७४/५ ) वली हाजी, ग्राम कोलारस ( नरवर )।

ग्रंथ—हाजीवलीनामा।

रचना काल—सं० १८८०।

विवरण—आप मुसलमान थे। सूफ़ी होने के कारण आपने हिंदू-तत्त्वज्ञान का अच्छा अध्ययन किया था। आपने ग्रंथ में तत्त्वज्ञान पर अच्छे भाव कहे हैं।

नाम—( १२६०/५ ) गणधर सूरि।

ग्रंथ—आत्मानुशासन।

रचना काल—सं० १८८१।

विवरण—ग्रंथ जैन तत्त्वज्ञान पर है।

नाम—( १२८१/पश ) पन्नालाल।

ग्रंथ—पाहुड़ ग्रंथ।

रचना-काल—सं० १८८१।

विवरण—कुंद कुंदाचार्य-कृत मूल ग्रंथ का यह अनुवाद है। ग्रंथ का विषय जैन दर्शन शास्त्र है।

नाम—( १९८४ ) लुत्फअली हकीम।

ग्रंथ—( १ ) नबीहतनामा ( अनुवादित ), ( २ ) मुगल-पुराण, ( ३ ) सुखदेव-लीला, ( ४ ) वैद्यक।

रचना-काल—सं० १८८२।

नाम—( १९८६ ) गुणभद्र सूरि।

ग्रंथ—धर्मामृत सत।

रचना-काल—सं० १८८३।

विवरण—मूल ग्रंथ का गद्य में अनुवाद है। ग्रंथ में जैन दर्शन के अनुसार तत्वज्ञान का वर्णन है।

नाम—( १९८० ) हरि, शाहाबाद ( कोटा राज्य )।

ग्रंथ—रसमंजरी।

कविता-काल—सं० १८ ३।

ग्रंथ लेखन-काल के उपलक्ष में कवि ने निम्न लिखित छंद दिया है—

विधिवसु रस मुमवत नभ सित पाँचे पुष्यादित्य,
तादिन किए आरंभ श्रुतिति बोध सुमत रसमंजरी।

विवरण—कवि ने अपने आश्रयदाता की गुणग्राहकता का अच्छा वर्णन किया है। संभवतः यह कोटा-राज्य के आश्रित थे। इसी नाम के दूसरे कवि विनोद के द्वितीय भाग में हैं ( देखो नं० ८६२ )।

नाम—( १९६१ ) निश्चलदास, बूँदी।

ग्रंथ—( १ ) विचार-सागर, ( २ ) वृत्तप्रभाकर।

विवरण—जाति के आप चारण थे, किंतु साधु हो गए, ऐसा कहा जाता है। उक्त दोनो ग्रंथ इन्होंने बूँदी नरेश महाराजा राम सिंहजी के आश्रय में रहकर बनाए।

नाम—( ११०८/१ ) परमसुख सिंघई ।

ग्रंथ—नसीहतनामा ।

रचना-काल—सं० १८८७ ।

विवरण—ग्रंथ में व्यावहारिक बातों का वर्णन है ।

नाम—( १३८६ ) माणिकदास ।

[ग्रं]थ—राम-रसायन ।

[रचन]ा-काल—सं० १८८७ ।

विवरण—ग्रंथ में राम नाम स्मरण का महत्त्व वर्णित है ।

नाम—( १३१०/६ ) दीनदर्वेश, काठियावाड़ ।

कविता काल—सं० १८८८ ।

ग्रंथ—स्फुट कविताएँ ।

विवरण—आप जाति के लुहार तथा बाल साधु के शिष्य थे । विनोद में नं० १२२९ पर इसी नाम के एक मुसलमान बुंदेलखंडी कवि और आ चुके हैं, किंतु यह इन महाशय से पृथक् हैं । यह हिंदू और मुसलमान में भेद नहीं मानते थे । इनकी भाषा गुजराती-मिश्रित हुआ करती थी, और रचनाओं में आध्यात्मिक भाव की झलक रहती थी ।

नाम—( १८०५/४ ) दुलीचद ।

ग्रंथ—मोक्ष-मार्ग प्रकाश ।

रचना-काल—सं० १८९० ।

विवरण—ग्रंथ वैराग्य और नीति पर है ।

उदाहरण—

मिलि मिलि झुंडनि निकुंजन पधारा करैं,
नंदन सुधारा करैं चंदन दलान की ।
वर अरविंदन की माला गुहि डारा करैं
तुलसी गुलाब मध्य कुंचित कलान की ।

वल्लरी दरीचिन म खरैं झनकारा करैं,
गुंफित छतान-मध्य प्रथित पखान की,
राधा महारानी महाराज कृष्णचंद्रजू की,
आरती उतारा करैं दारा देवतान की।

नाम—( १८३१/५ ) भगतीराम उपनाम खुशराम, कृष्णगढ़।

कविता-काल—१८६० के आस पास।

परिचय—आप श्री वृंदजी के घराधरा में थे।

उदाहरण—रानी अतनकुँवरि के सती होने का वर्णन।

कृष्णगढ़ चढ़ती रमी मा भई रामावत,
सती सत्य सुव्रत को कर्म करिबो करी;
कह 'खुशराम' भाग भक धरि धीरज सों,
वर वल्लभराज् को ध्यान धरिबो करी।
राम रट रूप पट झटक झरटकर,
लाय की लपट सों लपट लरिबो करी।
प्रेम-अनुराग भरी गोरी क्या सुहाग भरी,
भाग भरी भूरि आग भर जरिबो करी।

नाम—( १८१६/७ ) मनोहरदास स्वामी, गुजरात प्रांत।

काल—१६वीं शताब्दी का अंतिम समय।

ग्रंथ—स्फुट कविताएँ।

विवरण—आप रामानंदी सम्प्रदाय के साधु थे।

नाम—( १८६० ) शिवराजन बाजपेयी (शिवराज), असनी।

कविता-काल—प्राय १६वीं शताब्दी का अंत।

ग्रंथ—कविप्रिया की टीका।

विवरण—आप धनी के बाजपेयी, असनी के रहनेवाले थे। आपका महाराज बाँदी से अगाध प्रेम था, और कहा जाता है कि वहीं

के आप राजर्षि थे । इनके वंशधर मैंकौली राज्याश्रय में अभी मौजूद हैं । इनकी कविताएँ प्रसाद-गुणालंकृत हुआ करती थीं। आपकी रचनाओं का समावेश ग्रंथ के आकार में अभी तक नहीं हुआ है । सुना जाता है, आपके पौत्र पं० उमेशचंद्र वाजपेयीजी शीघ्र ही इस प्रशंसनीय कवि की कृतियों को इकट्ठा कर एक पुस्तका-कार संस्करण में निकालनेवाले हैं । यह कवि महाशय तथा ऊपर दिए हुए इनके ग्रंथ का नाम हमको पं० बालमुकुंद पांडेय, गोरखपुर द्वारा ज्ञात हुए हैं ।

उदाहरण—

एक तो असील होय दूजे नैन सील होय,
तीजे बने डील होय चौथे चोप ठानेगो ,
पाँचवे अधीन होय, छठयें दलील न होय,
सातयें शरम, आठैं ओज उर आनेगो ।
कहै 'शिवराज' नेति नवमें निगाह राखै,
दसवें दिमाग, गुन ग्यारैं पहिचानेगो ,
बारहें बिमल बुद्धि, तेरह सरहदार,
चौदहें चतुर ताहि गुनी जन मानेगो ।

नाम—( १८$\frac{३}{५}$० ) ब्रजेंद्र, भरतपुर ।

ग्रंथ—रसानंद ( ब्रजेंद्रप्रकाश ) ।

रचना-काल—सं० १८६१ ।

विवरण—संभवत यह कवि भरतपुर के राज्य शासकों में से थे । ग्रंथ नायिका भेद पर है ।

नाम—( $\frac{१८३१}{१५}$ ) गंगाधर प्रधान ।

ग्रंथ—आदिपुराण ।

रचना-काल—सं० १८६२ ।

विवरण— ग्रंथ का विषय जैन पुराण है।

नाम—(१८३१/३) फत्तेसिंह कायस्थ, शिवपुरी, रियासत ग्वालियर।

ग्रंथ—दफ़्तरनामा, अर्थात् हिंदी में हिसाब किताब के विषय का छंदोबद्ध वर्णन।

रचना काल—सं० १८६२।

नाम—(१८३२/२) रणधीरसिंह।

ग्रंथ—(१) काव्य रत्नाकर, (२) भूषण-कौमुदी, (३) पिंगल वा नामार्णव, (४) रस रत्नाकर।

जन्म-काल—सं० १८७७।

विवरण—ज़िमींदार सिंहरामऊ, जौनपुर। खोज ग्र० त्रै० रि० से सं० १८६४ निकलता है।

नाम—(१८३३) मोहनदत्त।

रचना काल—अनुमानतः १९वीं शताब्दि का अंतिम काल।

ग्रंथ—आत्म बोध।

विवरण—श्रीयुत भानरावजी का कथन है कि उक्त ग्रंथ प्राप्त हुआ है, और उसमें विविध छंदों में वेदांत वर्णित है।

नाम—(१८३४/२) बख़्तावरसिंह (कविराव)।

जन्म-काल—सं० १८७३ (सं० १९५२ में शरीरांत हुआ)।

रचना-काल—सं० १८९८।

ग्रंथ—(१) सरूप-यश प्रकाश, (२) शंभु यश प्रकाश, (३) सज्जन यश प्रकाश, (४) फतह-यश प्रकाश, (५) सामंत-यश प्रकाश, (६) रसोत्पत्ति, (७) अन्योक्त यश प्रकाश, (८) सभार्णव, (९) रागिनियों की पुस्तकें, (१०) केहरि प्रकाश, (११) सचित्र रसिकप्रिया तथा सज्जन चित्त-चंद्रिका।

विवरण—दसादी रायों के वंशज। इनके पूर्वज जयपुर राजकवि

थे। मेवाड़ में कई गाँव पाए थे। आप भी उदयपुर आदि कई राज्यों के कवि थे।

उदाहरण—

लष गुनो नील ते करोर गुनो कज्जल ते
　　अरब खरब गुनो करदम कारा ते,
'बखत' भनत लाग्यो आनि अवनीपन के,
　　सिंदा मो कलंक बड़ अकबर भारा ते।
मेदपाट मंडल महीप निज पानिपसों
　　धरिकै विबुध हरि हर के सहारा ते,
धोय जो न लतो 'श्रीप्रताप' वीरवर सो तो
　　धोतो न कलंक को हजार गंग धारा ते।

नाम—( $\frac{२०}{१}$ ) बैजनाथ भाडेले ( ब्राह्मण जुझौतिया ), दतिया।

जन्म-संवत्—अनुमानत १८७० वि०।

कविता काल—अनुमानत सं० १९०४।

उदाहरण—

जरब जरी पै नग जटित जवाहर के,
　　पद्दर किनारा गजमुक्ता भा गौट जात,
माज तन भूपण प्रभूत कदरप अर्प,
　　जरप दवानल की उपमान रौंध जात।
कहै 'वैजनाथ' आफताब को दबावै आब,
　　ताब महताब की न चपलान कौंध जात,
तेरे मुख-चंद्र को प्रकाश छिति मांहि देख,
　　चकत भयो सो चित चंद्र चकचौंध जात।

हय हाथी हथयार रथ और रतन की खान,
　　'वैजनाथ' करवो कठिन साजन की पहिचान।

नाम—( १०११/६ ) गणपतराव, महाराष्ट्र प्रांत ।

ग्रंथ—स्फुट ।

कविता-काल—सं० १९०६ ।

विवरण—यह नासिक के निवासी थे । कीर्तन किया करते थे ।

नाम—( १०११/६४ ) दत्तनाथ, महाराष्ट्र प्रांत ।

ग्रंथ—स्फुट ।

कविता काल—सं० १८६० ।

मृत्यु-काल—१९०६ ।

विवरण—यह महीपतिनाथ कवि के समकालीन थे ( देखो नं० ८९/१ )। इनकी मृत्यु ११६ वर्ष के उपरांत हुई । भालेजीराव का कथन है कि इनका मठ अब तक उज्जैन में बना हुआ है, जहाँ से महाराजी शिंदे कृत 'कवितासार संग्रह', 'माधव विलास' नामक ग्रंथ उन्हें पहलेपहल प्राप्त हुआ था ।

नाम—( १०११/६५ ) नागजी औदीच्य गाथड, गुजरात प्रांत ।

काल—सं० १९०६ ( 'सौराष्ट्र इतिहास' से )।

ग्रंथ—कुंडलिया ग्रंथ ।

नाम—( १०११/६ ) प्रागनि कवि ।

रचना काल—सं० १९०६ ।

ग्रंथ—भ्रमर-गीत ।

विवरण—उक्त रचना व्रजभाषा में है । महात्मा सूरदास ने सबसे प्रथम भ्रमर-गीत रचा था, और उनके पश्चात् नंददास, वृंदावनदास, रसिकराय आदि कवियों ने भी इसी विषय पर रचनाएँ की हैं । नंददास कृत भ्रमर-गीत बहुत प्रसिद्ध रचना समझी जाती है । तुलनात्मक दृष्टि से आपका भी भ्रमर-गीत हिंदी साहित्य

में विशेष स्थान रखता है। नंद यशोदा और गोपियों को समझाने तथा उन्हें उचित मार्ग पर लाने के हेतु ऊधो का श्रीकृष्ण द्वारा ब्रज में भिजवाया जाना ग्रंथ में वर्णित है। वर्णन उत्कृष्ट तथा सरस है। इन कवि महाशय का परिचय माधुरी पत्रिका ( वर्ष ७, खंड १, संख्या १ ) में दिए हुए पं० भगीरथप्रसाद दीक्षित के लेख के आधार पर दिया गया है। दीक्षितजी का कथन है कि उक्त कवि-कृत भ्रमर-गीत का उल्लेख खोज की रिपोर्ट में है, और इस ग्रंथ की संवत् १६०२ की लिखी हुई प्रति भी प्राप्त हुई है।

उदाहरण—

आयसु दीन्हों सखा सुजानहिं ।
स्यंदन चढ़ौ, सिधारौ ब्रज कौं मिलि आवौ सब आनहिं ।
कैसी हैं जसुदा जननी जिनि पालि कियो परधीन ,
मोहि यद्यपि अब होति होहिगी पर पूतन्ह आधीन ।
गहियो पायँ नंद बाबा के कहियो यहै सँदेसौ ,
जो तुम कियो महाकृत हमसों गुनि न सकत गुन रेसौ ।
समाधान कीजेहु गोपिन कौ, दीजेहु निर्मल ज्ञान ,
कहियो जोग-जुगति सो 'भ्रागनि त्रिपुटी संयम ध्यान ।

नाम—( ३०४/५ ) रसिकलाल उपनाम रामदास माथुर, तहसील रामगढ़, राज्य अलवर ।

जन्म-काल—सं० १५७१ ।

रचना-काल—सं० १६१० ।

मृत्यु काल—सं० १६२० ।

ग्रंथ—गीतामृत धारा ।

विवरण—आप रूदमलजी के पुत्र थे । वेदांतसार नामक आपका एक दूसरा ग्रंथ अमुद्रित रूप में आपके वंशज लाला भैरोंलाल तथा गोपालसहाय माथुर, अलवर के पास मौजूद है, ऐसा कहा जाता है ।

नाम—( १ ई ) रामाजी दादा शिंदे।

ग्रंथ—( १ ) कमलावती की कहानी, ( २ ) वंशावली इतिहास।

रचना काल—सं० १९१०।

विवरण—आप महाराणा सिंधिया के वंशधर थे। ग्रंथ की भाषा उर्दू मिश्रित है।

नाम—( १०६५ ) किशोरसिंह बारहठ, ग्राम पीथरासर, रियासत बीकानेर।

जन्म-काल—सं० १८८६ के लगभग।

मृत्यु-काल—सं० १९७८।

ग्रंथ—स्फुट कविताएँ।

विवरण—आप रियासत बीकानेर के एक सम्मानित सरदार थे। कुछ काल तक उक्त रियासत में इंस्पेक्टर-पुलिस तथा वकील खास के नाते काम कर चुकने पर यह महाशय वहाँ के हाईकोर्ट-जज हो गए। यह कवि ठाकुर चतुरसिंह, राजपुर ( बीकानेर ) द्वारा हमें ज्ञात हुए हैं।

नाम—( १ ६१ ) लक्ष्मीनाथ गोसाईं, मिथिला।

रचना-काल—सं० १९१४ के लगभग।

ग्रंथ—भजनावली।

विवरण—आप मैथिल ब्राह्मण थे। काशी के विख्यात पंडित राजाराम शास्त्री आपके शिष्य थे। आपका देहांत हुए लगभग पचास वर्ष व्यतीत हुए हैं।

नाम—( १०८३ ) मीरादास, मालवा।

ग्रंथ—नरसी मेहता का मामेरा।

रचना काल—सं० १९१९।

नाम—( १ ८ ) गंगाधर व्यास, राज्य छतरपूर।

जन्म-काल—सं० १८९९।

रचना-काल—सं० १९१६।

मृत्यु-काल—सं० १९७२।

ग्रंथ—( १ ) नीति-मंजरी, ( २ ) गो-माहात्म्य, ( ३ ) भर्तृहरि-चरित्र, ( ४ ) श्रीविश्वनाथ पताका, ( ५ ) कलियुग पचीसी, ( ६ ) सुदामा चरित्र, ( ७ ) नारायणास्त्र ( दंडोपनिषद्‌ भाषानुवाद ) और स्फुट कविताएँ।

विवरण—आप सनाढ्य ब्राह्मण थे। आपके पिता का नाम प० रामलाल व्यास तथा पितामह का प० लाहारीलालजी व्यास था। इनके पूर्वजों का आदिम निवास स्थान ब्रजमंडल था, किंतु कालांतर में यह महोबा ज़िला हमीरपूर में आकर बस गए थे। तदनंतर छतरपूर-राज्य में आए। पांडित्य तथा कुलीनता की दृष्टि से व्यासजी का घराना प्रतिष्ठित है। आप उन्मत्त एक आशुकवि थे, और बुंदेलखंडी भाषा पर आपका अच्छा अधिकार था। आपकी बनाई हुई बहुत-सी काव्य पंक्तियाँ सर्व-साधारण में, लोकोक्ति की भाँति, प्रचलित हैं। बीसवीं शताब्दी के बुंदेलखंडी कवियों में व्यासजी का आसन श्रेष्ठ है। यह महाशय छतरपुराधीश श्रीमान्‌ महाराजा विश्वनाथसिंहजू देव के आश्रित कवि थे। हर्ष का विषय है, इनकी कविता तथा ग्रंथों का संग्रह प० रामनारायण शर्मा के संपादकत्व में गंगाधर-ग्रंथावली के नाम से श्रीसनाढ्य ग्रंथमाला, कालपी से शीघ्र ही प्रकाशित होनेवाला है।

उदाहरण—

मत्त मतंगन की गति सों गजगामिनि नाम मिल्यो सुखदानी,
त्यों 'द्विज गग' तजै नहिं ताहि, मराल हँसी मरिहैं मन मानी।
यों लचिहै कच भारन लंक, न मानत संक निसंक दिवानी;
मंद धरै किन चंद्रमुखी, पग लालन की अँखियाँ उरझानी।

उदाहरण—

> प्रचंड चंड मुंड खंड रुंड मुंड कै धरा,
> हुँकार घोर शोर ते टरे मरे निशाचरा ;
> अनंत धीर धीय कीर्ति लोक लोक को धरी,
> दुरंत द्वंद खंडिए विलंब अंब क्यों करी ।
> अपार दुःख दाह दाह शुद्ध बुद्धि कीजिए,
> सदैव सुक्ख देय स्वेद शत्रु शीश मीजिए,
> अधीन मातु ज्ञान हीन दीन की व्यथा हरौ,
> दुरंत द्वंद खंडिए विलंब अंब क्यों करी ।

नाम—( २११७ ) ( राजा ) पृथ्वीसिंह ( जी ), कृष्णगढ़ ।

परिचय—इनका पहला नाम स्योपालसिंह था । मोहकमसिंहजी के मरने पर यह उनके उत्तराधिकारी हुए, तथा पृथ्वीसिंह नाम पड़ा । यह वैष्णव तथा व्यवहार कुशल राजा थे । कभी कभी कविता भी करते थे ।

रचना काल—सं० १९२० के लगभग ।

नाम—( २११८ ) हंसराज ( जी ), कृष्णगढ़ ।

परिचय—वृंदजी के वंशज तथा किशनगढ़ के दरबारी कवि थे ।

रचना-काल—सं० १९२० के लगभग ।

उदाहरण—

> नूर बढ़ आनन पै आज चढ्यो सूरन को,
> परम प्रजानि को उछगल हू मिटि गौ ;
> काँपे उर चोरन के धाढवी धधक रहे,
> नीति घन प्रीति सो अनीति बीज छुटि गौ ।
> पाटऊ विराजत श्रीपृथ्वीसिंह भूपति के,
> तपन प्रताप लोक तामस उछुटि गौ ,

नाम—( २१०० ) सुरानंद स्वामी।

ग्रंथ—( १ ) मनमोहिनी विनोद, ( २ ) धर्म-संजीवनी, ( ३ ) विवेकसार, ( ४ ) विविध धर्म निर्णय, ( ५ ) स्वर्णकार माहात्म्य, ( ६ ) कान्यकुब्ज-वंशावली, ( ७ ) आत्म तीर्थावलोकन, ( ८ ) राष्ट्रीय आल्हा सर्पया, ( ९ ) मक्षानिर्णय, ( १० ) प्रश्नोत्तरी, ( ११ ) सुरानंद-गीता, ( १२ ) निर्णय नियम, ( १३ ) यजन रामायण, ( १४ ) मूल निर्णय, ( १५ ) समाढ्य-वंशावली, ( १६ ) सुरानंद प्रकाश, ( १७ ) स्वराज्य विनोद, ( १८ ) कर्म-उपासना, ( १९ ) ज्ञान पद्धति, ( २० ) राजधर्म, ( २१ ) नाम-सपय, ( २२ ) हृदयरामसार, ( २३ ) वेदोक्त गायन, ( २४ ) माहात्म्य।

जन्म-काल—सं० १८९१।

रचना काल—सं० १९१९।

नाम—( २१०३ ) इंशाअल्लाख़ाँ।

रचना-काल—सं० १९१७ के लगभग।

काल—कवि लल्लूलाल के समकालीन थे।

विवरण—आपने हिंदी की खड़ी बोली में 'रानी केतकी की कथा' रची। इसमें अनुप्रास युक्त उर्दू मिश्रित गद्य काव्य है, इसे चाहे हिंदी कहें, चाहे उर्दू।

नाम—( २११५ ) देवीप्रसाद पाठक ( सनाढ्य ब्राह्मण ), कालपी।

जन्म-काल—सं० १८९० वि०।

कविता-काल—सं० १९२०।

सं० १९२० से १९३५ तक प्रधानाध्यापक, कालपी मिडिल-स्कूल। १९४५ वि० में डिपुटी इंस्पेक्टर ऑफ़ स्कूल्स।

ग्रंथ—( १ ) ध्यान माला, ( २ ) मन विनोद, ( ३ ) दुर्गाष्टक।

अधिकांश छंद, कवित्त, सवैया आदि हैं। कहीं-कहीं दोहे-सोरठे भी मिलते हैं। 'धर्म प्रदर्शिनी' सं० १९६२ में समाप्त हुआ। यह श्रीवेंकटेश्वर प्रेस में मुद्रित हुआ है। धर्म प्रदर्शिनी धर्म विषयक गद्य पद्यात्मक ग्रंथ है।

उदाहरण—

फटि जाते सेस के सहस्र फन भारन तें,
दिग्गज उतारन के कुंभ को छुड़ावतो;
पुहुमि सहमि डगमग डगमग होति,
हद तजि जलधि को जल बढ़ि आवतो।
रहि जातो वेद पथ सुपथ करैं को कहाँ,
देवन की सेवन में कौन मन लावतो,
'ईश्वरीप्रसाद' जौ न अधम उधारन को
बामों गहि कालिका को नाम जग छावतो।

नाम—( $\frac{२१४६}{६म}$ ) शिवदयाल पांडे ( भेष ) कश्मीरी मोहल्ला, लखनऊ।

जन्म-संवत्—लगभग १९००।

रचना-काल—सं० १९२४।

ग्रंथ—दशम स्कंध भागवत के भाग का छंदोबद्ध अनुवाद।

विवरण—आप हमारे पूज्य पिताजी तथा लेखराज कवि के मित्रों में थे। बड़े ज़िंदादिल व्यक्ति थे। एक बार वर्तन गिरों करके हम लोगों का सविधि आतिथ्य किया, और यह बात हमें पीछे से विदित हुई।

उदाहरण—

चित की हम ऊधो जो बातें करें अवकास अकाम्पन पाइहैं जू,
इन तुंग के तुंग तरंगन ते उमड़े जल कैसे समाइहैं जू।

धाक परे देशन यों हाक परे शत्रुन पै,
धौंकल धरा को मब एकै साथ मिटि गौ।

नाम—(११३४) ज्ञानअली।

समय—सं० १९२२।

ग्रंथ—मिथवरकेलिपदावली। (प० त्रै० रि०)

नाम—(११३५) (महाराजकुमार) नर्मदेश्वरप्रसाद सिंहजी।

आपका जन्म सं० १८८६ में नारदीगपुर शाहाबाद में, हुआ था। आपके पिता का नाम तुलसीप्रसादसिंह था। आप फ़ारसी संस्कृतादि भाषाओं के विद्वान् तथा हिंदी भाषा के कवि थे। आपके पूर्वज उज्जैन से आकर यहाँ बसे थे। ये लोग प्रमार-क्षत्रिय-वंश के थे, परंतु उज्जैन से आए हुए होने के कारण इनके वंशधर उज्जैन नाम से विख्यात हुए। गदर के बाद आपने नारदीगपुर का रहना छोड़कर वहाँ से दक्षिण तीन मील दूर दिलीपपुर-नामक ग्राम में अपना निवास-स्थान बनवाया। आप प्रायः डुमराँव आया करते थे। यहाँ से सं० १९६२ में आपको पक्षाघात रोग हो गया, और इसके बाद इस रोग के कारण आप साहित्य-सेवा से वंचित रहे।

आपने 'शिवाशिव शतक', 'शृंगार दर्पण', 'पंच-रत्न' और 'धर्म प्रदर्शिनी' नामक चार ग्रंथों की रचना की। 'शिवाशिव शतक' सं० १९३२ की माघ-शुक्ला पंचमी को बना। यह भारत जीवन प्रेस में छपा है। इसमें नामानुसार १०० कवित्त सवैयों में शिव की स्तुति है। शृंगार दर्पण नख शिख का ग्रंथ है। इसकी रचना शिवाशिव शतक के एक वर्ष उपरांत हुई, और यह ग्रंथ सेंट्रल प्रेस, दीनापुर में प्रकाशित हुआ। पंचरत्न अभी तक अप्रकाशित है। यह सं० १९४२ के पूर्व का होगा। इसका होना इनके वंशधर दुर्गाप्रसादसिंहजी द्वारा विदित हुआ है। जीवनी भी इन्हीं के द्वारा प्राप्त [illegible] है। इसमें

दुरिहै इस कोर चो भेस कहूँ सिगरा मन फेरि महाइहै जू।
सिगरी यह रावरी ज्ञान-कथा कहि कौन को को समुझाइहै जू।

नाम—( २१५४० ) गिरिधर।

कविता-काल—सं० १९२५ के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) प्रताप-यशोंद्र-चंद्रिका, ( २ ) शिवसागर, ( ३ ) गोपाल सागर, ( ४ ) मणिरत्न माला ( संस्कृत-ग्रंथ का हिंदी में छंदोबद्ध भाषांतर )।

विवरण—आप गुजरात के अंतर्गत बीजापुर ग्राम के निवासी थे। आप कवि ज्येष्ठालाल के सहाध्यायी तथा सहकवि थे। दोनों में ज्येष्ठालालजी कविता करने में विशेष प्रख्यात हुए। उपर्युक्त ग्रंथ दोनों कवियों की मिलकर बनाई हुई रचनाएँ हैं। आप दोनों महाशयों का गुजरात के रजवाड़ों में अच्छा सम्मान था।

नाम—( २११३० ) राजेंद्रसिंह व्यवहार।

ग्रंथ—( १ ) तुलसी का भक्ति-मार्ग, ( २ ) तुलसी काव्य-कलाधर, ( ३ ) तुलसीदास और कालिदास, ( ४ ) वशीकरण, ( ५ ) ग्राम सुधार, ( ६ ) आदर्श ग्राम, ( ७ ) पुनर्विवाह, ( ८ ) सभ्य विनय, ( ९ ) गीता की गाथा, ( १० ) शांति निकेतन अथवा शिव भारती का संग्राम-स्थल, ( ११ ) ईसा का उपदेश, ( १२ ) महाकवि कालिदास।

जन्म-काल—सं० १९०० ।

विवरण—आप जबलपुर के प्रसिद्ध रईस व्यवहार रघुवीरसिंह के पुत्र हैं।

नाम—( २२५६ ) रघुनाथप्रसाद उपाध्याय, जौनपुर।

ग्रंथ—निर्णय-मंजरी।

जन्म-काल—सं० १९०१ ।

विवरण—साधारण श्रेणी।

मृत्यु-काल—सं० १९७२।

ग्रंथ—(१) ज्ञान विनोद (ज्ञान-वाटिका), (२) नाटक, प्रहसन आदि।

विवरण—आप कान्यकुब्ज ब्राह्मण कन्नौज के मिश्र थे। कहा जाता है, आप चमत्कारी साहसी पुरुष थे। आपने १८ वर्ष की अवस्था में लाठी से एक शेर मारा था। आप खड़ी बोली में भी कविता करते थे, किंतु कविता के योग्य आप ब्रजभाषा को ही मानते थे। प० शिवरत्न मिश्रजी, भागलपुर का कथन है कि इन कवि महाशय ने अपनी सारी कविता तिवारी ग्रामवासी भगलू तिवारी के नाम पर की है, और आपने इसी कविता-संग्रह का नाम 'भगलू कृत ज्ञान विनोद' रक्खा है। उक्त ग्रंथ हमें मिश्रजी से प्राप्त हुआ है, और उसकी भूमिका में यह लिखा हुआ है—

"एक विप्र भगलू तिवारी, टिकारी ग्राम के जो थोड़ी कविता जानते थे, हमारे सगी हुए। वो यही कवित्व बनाने की श्रद्धा हमारे चित्त में उपजा दिए। उन्हीं के नाम से काव्य रची गई।"

उदाहरण—

काया बीच में आकर बैठा देखत मजुल तमासा है।
देखो वह है अजब खिलाड़ी समझे में नहिं आता है।
पच बयारि लगे मन दोनो तिहूँ लोक भरमाता है;
जहँ जहँ मनुआ खेल करत है, तहँ तहँ खेल खिलाता है।
चित माया दोउ नाच नचावत कुल परिवार बनाता है,
इससे रहत चहूँ ओर से मन को ता विच आप न आता है।
है वह सदा सबन तें न्यारा छाया कर दरसाता है;
मन थिर करके देखहु 'भगलू आपै आप लखाता है।

नाम—(२३७४) मोहनलाल चतुर्वेदी, मैनपुरी।

जन्म-काल—सं० १९०८।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—(२५३५) अड्डूलाल वैद्य (ब्राह्मण सनाढ्य), ललितपुर (झाँसी)।

जन्म-काल—सं० १९०८।

कविता-काल—सं० १९३०।

विवरण—दीवान विजयबहादुरसिंह ननौरा के सं० १९६१ वि० से १९८२ वि० तक मुख्तार रहे। अब अवकाश ग्रहण कर ललितपुर में रहते हैं।

ग्रंथ—पारजात रामायण।

उदाहरण—

तोटक

निगमागम शारद शेष सदा,
निर अंतर आप स्वयंभु मुदा।
गनराज उधारनहार प्रभो,
दुर मोह विदारन राम नमो।
स्वर श्री स्वर भू स्वर पाल हरी,
जन जान सुदामहि श्राम करी।
भृगुराम अनंत अनंत गती,
जय दासदयाल अपार मती।
मद रूप निरूप अनूप तनं,
अति अद्भुत कांति सुश्याम घनं।
कह रामसुकुंद गुविंद नयं,
इम बंदि सुरेश गए भवनं।

नाम—(२२६४) बनवारीलाल मिश्र, लालूचक, भागलपूर।

जन्म-काल—सं० १९०२।

रचना-काल—अनुमानतः सं० १९३०।

मृत्यु-काल—सं० १९७२।

ग्रंथ—(१) ज्ञान विनोद (ज्ञान-वाटिका), (२) नाटक, प्रहसन आदि।

विवरण—आप कान्यकुब्ज ब्राह्मण कन्नौज के मिश्र थे। कहा जाता है, आप असाधारण साहसी पुरुष थे। आपने १८ वर्ष की अवस्था में लाठी से एक शेर मारा था। आप खड़ी बोली में भी कविता करते थे, किंतु कविता के योग्य आप ब्रजभाषा को ही मानते थे। पं० शिवरत्न मिश्रजी, भागलपुर का कथन है कि इन कवि महाशय ने अपनी सारी कविता टिकारी ग्रामवासी भगलू तिवारी के नाम पर की है, और आपने इसी कविता-संग्रह का नाम 'भगलू कृत ज्ञान विनोद' रक्खा है। उक्त ग्रंथ हमें मिश्रजी से प्राप्त हुआ है, और उसकी भूमिका में यह लिखा हुआ है—

"एक विप्र भगलू तिवारी, टिकारी ग्राम के जो थोड़ी कविता जानते थे, हमारे संगी हुए। वो वहीं कवित्व बनाने की श्रद्धा हमारे चित्त में उत्पन्न किए। उन्हीं के नाम से काव्य रची गई।"

उदाहरण—

काया बीच में जाकर बैठा देखत सकल तमासा है,
देखो यह है अजब खिलाड़ी समझे में नहिं आता है।
पंच बयारि लगे मन डोले तिहूँ लोक भरमाता है,
जहँ-जहँ मनुआ खेल करत है, तहँ तहँ खेल खिलाता है।
चित माया दोउ नाच नचावत कुल परिवार बनाता है,
ऐसे रहत चहूँ ओर से मन को ता बिच आप न आता है।
है वह सब सबन तें न्यारा छाया कर दरसाता है;
मन स्थिर करके देखहु 'भगलू' आपै आप लखाता है।

नाम—(२२७४) मोहनलाल चतुर्वेदी, मैनपुरी।

जन्म-काल—सं० १९०८।

कविता-काल—सं० १८३० के लगभग।

मृत्यु-काल सं० १८६४।

ग्रंथ—मनुस्मृति का हिंदी पद्यानुवाद।

विवरण—यह माथुर चतुर्वेदी ब्राह्मण पंडित यमुनादासजी के पुत्र थे। आपका ग्रंथ अभी तक अप्रकाशित है। पंडित उमरावसिंह-पांडेय, मंत्री चतुर्वेदी पुस्तकालय, मैनपुरी का कथन है कि इनके वंशज श्रीयुत लक्ष्मीनिधिजी द्वारा उनको यह ग्रंथ देखने को मिला है।

नाम—(११७५/१) रामप्रतापसिंहजी, मैनपुरी नरेश।

जन्म-काल—सं० १८०६।

कविता-काल—सं० १८३०।

मृत्यु-काल—सं० १८८३।

ग्रंथ—राग-लय दपण।

विवरण—आप वर्तमान मैनपुरी नरेश के पिता थे। यह बड़े गुणग्राही तथा हिंदी प्रेमी थे। प्रसिद्ध गायनाचार्य गुलालजी और पंडित काशीनाथजी आपके दरबारियों में से थे। ग्रंथ में भिन्न भिन्न राग-रागिनियाँ संगृहीत हैं।

नाम—(११६६/१) माधवसिंह (कविराव), कृष्णगढ़।

जन्म काल—सं० १८०६।

रचना-काल—सं० १८३१।

ग्रंथ—लक्षणप्रकाश तथा स्फुट छंद।

विवरण—कविराव बख्तावरसिंह के पुत्र तथा उन्हीं के शिष्य थे। इनका राजदरबारों में मान था।

उदाहरण—

> आनन मयकवारी गुन हरि थकवारी,
> भौंहैं धनु बकवारी, मोतैं उर-आलिका,

आनँद करनवारी, चित को हरनवारी,
शोभा को करनवारी, धारी मनि-मालिका।
'माधव' बखानै, वर अमृत बयनवारी,
नीरज नयनवारी गज-मद चालिका ;
भृकुटी बिशालवारी, प्रीति मन पालवारी,
प्यारी है गुपाललाल प्यारी ब्रजबालिका।

नाम—(२१६८) रामरूपदास, ग्राम चनौथ (मगध देश)।

मृत्यु-काल—सं० १९३१।

ग्रंथ—गोपाल-सागर (भजनावली)।

विवरण—आप राधावल्लभीय वैष्णव-सम्प्रदाय के थे। इनका देहांत ८२ वर्ष की अवस्था में हुआ।

नाम—(२१६९) मन्नू कवि ब्रह्मभट्ट, झाँसी।

अनुमानित जन्म-काल—सं० १९१०।

कविता-काल—सं० १९३०।

ग्रंथ—आप कई ग्रंथ के रचयिता कहे जाते हैं। किंतु वे अब तक अप्राप्त ही हैं।

उदाहरण—

एकपाद् अरध त्रिपाद की विभूति सब,
शीशमुख सहस पाद, अग्रज अरत जात,
श्रीपति स्वयंभू शंभू अंशु तप तेज सबै,
'मन्नू कवि' नजर निछावरें करत जात।
यत्र यत्र धरत पदारविंद रामचंद्र,
तत्र तत्र भूरि भूमि भाव सों भरत जात,
देवी देव वृंदन के, इंद्रन उपेंद्रन के,
मुकुट महेंद्रन के पाँवरे परत जात।

नाम—( २२६० ) रघुनाथदास पाँडेय, इटावा।

जन्म-काल—सं० १९०० ।

मृत्यु-काल—सं० १९८० ।

विवरण—नारीहित ( Advice to Young Woman-नाम्नी अँगरेज़ी पुस्तक का अनुवाद )

विवरण—आप इटावा के सुप्रसिद्ध पंडित जगन्नाथदासजी के सुपुत्र थे। आप संस्कृत, हिंदी तथा अँगरेज़ी के अच्छे विद्वान् थे। कोटा राज्य की दीवानी के पद पर इन्होंने लगभग २० वर्ष तक बड़ी योग्यता-पूर्वक काम किया और गवर्नमेंट ने इन्हें रायबहादुर दीवान बहादुर, सी० एस्० आई० आदि उपाधियाँ प्रदान कर सम्मानित किया। इस समय आपके पुत्र पंडित विश्वंभरनाथ एम्० ए० आपके दीवानी के पद को सुशोभित कर रहे हैं।

नाम—( २२६१ ) रामअधीन सोनार, टिकैतगंज, लखनऊ।

जन्म-काल—सं० १९०७।

कविता-काल—सं० १९३२।

मृत्यु-काल—सं० १९७०।

विवरण—राजा लाल माधवसिंह अमेठीवाले के यहाँ इनका मान था। प्राचीन प्रथा की रचना की है, जो साधारण श्रेणी की है।

ग्रंथ—राधाकृष्ण-नख शिख, अलंकार-चंद्रिका।

नाम—( २२६२ ) शिवप्रसाद शर्मा द्विवेदी, सरयूपारीण ब्राह्मण, शाहगंज, रियासत बिजावर।

ग्रंथ—प्रेम-सोपान, स्फुट कविता व लेख।

जन्म-काल—सं० १९०८।

नाम—( २२६३ ) वेणीराम ( द्विज वेनी )।

जन्म-काल—सं० १८९२।

रचना-काल—सं० १९२५ ( निधन-काल सं० १९७१ )।

ग्रंथ—समस्या-पूर्तियों के बहुसंख्यक छंद।

विवरण—लखनऊ निवासी कान्यकुब्ज ब्राह्मण, वाजिदअली शाह के पुश्तैनी कवि थे। सं० १९१४ के ग़दर में इनके ६ भाई मारे गए। पश्चात् यह देशाटन करते करते काशी आ, श्रीजयशंकरप्रसाद के बाबा के मुनीम हो, वहीं स्थायी हो गए। फ़ारसी के भी ज्ञाता थे। काशी-कवि मंडल की बहुसंख्यक समस्या-पूर्तियाँ किया करते थे। हिंदी-शब्द सागर के संपादन विभाग में कुछ दिन तक रहे। इनके शिष्य प० छघूलाल पाठक को कुछ इनके छंद मिले थे, वे ही रह गए हैं। आप तोषनिधि के शिष्य एवं उन्हीं की कोटि के सुकवि थे।

उदाहरण—

सीताराम लखन विलोकि ग्राम नारी नर
मोहित ह्वै ठाढ़े सबै एकटक लाय कै,
तिन मैं सयानी नारी अरज गुजारी आनि
जनक दुलारी आगे सीसन नवाय कै,
कौन ही पियारी दोऊ राजहंस बसन मैं
'बेनी द्विज' दीजिए दया सो समुझाय कै,
लाजन लजाय अकुलाय तबै सैनन सों
दीन्हों है लखाय राम मुरि मुसुकाय कै।

लोल लोल ललित कपोलन पै वारौं चंद
मोतिन की माला वारौं दंत झलकन पै,
'बेनी द्विज' खंजन चकोर वारौं नैनन पै
नेजन की नोकैं वारि डारौं पलकन पै;
अधर ललाई पै ललाई वारौं मानिक की
वारौं मन धन हूँ तुलाकू हलकन पै,
गोलन के गोल वारि डारौं नाग छौनन के
बिहारी की अमोल अलकन पै।

चपक वरन मन हरन मुनीसन के
जुरी आनि आनन पै दुति है निगत की,
'बेनी द्विज' कुसुम कली-सी खिली राजै घर
धग अरुनाइ छाइ हिय हुलसत की,
श्रीफल अनार-से अमोल कुच सोहैं गोल
नैनन लही है कंज छबि बिलसत की,
चाहिए बिहारी लाजै नैनन निहारी
वृषभान की दुलारी फुलवारी है बसंत की।
मान भरे सुंदर सुजान आन सान भरे
सोभा के निधान मान सुघर अग्याली के,
तेज भरे तरल तरंगी अंगी तामस के
दुष्टन सँघारिबे को मानिंद दुनाली के,
रोब भरे राजत महान ओज मौज भरे
'बेनी द्विज' अमल कुलीन कंज डाली के,
अमित उचाली भरे आली प्योसि आली भरे
लाली भरे ललित ललाम नैन काली के।
जैसी प्रीति स्वाती सों पपीहा के बनी है जीय,
वैसी ही हमारी प्रीति पीउ सों बनी रहै।
जैसी चाह चंद की चकोर के चुभी है चित्त,
ताहू सों दुचंद मेरी आरजू घनी रहै।
बार-बार गौरी सों बिनै कै यह माँगति हौं,
'बेनी द्विज' दीठि न घरीहू मों घनी रहै,
चाहे जौन हाल के परै यो प्रेम जाल तऊ,
लाल उर लागिबे की लालसा बनी रहै।

नाम—(८३६३) बहादुरसिंह बीकानेर, रियासत बीकानेर
जन्म-काल—सं० १९११।

ग्रंथ—क्षत्रिय-जाति की सूची।

मृत्यु काल—सं० १६७२।

विवरण—आप ठाकुर शिवनाथसिंहजी, जागीरदार थीदासर एवं प्रथम श्रेणी के ताज़ीमी सरदार के पुत्र थे। इन्होंने रियासती कौंसिल के मेंबर रहकर अच्छे अच्छे सरस्थानिक काम किए थे। हिंदी-भाषा के यह महाशय अच्छे विद्वान् थे। अपने ग्रंथ में आपने राजपूताने के ३६ वंशों का विस्तार-पूर्वक वर्णन दिया है। यह ग्रंथ आपके पौत्र ठाकुर हीरासिंहजी ने छपवाया है, और अब उसके तीन सम्करण निकल चुके हैं। (ठाकुर चतुरसिंह, राष्ट्रवर, बीकानेर, द्वारा ज्ञात)।

नाम—(२२६४) हरिहरप्रसादसिंह, (महाराजकुमार) दलीपपुर, (शाहाबाद)।

जन्म-काल—सं० १६११।

रचना-काल—सं० १६३६ के लगभग।

मृत्यु-काल—सं० १६४६।

ग्रंथ—(१) हरिहर शतक, (२) अस्तुत्यावली, (३) पद्-पदावली, (४) अमरी, (५) सिख-नख वर्णन (अप्राप्य)।

विवरण—आप श्रीमहाराजकुमार बाबू भुवनेश्वरप्रसादसिंहजी के पुत्र तथा श्रीमहाराजकुमार बाबू नर्मदेश्वरप्रसादसिंहजी के भतीजे थे। आपने संस्कृत, फ़ारसी तथा हिंदी में ज्ञान प्राप्त किया था। कायालदार आदि विषयों के भी आप ज्ञाता थे। इनका 'सिख नख-वर्णन' नामक ग्रंथ प्राय अप्राप्य है। कतिपय छंद इस ग्रंथ के मिले हैं, ऐसा कहा जाता है।

उदाहरण—

अरुनारे कंज पै सुमन करिहारी तापै
इंदीवर कजन पै रानत अमरान,

नील मनि-गन तापै केहरि की कटि
तापै जमुना तरंग और रुचि मनि मोहै मन।
मरकत पत्र पै बसीकरन मंत्र तापै
सीप से निकारि कै बिराजै नाग पंचफन।
तापै अरविंद तापै शुक युग गज तापै
धनु प्रेम सर तापै अध ससि तापै घन।

नाम—(२४५४) लक्ष्मीलाल मिश्र बी० ए०, वकील, मैनपुरी।

जन्म-काल—सं० १९१२।

मृत्यु काल—सं० १९७०।

ग्रंथ—स्फुट कविता।

विवरण—आप मैनपुरी निवासी माथुर चतुर्वेदी ब्राह्मण थे। आप अपने ज़िले के प्रसिद्ध वकील थे। वकालत करने के पहले कुछ काल पर्यंत यह सेंट जॉन्स कॉलेज आगरा में गणित के प्रोफ़ेसर (अध्यापक) थे। पं० उमरावसिंहजी पांडय मंत्री चतुर्वेद पुस्तकालय, मैनपुरी का कथन है कि उन्हें इनके कविता करने के विषय में इनके पुत्र पं० ब्रजनाथजी बी० ए० द्वारा मालूम हुआ है, और नीचे दिए हुए दोहे भी पं० ब्रजनाथजी से ही उन्हें प्राप्त हुए हैं।

उदाहरण—

छबी कृष्ण दर्पण निरखि राधा भई अधीर,
कठिन मान अरु मोह की गही मूँदि दृग पीर।
मोह गयो मिलनो गयो, यों कहि चले मुरारि,
राधे हिए उराहनो लग्यो चबुक अनुहारि।
सहमी-सी सो रहि गई, बँधी प्रेम-रस डोरि,
कहुँ ठनगन कहुँ रूसिबो, कहुँ मूलता मरोरि।

नाम—( २४११/ग ) जीवारामजी चौबे।

ग्रंथ—सभा विलास ( नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ से मुद्रित )।

नाम—(    ) जीवराम अजरामर गौर, गुजनगर ( कच्छ देश )।

जन्म-काल—सं० १९१२।

मृत्यु-काल—सं० १९७२।

विवरण—आप कच्छ महाराजा के पुरोहित होने से 'गौर' कहलाते थे। आप हिंदी तथा गुजराती दोनों भाषाओं में कविता किया करते थे। 'सरस्वती शृंगार'-नामक मासिक पत्रिका भी आपने निकाली थी।

नाम—( २४११/ख ) तिलकसिंह ठाकुर, नागपुर, ज़िला सीतापुर।

ग्रंथ—( १ ) वैराग्यसागर, ( २ ) कृष्णखंड।

जन्म-काल—सं० १९१२।

नाम—( २५११/१ ) हाजीअलाखाँ, 'अलि', ज़िला दमोह।

जन्म-काल—सं० १९१२।

कविता-काल—सं० १९३८ के लगभग।

मृत्यु-काल—सं० १९७८।

ग्रंथ—( १ ) वेदपरोपकारक, ( २ ) नलदलगंजन, ( ३ ) ज्ञानी दृष्टांत-माला ( २०० मत्तगयंद व सवैया ), ( ४ ) अजामवदी ( नाटक ), ( ५ ) मोरध्वज-चरित्र, ( ६ ) इंद्र-सभा का ख़याल, ( ७ ) गौ अष्टक, ( ८ ) शराब की ऐसी-तैसी।

विवरण—आप हैदरखाँ जौहरी के पुत्र थे, और आपका जन्म वहमील इटा में हुआ था। व्यापार के हेतु आप ज़िला दमोह म

रहने लगे थे। यह उर्दू, हिंदी तथा संस्कृत के अच्छे विद्वान् थे। ऊपर दिए हुए आठ प्रकाशित ग्रंथों के अतिरिक्त इन्होंने लावनी, ख्याल इत्यादि हज़ारों की संख्या में बना डाले हैं। इनकी रचनाओं के मुख्य विषय देशोपकार, समाज सुधार आदि रहा करते थे। नीति तथा शिक्षाप्रद बातों का ही आपके काव्य में विशेषतया उल्लेख है। ब्रजभाषा से आपको विशेष प्रेम था, और इसी भाषा में आपकी रचनाएँ हैं। यह महाशय एक अच्छे कवि होने के अतिरिक्त प्रसिद्ध वैद्य भी थे। इस समय आपके पुत्र कर्रामतजी जिला दमोह में रहते हैं। [ महाशय लक्ष्मीप्रसादजी मिश्री, हटा ( दमोह ) से ज्ञात ]।

उदाहरण—

दाता नहिं रंक होत दान के दिए तें कहीं,
कूकर ना भूप होत गंग के नहाए तें,
श्वान के गहे तें कूर शूर नहिं होय जात,
बगुला ना हंस होत मोती के चुगाए तें।
पोथी पाय मूर्ख जन पंडित ह्वै जात नहीं,
तपी नहीं होत भस्म अंग के रमाए तें,
सून दिए स्यार नहिं सिंह होत हाजायली,
ताबुर के आए बाज होत न सिखाए तें।

नाम—( १५३६ ) कालिकाप्रसाद चौबे, कटनी।

जन्म-काल—सं० १९१२।

कविता-काल—सं० १९४०।

मृत्यु काल—सं० १९६२।

ग्रंथ—( १ ) राम चरित, ( २ ) पुलिस-ऐक्ट, ( ३ ) स्फुट रचनाएँ।

विवरण—आपका जन्म उन्नाव ज़िले के बीघापुर ग्राम में हुआ था। आपके पिता पं० चैनसुखरामजी चौबे ब्रिटिश-सेना में सूबेदार

के पद पर थे और सन् १८५७वाले विद्रोह के समय अच्छा काम करने के उपलक्ष में ब्रिटिश सरकार ने इन्हें पदक आदि प्रदान करके सम्मानित किया था। आप तीन भाई थे। आपके ज्येष्ठ भ्राता राय-बहादुर पं० बालाप्रसादजी चौबे डिप्टी-सुपरिंटेंडेंट पुलिस के पद पर थे, तथा मँझले भाई प० मानिकप्रसादजी चौबे इंदौर में प्रधान जेलर थे। चौबेजी स्वयं पुलिस इन्स्पेक्टर तथा आनरेरी मैजिस्ट्रेट थे। [ प० मातादीन शुक्ल, अध्यापक म्युनिसिपल हाइस्कूल, कटनी के द्वारा ज्ञात ]।

नाम—( १४३६ ) काशीनाथजी मिश्र, मैनपुरी।

ग्रंथ—( १ ) स्फुट कविता, ( २ ) लघु पाराशरी की छंदोबद्ध भाषा-टीका।

रचना-काल—सं० १९४० के लगभग।

विवरण—आप माथुर चतुर्वेदी ब्राह्मण थे। यह स्वर्गीय मैनपुरी नरेश श्रीरामप्रतापसिंहजी के दरबारियों में से थे। महाराजा भरतपुर तथा करौली भी आपके आश्रयदाता थे। भारतेंदु बाबू हरिश्चंद्रजी से इनकी घनिष्ठ मित्रता थी। यह ज्योतिष, वैद्यक तथा संगीत के अच्छे पंडित थ। भारतेंदुजी ने जो राग-रागिनियाँ रचीं, उनके स्वर-कार आप ही थे। [ प० उमरावसिंहजी पांडेय, मंत्री चतुर्वेद पुस्तकालय, मैनपुरी के द्वारा ज्ञात ]।

नाम—( १५४० ) गरीबदास गोस्वामी ( सनाढ्य ब्राह्मण ), दतिया।

जन्म-काल—सं० १९१०।

कविता-काल—सं० १९४०।

विवरण—स्व० महाराज भवानीसिंह दतिया नरेश के मंत्री ( दीवान ) थे।

उदाहरण—

> किन्यो जो आराम पै लियो न राम-राम नाम,
> होय बस धाम के निकाम कामताई है,
> तो पै ग्राम धाम में बिताए बहु याम या
> स्याम देव धाम भवतापन नसाई है।
> प्रेम नाम धाम मन होय विश्राम धाम,
> रसिक अराम होत सत मनभाई है;
> कामना भनाई तो पै काम ना भनाई जो पै,
> कामना भनाई तो पै काम ना भनाई है।

नाम—(१५५६) जयगोविन्द, ग्राम बहोरा, जिला पूर्निया (विहार प्रांत)।

जन्म-काल—सं० १९१० के लगभग।

रचना-काल—सं० १९४०।

मृत्यु-काल—सं० १९७०।

ग्रंथ—(१) अखबार बाजार, (२) कविता-कौमुदी (अमुद्रित)।

विवरण—आप श्रीरामप्रसादजी के पुत्र थे। जाति के ब्रह्म भट्ट थे। कविता आप बचपन ही से किया करते थे। यह महाशय पूर्निया ज़िलांतर्गत श्रीनगर राज्य के अधिकारी श्रीकुँवर कालिकानंदसिंहजी के आश्रित कवि थे। [श्रीरामगोविंदसिंह वर्मा मदारीचक (विहार) के द्वारा ज्ञात]।

उदाहरण—

> चलनो सुपथ परमारथ में रत मन,
> पान गंगा-तोय अरु तिनमें नहावनो,
> रूप-राशि राधा-कृष्णपद में धवल भक्ति,
> चंदन सुगंध शुचि अंग में लगावनो।

विषयों पर आपके कई सार-गर्भित लेख निकल चुके हैं। आपका शरीर पात १९६० में हुआ।

नाम—( ३९९५ ) गणेशदत्त शास्त्री वाजपेयी, कन्नौज।

जन्म-काल—लगभग १९३९।

आप भारत धर्म महामंडल के सबल उपदेशक थे। आपने धर्म एवं दर्शन शास्त्र विषयक कुछ ग्रंथ भी लिखे। आपके विचार प्राचीन प्रथा के हैं।

नाम—( ३९९६ ) गंगाप्रसाद गुप्त, काशी।

यह अग्रवाल वैश्य हैं। इनका जन्म काल सं० १९४२ है। आपने सं० १९६० से हिंदी लेखन का कार्य आरंभ किया, और अब तक आप २६ ग्रंथ रच चुके हैं, जिनमें उपन्यासों का प्राधान्य है। आपके ग्रंथों में मुख्य ये हैं—राजस्थान का इतिहास ( पूर्वार्द्ध ), वर्नियर की भारत-यात्रा, पंजाब-राज्य का इतिहास, लंका-भ्रमण, तिब्बत वृत्तांत, कालिदास का जीवन चरित्र, रामाभिषेक, दुःख और सुख, पूना में हलचल और हिंदी का भूत, वर्तमान और भविष्य। आपने समय-समय पर भारत-जीवन, हिंदीकेसरी, श्रीवेंकटेश्वर-समाचार और मारवाड़ी का संपादन किया, तथा हिंदी-साहित्य-नामक मासिक पत्र निकाला है। गत दस-ग्यारह वर्षों से यह काशी से हिंदी-केसरी नामक साप्ताहिक पत्र निकाल रहे हैं। आपके बहुतेरे ग्रंथ उपयोगी विषयों पर हैं। आप हमारे एक श्रमशील लेखक हैं।

नाम—( ३९९७ ) जगन्नाथप्रसाद चतुर्वेदी, मलयपुर, मुंगेर।

जन्म-काल—सं० १९३२।

ग्रंथ—( १ ) वसंतमालती, ( २ ) संसार-चक्र, ( ३ ) तूफ़ान, ( ४ ) विचित्र विचरण, ( ५ ) भारत की वर्तमान दशा, ( ६ ) स्वदेशी आंदोलन, ( ७ ) गद्यमाला, ( ८ ) मधुर मिलन आदि अनेक ग्रंथ लिखे हैं।

विवरण—विशेषतया उपन्यास-लेखक। आप बड़े ही मज़ाक़-पसंद सज्जन हैं। हिंदी-साहित्य-सम्मेलन के सभापति हो चुके हैं। विचार आपके पुराने ढंग के हैं।

नाम—( ३२४८ ) जानकीशरण 'स्नेहलता' ग्राम सौर दरियापुर, गया।

जन्म-काल—सं० १९३२।

कविता-काल—सं० १९२७ के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) विरहानल, ( २ ) श्रीहरि-कीर्तनपदावली, ( ३ ) गजाष्टक, ( ४ ) श्रीहंसकला-समक, ( ५ ) नवीन भक्त-माल ( १००० छप्पय अप्रकाशित ), ( ६ ) मानस-उत्तर पदावली ( ३०० दोहे, अप्रकाशित ), ( ७ ) स्फुट रचनाएँ।

विवरण—आप कायस्थ-कुलोत्पन्न बाबू श्यामदासजी के पुत्र हैं। आपके पिताजी एक भक्त पुरुष थे, और इन्हीं से आपने साहित्य का ज्ञान तथा रामायण का परंपरागत अर्थ प्राप्त किया है। यह महात्मा श्रीतुलसीदासजी के शिष्य परंपरा में से हैं। निम्न लिखित छंदों से इस बात का परिचय मिलता है।

> बिप्र किशोरीदत्त को प्रथमहार हो दीन,
> अरुपदत्त पढ़ि ताहि सों चित्रकूट महँ लीन।
> रामप्रसादहिं सो दई लहि तातें शिवलाल,
> दत्त फनीशहि जान निज सो दीन्यो सुखमाल।
>
> ( मानस मयङ्कार शिवलाल पाठक )
>
> शेषदत्त सन तासु सुत लहि आनंदीप्रसाद,
> तिन प्रति श्याम सुदासजी पढ़े सहित अह्लाद।
> जिन सुत मानस अर्थ युत भावादिक शुभ रीति,
> पढ़े पढ़ाए करि कृपा 'स्नेहलता' हि सप्रीति।
>
> ( जानकीशरण 'स्नेहलता' )

किया जाता है। अकबरी फौज की आमद सुनकर राणा प्रतापसिंह अपने शूर-वीरों से कहते हैं—

सब वीरों से ललकार के यह बात सुनाई ;
यह आखिरी विनती मेरी सुन लो मेरे भाई।
पैदा हुआ संसार में एक रोज़ मरेगा,
मरना तो मुक़द्दम है न टारे से टरेगा।
फिर इससे भला मौक़ा कहो कौन पड़ेगा ;
रजपूती की क्या गोट का फी रोज़ अड़ेगा।
पौरुष करो तलवार तबर सार की मारो ;
रन रोज़ मरद का है मरद शत्रु को मारो।
पुरखों के बड़े बोल की इज़्ज़त को बचाना ;
माता व बहन बेटी का सत धर्म रखाना।
निज धर्म व सुर धामों का सम्मान बढ़ाना ;
तीरथ व महाधामों का सत्कार कराना।
इन कामों में गर जान का डर हो तो न डरिए ;
क्षत्री का परम धर्म है यह ध्यान में धरिए।
रन में जो हो एकलिंगजी भगवान् का आदर ;
बापा से व सांगा के हों उपकार सरों पर।
बहनों के व कन्याओं की इज़्ज़त की हो कुछ दर ;
यश लेने का कुछ ध्यान हो निंदा का हो कुछ डर।
श्रीराम की औलाद की इज़्ज़त प नज़र हो,
सो भाइयों यह वक़्त है बस बाँधो कमर को।

काश्मीरजी की परख पर हमारा इनका मतभेद था। आप बिहारी और केशवदास को देव कवि से श्रेष्ठतर समझते थे।

नाम—( ३१११ ) श्यामसुंदरदास खत्री ( रायबहादुर )।

इनका जन्म आषाढ़ सं० १९३२ में, बनारस में, लाला देवीदास

म्यदा के घर हुआ । इनके पूर्व पुरुष लाहौर वासी थे, किंतु वे बनारस में रहने लगे। आपने स० १६५४ में बी० ए० परीक्षा पास की, और स० १६६६ से दस वर्ष तक हिंदू-कॉलेज में अध्यापक का काम किया। काशी नागरी प्रचारिणी सभा स्थापित करने में आपने विशेष श्रम किया, और बारह वर्ष से अधिक आप उसके मंत्री रहे। सभा को वर्तमान उन्नत दशा में पहुँचाने में सबसे बड़ा श्रेय आप ही का है। आप ६ वर्ष तक हिंदी लिखित ग्रंथों के खोज वाला काम भी करते रहे। खोज की रिपोर्टों से आपकी विद्वत्ता प्रकट होती है। सरस्वती पत्रिका के आप दो वर्ष स्वतंत्र संपादक रहे, और पृथ्वीराज-रासो के संपादन में दो अन्य महाशयों के साथ इनके द्वारा अच्छा श्रम हुआ। 'हिंदी कोविद-रत्नमाला'-नामक ग्रंथ में आपने ८० लेखकों की जीवनियाँ दी हैं। आपने कई साल परिश्रम करके कई अन्य महाशयों के साथ 'हिंदी-शब्द-सागर'-नामक भारी कोष बनाया। इनके अतिरिक्त कई छोटे-बड़े ग्रंथ आपने बनाए और संपादित किए। आप गद्य-लेखक अच्छे हैं और आपके अन्वेषण महत्त्व पूर्ण होते हैं। हिंदी के लिये जितना श्रम आपने किया है, उतना बहुतों ने नहीं किया होगा। आपका जीवन हिंदी के लिये बड़ा ही उपकारी है। कई विद्वानों की सहायता से आपने ८ वर्ष के प्रचुर परिश्रम से 'हिंदी-वैज्ञानिक कोष'-नामक एक और भी उपयोगी ग्रंथ तैयार किया। आपमें एक विशेष गुण यह भी है कि आप दूसरों को प्रोत्साहन देकर हिंदी की सेवा में तत्पर करते रहते हैं। बहुत-सी पुस्तकें आपने संपादित की हैं। 'साहित्यालोचन' तथा 'हिंदी-भाषा और साहित्य'-नामक आपके ग्रंथ प्रसिद्ध हैं। गवेषणा और संपादन आपके मुख्य विषय हैं।

समय—संवत् १६५८

नाम—(२५१३) गोकुलप्रसाद, कटनी-मुड़वारा।

जन्म-काल—स० १६३३।

मृत्यु-काल—सं० १९८३।

रचना-काल—सं० १९५८।

ग्रंथ—( १ ) रायपुर-रश्मि, ( २ ) दुर्ग-दर्पण, ( ३ ) सिवनी सरोजिनी।

विवरण—आप रायबहादुर हीरालालजी ( भूतपूर्व डिप्टी-कमिश्नर, मध्य प्रदेश ) के भ्राता थे। आपने बी० ए० तक शिक्षा पाई, और मध्य प्रदेश में क्रमशः ऊँचे-ऊँचे पद प्राप्त किए। अंत में आप ११००) रु० माहवारी वेतन पर असिस्टेंट कमिश्नर, इनकमटैक्स हो गए। इनको हिंदी-साहित्य से बड़ा प्रेम था, और सरकारी काम में व्यस्त रहते हुए भी इन्होंने ग्रंथ लेखन बड़ी सफलता पूर्वक किया। ऊपर लिखे हुए आपके ग्रंथों पर सामयिक मासिक पत्रिकाओं में प्रशंसा पूर्ण समालोचनाएँ निकल चुकी हैं।

नाम—( ३२२४ ) नंदकुमारदेव शर्मा।

जन्म-काल—सं० १९३६।

रचना-काल—सं० १९५८।

ग्रंथ—( १ ) युवक-शिक्षा, ( २ ) बाल्डवीर चरितावली, ( ३ ) इटली की स्वाधीनता, ( ४ ) सिक्खों का उत्थान और पतन, ( ५ ) पंजाब-केसरी महाराजा रणजीतसिंह, ( ६ ) पंजाब हरण, ( ७ ) वीर केसरी शिवाजी, ( ८ ) लोकमान्य तिलक, ( ९ ) पत्र-संपादन-कला, ( १० ) महाराणा प्रतापसिंह, ( ११ ) लाजपति महिमा, ( १२ ) महात्मा गोखले, और ( १३ ) स्वामी विवेकानंद।

विवरण—आपकी जन्म भूमि मथुरा है। कार्य्य-वश कलकत्ता में निवास करते हैं। आप ज्ञानसागर, शर्मन समाचार, स्वदेश-बंधु, आर्यमित्र आदि कई पत्रों के संपादक रह चुके हैं तथा उत्कृष्ट गद्य लेखक हैं। आपके ग्रंथों के विषय बहुत उपादेय और श्लाघ्य हैं। ऐसे ही ग्रंथों की आज आवश्यकता है।

नाम—( ३९९९ ) परमानंद भाई।

जन्म-काल—सं० १९३३।

ग्रंथ—( १ ) गीतामृत, ( २ ) मेवा-संदेश, ( ३ ) वीर वैरागी, ( ४ ) आप बीती, ( ५ ) योरप का इतिहास, ( ६ ) भारतवर्ष का इतिहास, ( ७ ) हिंदू-जीवन का रहस्य। 'आकाशवाणी' साप्ताहिक पत्रिका के संपादक रहे।

विवरण—करियाला, ज़िला जेलम निवासी भाई ताराचंद के पुत्र हैं। आप देश हित-संबंधी कामों में सदैव लगे रहते हैं। आप आर्य-समाज के नेता हैं, और शुद्धि तथा संगठन का काम बड़ी मुस्तैदी से कर रहे हैं। हिंदू-सभा के आप स्तंभ रूप हैं। देश में आपका बड़ा नाम है। आपके ग्रंथ बहुत उपादेय तथा सुपाठ्य और शिक्षाप्रद हैं।

नाम—( ३९९६ ) भवानीदास कायस्थ उर्फ़ 'सुशील कवि' तालबेहट ( झाँसी )।

कविता-काल—सं० १९९८।

ग्रंथ—( १ ) सत्यनारायण व्रत-कथा का अनुवाद, ( २ ) श्रीमद्भागवत पुराण ( पृष्ठ-संख्या प्राय: २०००, अप्रकाशित )।

उदाहरण—

जनम अन्न जिन दान न दीन्हा ;
ते कंगाल जन्म तिन लीन्हा।
पेट भरन सिला निधि धारा ;
पावत जीव कष्ट संसारा।
× × ×
दारा सुवन आपने जानहिं ;
निज समय तिन हित धन आनहिं।
× × ×

ग्रंथ—( १ ) कुल-कलंकिनी, ( २ ) भयानक भूल, ( ३ ) पर लोक की बातें, ( ४ ) आध्यात्मिक रहस्यों में सामाजिक जीवन, ( ५ ) विवेकानंद की जीवनी, ( ६ ) रोम का इतिहास, ( ७ ) राजनीतिक विकास, ( ८ ) पाटलिपुत्र का ऐतिहासिक महत्त्व, ( ९ ) अनोखा रहीमाखाँ ( पद्य ), ( १० ) अभिमन्यु का आत्मदान ( खंड काव्य ) आदि ग्रंथ तथा लेख।

विवरण—आप श्रीवास्तव कायस्थ ( दूसरे ) श्रीयुत महावीर प्रसादजी के पुत्र हैं। आपकी माताजी सुशिक्षिता थीं। इसी से बाल्यावस्था से ही आपको हिंदी साहित्य से अनुराग हो गया। यह पहले हाजीपुर में रहते थे और पश्चात् पटने में निवास करने लगे। आपने हिंदी के अतिरिक्त संस्कृत तथा अँगरेज़ी में भी ज्ञान प्राप्त किया है। बिहार प्रांत में हिंदी-साहित्य का प्रचार करने का श्रेय आपको बहुत कुछ है। कुछ काल तक यह 'बिहार-बंधु' नामक साप्ताहिक पत्र के संपादक थे। कहा जाता है कि मुक्तावली काव्य ग्रंथ के कर्ता विधाता पं० नित्यानंद को यह अपना गुरु मानते थे।

उदाहरण—

( निर्बल सेना से )

गंगा की धारा बैठ घाट पर निरखो,
जो गई, सदा के लिये न आई फिर वो।
विश्राम हीन यह कल-कल करती धारा,
दौड़ी है जाती तनिक न चलता चारा।
पीछे देती थपकियाँ करोड़ों आती,
हैं लगातार बस यही समा दिखलाती।
जीवन की धारा उसी तरह है भाई,
भूमंडल में अज्ञात स्रोत से आई।
टकराकर बुद-बुद बने—जीव भी बनते,

कुछ समय फुदकते पैंठ अकड़कर चलते।
पर फिर तुरत ही टूट किधर हैं जाते,
नहिं तनिक किसी को पता कभी बतलाते।
कैसा कहकहा दिखार यार है जीवन,
होते ही जिसके पार, न आता कुछ मन।
नहिं आदि अंत का पता संत घबराते,
ज्ञानी विज्ञानी खोज खोज मर जाते।

नाम—(३१११) गंगाप्रसाद एम्० ए० डेपुटी-कलेक्टर, गोरखपुर में थे। अब सरकारी नौकरी छोड़कर टेहरी राज्य में जुडीशल मेंबर हैं।

जन्म-काल—१९३४।

ग्रंथ—(१) ज्योतिष चंद्रिका, (२) सूर्य सप्तारवनयाम। अँगरेज़ी में आपने ईसाई और मुस्लिम धर्मों पर हिंदू-मत का अग्र एक बड़े ग्रंथ में दिखलाया है।

विवरण—आपके ग्रंथ विद्वत्ता पूर्ण हैं।

नाम—(३१६०) देवीप्रसाद शुक्ल बी० ए०।

यह कानपुर, मोहल्ला कुरसवाँ के निवासी एक सज्जन, उत्साही पुरुष और हमारे परम मित्र हैं। आप गद्य हिंदी अच्छी लिखते हैं। एक साल सरस्वती पत्रिका का आपने बड़ी योग्यता से संपादन किया, और काव्यकुब्ज-सभा एवं पत्र में भी बड़ा काम किया। आपका जन्म सं० १९३४ में हुआ। आप कानपुर के कॉलेज में अध्यापक थे, तथा इलाहाबाद विश्वविद्यालय में आजकल यही काम करते हैं। देश हित के कार्यों में आप सदैव तत्पर रहते हैं। इस समय आप प्रयाग हिंदू बोर्डिंगहौस के वार्डन भी हैं। आप बड़े ही सज्जन पुरुष हैं।

नाम—(३१६१) बदरीप्रसाद त्रिपाठी, नवीनगर, ज़िला सीतापुर

जन्म—संवत् १९३४ वि०।

यह महाशय कान्यकुब्ज ब्राह्मण शिवराजपुर के तिवारी हैं। आप रियासत नवीनगर बटेसर से पेंशन पाते हैं। समय-समय पर आपने बहुत-सी प्रासंगिक कविताएँ कीं। इसके अतिरिक्त आपने दो स्वतंत्र ग्रंथ भी लिखे—अर्थात् (१) बदरी-संहिता और (२) बालरामायण। इनका काव्य ऐतिहासिक होने के कारण रोला छंद प्रधान है, जिसका उदाहरण निम्न लिखित है। आपके पुत्र मन्नूप्रसाद भी सत्कवि हैं।

बदरी-संहिता

जदी ना वा घरी जा दुन लिख्यो पत्र दिवान ;
जैचंद कनउजराय जान्यो गोर देश कुशान।
हेतु फ़ुरन नेह पूर्वाराण वश संयोग ;
घरी संयोगिन स्वय भय प्राप्त मन संभोग।
पाय ऐसी आधि जागी जोगिनी परचंड ,
खाँधि सैनर चली भारतखंड जारन चंड।

नाम—(३२६२) रघुनाथसिंह बी० ए० ठाकुर।

यह बाराबंकी में वकालत करते थे। आपका जन्म सं० १९३४ में शाहपुर में हुआ। आपके पिता ठाकुर गिरधारीसिंह एक प्रतिष्ठित ज़मींदार थे। आपने गद्य और पद्य दोनो में रचना करने का अभ्यास बालकपन से ही रक्खा। स्फुट छंदों के अतिरिक्त आपने लखनऊ-वर्णन छंदों में लिखा था, जो सरस्वती पत्रिका में निकला। आपकी कविता मनोहर होती थी। आपका शरीरांत सं० १९८९ में हुआ।

उदाहरण—

फ़ैशन नूतन और पुरानो दुन मदमें लखि लीजै ;
चौक नाय शाही को अनुभव पूरन मन सों कीजै।
रक्स नवाबी सबे पट्टे चूड़ीदार दुपट्टा ;

कान फुरेहरी हाथ रुमलिया जूता रंग बिरंगा।
बने लिफाफा ऊपर चितवैं फूँकहु सों उड़ि जावैं,
घर में बेगम नंगी बैठी आप नवाब कहावैं।
ऊँचे महल गली सकरी अति कोठे नरक कि दूती;
सबक पढ़ाय छीनि धन सरबस पीछे मारें जूती।
इत सित चलदल असित रवान सह भैरवनाथ बिराजैं;
तेजपुंज अभिराम स्याम तन कोटि काम छवि लाजैं।
प्रति रविवार देव दरसन लगि होति इहाँ बड़ि भीरा,
गुरु रवि चौस भीर-भारन चपि धरति धरनि नहिं धीरा।

नाम—( ३९६३ ) रामावतार पांडेय एम्० ए० ( साहित्याचार्य ) पटना।

जन्म-काल—सं० १९२४।

ग्रंथ—( १ ) योरपीय दर्शन, ( २ ) हिंदी-व्याकरणसार आदि अनेक ग्रंथ रचे हैं।

विवरण—आप धुरंधर पंडित एवं सरल और निष्कपट पुरुष थे। पटना-युनिवर्सिटी में कार्यकर्ता तथा साहित्य सम्मेलन के सभापति थे। आपका शरीरांत लगभग १९८७ में हुआ। गद्य के सुलेखक थे।

नाम—( ३९६४ ) सुंदरलालजी कटरा, प्रयाग।

जन्म-काल—सं० १९३४।

ग्रंथ—( १ ) बालोपदेश, ( २ ) बाल-पंचतंत्र, ( ३ ) बाल गीतावलि, ( ४ ) बालस्मृतिमाला, ( ५ ) बाल-भोज-प्रबंध, ( ६ ) बाल-रघुवंश, ( ७ ) योगवाशिष्ठसार, ( ८ ) रामाश्वमेध, ( ९ ) भारत में अँगरेज़ी-राज्य ( यह ग्रंथ ज़ब्त हो गया है )।

विवरण—प्राचीन निवास-स्थान धनमऊ, ज़िला मैनपुरी। आप देश भक्त तथा राष्ट्रीय कार्यकर्ता एवं सुलेखक हैं। कई बार देश-प्रेम के

कारण जेल जा चुके हैं। व्याख्यान भी आप प्रवाह धारा से देते हैं। आपके ग्रंथ देश-भक्ति पूर्ण तथा चरित्र-शोधक हैं।

समय—संवत् १९९०

नाम—( २२९१ ) अजमेरीजी।

जन्म-काल—१९३२ के लगभग।

रचना-काल—१९९०।

रचना—ओड़छा राजवंश, बुंदेलखंड-वर्णन, समुद्र-वर्णन आदि अनेक छोटे-बड़े ग्रंथ हैं।

विवरण—यह महाशय चिरगाँव, ज़िला झाँसी निवासी मुसलमान हैं। इनके पूर्व पुरुष भाट थे और यह वैष्णव हैं। देखकर कोई इन्हें अहिंदू नहीं कह सकता। आशुकवि तथा सभा चतुर हैं। औरों की बोली, बाजा आदि की ध्वनियाँ सुगमता पूर्वक मुख से उतार सकते हैं। वर्तमान ओड़छा नरेश ने ४०) मासिक नियत कर दिए हैं, और इन्हें वहाँ साल में दो ही बार जाना पड़ता है। आपका साहित्य देश भक्ति पूर्ण, रोचक, सरस, नव विचार-युक्त, गंभीर तथा उत्कृष्ट है। वर्तमान कवियों में आपका पद उच्च है।

उदाहरण—

> ओ अपार जल राशि सर्वदा उथल पुथल क्यों होती है ?
> ओ उन्मादिनि, क्या क्षण भर भी कभी नहीं तू सोती है ?
> देवि दूर से दीख रहा है हिल्लोलित हृदय स्पंदन;
> साथ-साथ ही सुन पड़ता है कोमल कंठ करुण क्रंदन।
> आतीं और लौट जाती हैं मग्न भावनाएँ तेरी;
> जाती हैं, गिरती हैं, फिर भी करतीं हैं फिर फिर फेरी।
> क्षण-भर भी न छिपा रहता है उद्वेलित उर का उच्छ्वास,
> अश्रु धार प्रतिपल पड़ती है पैरों, पर पैरों के पास।

नाम—( २१६६ ) इंदुबालादेवी, बी० ए० ।

कविता—स्फुट छंद ।

उदाहरण—

तुझे बुलाऊँ धरूँ सामने तेरे मैं क्या अपनी भेंट,
तुझे रिझाऊँ कैसे प्रभुवर! यह चिंता करती आखेट।
मेरी छिन्न भिन्न वीणा में नहीं प्रभो! मीठी झंकार;
मुरली में मृदु तान नहीं है, है केवल भीषण हुंकार।
शब्द शब्द में भरा हुआ है मेरा रोदन और विलाप;
हो करुणेश! इसे सुन करके नहीं पसीजोगे क्या आप?

नाम—( २१६७ ) कन्हैयालाल माथुर।

जन्म-काल—सं० १९३८ ।

कविता-काल—सं० १९६० ।

यह कायस्थ महाशय माथुर स्टेशन 'बसवा', रियासत जयपुर ( राजपूताना ) के रहनेवाले हैं। ( इलाक़े राज जयपुर में हमारा गाँव है बसवा—नहीं आबोहवा में जिसका सानी शहर या क़स्बा ) व्रजभाषा तथा उर्दू में कविता किया करते हैं। इनके पिता किशोरीलालजी तथा पितामह गूजरमलजी कविता के रसिक थे। इनकी भी बचपन से कविता की ओर रुचि रही। आप सैकड़ों ग्रंथ प्राचीन कवियों के हस्त लिखित व मुद्रित देखकर संग्रह करते रहते हैं। इनके मकान 'बसवा' के पुस्तकालय में २ ६ हज़ार के लगभग पुस्तकें हैं। इनके रचे हुए हिंदी में 'माथुर-प्रेम पताका' तथा उर्दू में भावेश 'तरंग नौजवानी' है। आप श्रीविष्णु स्वामी सम्प्रदाय के शिष्य हैं। कुछ दिनों रियासत जयपुर की पुलिस में थानेदार रहे हैं।

उदाहरण—

आपस मैं न करो चुगली, न करो अपने मुख आप बड़ाई;
नाहिं हँसो अँगहीनन को, न लखो पर नारिन सुंदरताई।

भीर समै नहिं हारिए हिम्मत, नाहिं बनो पग के दुखदाई,
'माथुर' है सुख के सब यार, भजो वृषभान-कुमारि-कन्हाई।

नाम—( ३२६८ ) गयाप्रसादजी (सनेही) कानपुर निवासी।

जन्म-काल—सं० १९३२ के लगभग।

रचना-काल—सं० १९६०।

रचना—स्फुट छंद।

विवरण—आप कानपुर-साहित्य-समाज में गुरुवत् माने जाते हैं। छंद भी अच्छे बनाते हैं। सुकवि के संपादक हैं। आपके पढ़ने का ढंग अच्छा है। कवि सम्मेलनों में प्राय सभापति होते हैं। आपकी रचना उच्च श्रेणी की है। त्रिशूल के नाम से उग्र राजनीतिक साहित्य भी रचा है।

नाम—( ३२६९ ) गोपालदेवी।

ग्रंथ—उपसंपादिका गृहलक्ष्मी। इनके पति भी लेखक हैं। गोपालदेवी ने स्त्रियों के पढ़ने योग्य कई ग्रंथ लिखे हैं।

नाम—( ३२७० ) देवकीनंदन मिश्र ( सनाढ्य ) ग्राम पुटेरा ( झाँसी )।

जन्म-काल—सं० १९३२।

कविता काल—सं० १९६०।

विवरण—कवींद्र केशवदासजी के वंशज।

ग्रंथ—( १ ) रामाष्टक ( २ ) ग्रमलिकाष्टक, ( ३ ) स्फुट छंद-संग्रह।

एकन यों बल तात सुमात के,
एकन भ्रात सुभाह दिमान के;
कोउ सुरूप गुमान भरे,
कोउ भूप बड़े बल जंग-जहान के।

कोउ प्रवीन मृदंग मुबीनन,
कोउ महा निज गान मुतान के,
'देवकिनन्द' हैं शरणागत,
श्रीरघुनन्द की आन के बान के।

नाम—( ३२७० अ ) देवनारायण क्षत्रिय सटवा, जौनपुर, हाल राज्य कालाकाँकर जिला प्रतापगढ़ ( लला )।

ग्रंथ—( १ ) रामेश मनोरञ्जनी, ( २ ) वियोग वारिधि, ( ३ ) मधुविद्रोह, ( ४ ) पावन पचासक, ( ५ ) यशायाथ, ( ६ ) मार्तंड इतिहास, ( ७ ) प्रेम पदावली, ( ८ ) शृंगार सारसी।

जन्म-काल—सं० १९३४।

रचना-काल—सं० १९६०।

विवरण—पद्य और गद्य में उत्कृष्ट काव्य किया है।

गंग-तरंग उठैं कच-बीच म, वाम उमा अरधंग बसी है;
संग है भृंग भुजंग है संग भुजंगम भूपण भाल ससी है।
प्यारे लला पग सेवत ही तव सेवक की विपदा बिनसी है;
संकर आय सहाय करी अब मेरी हँसी नहिं तेरी हँसी है।

बरसो रहत नहिं गरजो करत नित,
हरजो हमारो होत सुनि कैरि धम-धम;
जुगनू चमाकैं बहु चातकी प्रलापैं अलि,
धुरवा धरा पै धरो दरदरी दम दम।
घहरि घहरि आवैं ठहरि-ठहरि जावैं,
पहरि-पहरि उठैं गगन में घम-घम;
बिज्जुगन बिरही बिचारी उर चीरन को
तीरन की लीन्यो मनो प्यारे लला चम-चम।

नाम—( ३२७१ ) नरदेव शास्त्री, गुरुकुल-महाविद्यालय, ज्वालापुर।

जन्म-स्थान—निज़ामराज्यांतर्गत कर्नाटक प्रदेश।

ग्रंथ—( १ ) आर्य-समाज का इतिहास भाग १, ( २ ) आर्य-समाज का इतिहास भाग २, ( ३ ) आर्य-समाज का इतिहास भाग ३ ( अप्रकाशित ), ( ४ ) गीताविमर्श, ( ५ ) कारावास की कहानी, ( ६ ) ऋग्वेदालोचन।

विवरण—आप ऋग्वेदी देशस्थ महाराष्ट्र ब्राह्मण हैं। आपकी प्रारंभिक शिक्षा पूने के नूतन मराठी विद्यालय ( न्यू पूना-कॉलेज ) में हुई। इसके पश्चात् आपकी उच्च शिक्षा पंजाब में हुई, और वहाँ से आप सं० १९५२ में एन्ट्रेंस तथा सं० १९६० में शास्त्री परीक्षाओं में उत्तीर्ण हुए। कलकत्ता से इन्होंने सं० १९६३ में वेदतीर्थ की उपाधि प्राप्त की। कुछ काल तक गुरुकुल कांगड़ी तथा गुरुकुल वृंदावन म यह महाशय आचार्य रह चुके हैं। 'भारतोदय' तथा 'शंकर' साप्ताहिक पत्रों के संपादन का भी इन्होंने काम किया है। आजकल आप राजनीतिक तथा शिक्षा-संबंधी काम कर रहे हैं। आपके समालोचना ग्रंथ विद्वत्ता पूर्ण एवं सुपाठ्य हैं।

नाम—( ३९७२ ) बाबूराव विष्णु पराड़कर।

जन्म-काल—सं० १९३८ के लगभग।

रचना-काल—सं० १९६० ।

विवरण—आप काशी से निकलनेवाले दैनिक 'आज' के संपादक और यशस्वी लेखक हैं। दैनिक 'भारतमित्र' के संपादक भी रह चुके हैं। आपके सभापतित्व में सर्व प्रथम संपादक-सम्मेलन हुआ।

नाम—( ३९७३ ) याज्ञिकत्रय, शाहपुरा, अलीगढ़।

रचना-काल—सं० १९६० ।

रचना—स्फुट लेख प्रचुरता से।

विवरण—मयाशंकर याज्ञिक चचा हैं, तथा जीवनशंकर और

भवानीशंकर भतीजे हैं। इन महाशयों के लेख बहुधा खोज, इतिहास, पुरातत्त्व आदि पर होते हैं। जीवनशंकरजी स्वार्थ-पत्र के संपादक भी थे। आप महाशयों ने कई कवियों के विषय में विनोद-संबंधी कार्य में हमारी सहायता की, जैसा कि स्थान-स्थान पर लिखा हुआ है। आपके लेखों में खोज, विद्वत्ता और श्रमशीलता के उदाहरण मिलते हैं।

नाम—( ३२७४ ) रामनारायण मिश्र सारस्वत तथा काव्य तीर्थ, आरा, हाल छपरा।

जन्म-काल—सं० १९४३।

कविता-काल—सं० १९६०।

ग्रंथ—( १ ) जनक-बाग-दर्शन नाटक, ( २ ) कंस-वध-नाटक, ( ३ ) विरुदावली, ( ४ ) भक्ति-सुधा, ( ५ ) स्फुट काव्य गद्य तथा पद्य।

विवरण—संस्कृत के बहुत अच्छे विद्वान् हैं। सरकार से काव्य-तीर्थ तथा कलकत्ता-युनिवर्सिटी से सारस्वत की उपाधि मिली। भाषा गद्य तथा पद्य के आप अच्छे लेखक हैं। दो नाटक भी आपने बनाए हैं।

नाम—( ३२७५ ) रूपनारायण पांडेय, लखनऊ।

जन्म-काल—सं० १९४१।

रचना-काल—सं० १९६०।

ग्रंथ—( १ ) शिवशतक, ( २ ) श्रीकृष्णमहिम्न, ( ३ ) गीत गोविंद की टीका, ( ४ ) रमा उपन्यास, ( ५ ) पतित पति उपन्यास, ( ६ ) गुप्तरहस्य उपन्यास, ( ७ ) हरीसिंह नलवह, ( ८ ) आँख की किरकिरी उपन्यास, ( ९ ) फूलों का गुच्छा, ( १० ) चौबे का चिट्ठा, ( ११ ) नीति-रत्न-माला, ( १२ ) कृष्ण-

लीला नाटक, ( १३ ) तारा उपन्यास, ( १४ ) कृत्तिवासीय रामायण बालकांड, ( १५ ) रसिकरंजन पद, ( १६ ) आचार प्रबंध, ( १७ ) प्रसन्न राघव नाटक, ( १८ ) शुकोक्तिसुधासागर, ( १९ ) रमा-शुक-संवाद, ( २० ) बाल कालिदास, ( २१ ) चंद्रप्रभ-चरित, ( २२ ) आशा कानन, ( २३ ) पत्र पुष्प आदि।

विवरण—भारत धर्म महामंडल में निगमागम चंद्रिका का कुछ दिन तथा माधुरी और सुधा का कई साल संपादन किया है। आपने बहुत-से बँगला-नाटक और उपन्यासों के अनुवाद किए हैं, तथा कुछ मौलिक ग्रंथ भी लिखे हैं। आप अच्छे गद्य लेखक तथा सुकवि हैं। यदि जीविका साधनार्थ आपको अनुवादों पर ही बहुत अधिक ध्यान न देना पड़ता, अथच मौलिक ग्रंथों की ओर आप झुकते, तो संभवत परमोच्च श्रेणी के कवि होते।

उदाहरण—

बुद्धि विवेक की जोति बुझी, ममता मद मोह घटा घनी घेरी,
है न सहारो, अनेकन हैं ठग, पाप के पन्नग की रहै फेरी।
त्यों अभिमान को कूप इतै, उतै कामना रूप सिलान की ढेरी,
रे चलु मूढ़ सँभारि अरे मन, राह न जानी है, रैनि अँधेरी।

नाम—( ३३७१ ख ) लक्ष्मणाचार्य महंत वाणीभूषण। नरसिंह देवला, ज़िला अमभेरा।

जन्म-संवत् १९३४।

रचना काल संवत् १९६०।

ग्रंथ—( १ ) अद्भुत रामायण, ( २ ) शिक्षा शतक।

विवरण—आप रियासत ग्वालियर में श्रीलक्ष्मीकांत नरसिंह देवला के महंत हैं। ग्वालियर की मजलिस आम के मेंबर हैं। आप एक सुकवि हैं।

उदाहरण—

विराजे ये निकुंज में श्याम।
चहुँदिशि ललित लतायें लहरत कदंब छाँह अभिराम।
मधुर मधुर कालिंदी कलरव दिग लगावन सुख दैन;
केकी कूक लगाय पिरकिंदें चले बलैया लैन।
कटि पट पीत किंग है धारन अरु पटुका थहरात;
बनमाला धरनन लौं ढलरत जन-मन-मधुप सुहात।
अलकावली कपोलन झिम्की मनु कोमल रिशु ब्याल;
शोभित मुकुट शीश पै जगमग कलगी सुकी विशाल।
मकराकृति कुंडल श्रवनन महँ भाल तिलक की रेख;
आभा पसरि रही है चहुँदिशि लजत भानु छवि देख।

सवत् १९४५ से ६० तक के शेष कविगण

समय—सवत् १९४५

नाम—( २२७६ ) गिरिधारी सातलपुत्र अवधवासी।

ग्रंथ—श्रीकृष्ण-चरित्र। [ तृ० त्रै० रि० ]

समय—सं० १९४५।

नाम—( २२७७ ) गुरुदयाल त्रिपाठी वकील, रायबरेली।

जन्म काल—सं० १९२१ के लगभग।

रचना-काल—सं० १९४५।

विवरण—आप कई वर्ष तक 'कान्यकुब्ज हितकारी' के सपादक रहे और, इस समय रायबरेली में वकालत करते हैं। कान्यकुब्ज पत्रों में प्राय लेख लिखा करते थे। हमारे मित्र और परम सज्जन पुरुष हैं।

नाम—( २२७८ ) गगाबख्श ठाकुर ताल्लुकदार, रामकोट, सीतापुर।

जन्म-काल—सं० १९२०।

ग्रंथ—श्रीकृष्ण-चन्द्रिका।

विवरण—साधारण श्रेणी। १६६९ में स्वर्गवासी हो गए।

नाम—( १९०१ ) दामोदरसहायसिंह, 'कवि किंकर', सीतल पुर ( सारन )।

जन्म-काल—सं० १९१२।

रचना-काल—सं० १९४९ के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) सुधा-सरोवर, ( २ ) रसाल, ( ३ ) सखि-संदेश, ( ४ ) हिंदी-गीता, ( ५ ) मातृ भाव, (६) शिक्षा निबंधावली आदि।

नाम—( १९८० ) शरारथीदास उपनाम दिव्य।

ग्रंथ—रामलीलासहायक। [ पं० ग्रै० रि० ]

नाम—( १९८१ ) परसदास बैरागी ग्राम घगोई, रियासत बीकानेर।

जन्म-काल—सं० १९२० के लगभग।

ग्रंथ—स्फुट कविताएँ।

विवरण—आप अभी वर्तमान हैं। इन्होंने बीकानेर-राज्यांतर्गत बापूवाला ग्राम निवासी ठाकुर चतुरसिंह राठूदर को सम्बोधित करके २४ छंद 'चतुर चौबीसी' नाम से बनाए। उक्त ठाकुर साहब के द्वारा हमें यह कवि ज्ञात हुए हैं।

उदाहरण—

> सन को देत न त्रास वचन अमृत-सम बोलै।
> मन न भाव मलीन कबहुँ नहिं राखै बोलै।
> चलै निगम की चाल, छिद्र-छल सारे काढ़ै।
> लालच ममता कूटि-कूटि घर बाहिर काढ़ै।
> सब कूड़ कपट त्यागन करै, रात दिवस इश्वर रटै;
> कवि परसदास उन पुरुष को दरस किए पातक कटै।

नाम—( १९८२ ) भीमसेन ब्राह्मण, गुरुकुल कांगड़ी।

ग्रंथ—योगशास्त्र भाषा।

नाम—( ३२८३ ) मधुरअली ( मंजुअली ), ग्राम पुरैना, रीवाँ राज्य।

काल—बीसवीं शताब्दी का पूर्वार्द्ध।

ग्रंथ—( १ ) युगल विनोद-पदावली ( २०८ पृष्ठों का कविता-संग्रह ), ( २ ) युगल विनोद, ( ३ ) युगल हिंडोल-लीला।

विवरण—आपका जन्म वैस क्षत्रिय-कुल में हुआ था, और आप आन्ध्र संप्रदाय के साधु हो गए। रीवाँ नरेश महाराज रघुराजसिंहजी के आप कृपा-पात्र थे। नृत्य तथा गायन-कला में प्रवीण थे। कहा जाता है, नृत्य करते समय आप पद बनाते जाते और गाते जाते थे। इनकी कविता विशेषतया बघेलखंडी हिंदी में हुआ करती थी, जो सच्ची उपासना के भावों से भरी रहती थी। प्राचीन प्रथा के साधारण कवि थे। [ श्रीयुत भानुसिंह बघेल, रीवाँ द्वारा ज्ञात ]

उदाहरण—

> समर सुवेल तें लगाय लेत धका भर,
> दोनो दल दीरघ देखात बड़े चाय सों।
> हँकरि-हँकारि लेत पकरि पछारि देत,
> ऐसे भट भारी हैं भिरत वेग धाय सों।
> रावण को बेटा निज कुल को दुखदेटा वेस,
> 'मंजुअली' जीतन को कीन्हें यश जाय सों;
> लखन लला के हाँके हाय इत कप मार्‌यो,
> बांच्यो नहिं इंद्रजीत एक हू उपाय सों।

नाम—( ३२८४ ) रघुनाथदास।

ग्रंथ—( १ ) विप्र सुदामा की गुदिया, ( २ ) द्रौपदीजू की गुदिया, ( ३ ) स्वामीजू की गुदिया, ( ४ ) हनुमानजी की गुदिया,

नाम—( ३५९३ ) विश्वेश्वरदयाल चतुर्वेदी, मैनपुरी।
जन्म-काल—सं० १९२० के लगभग।
ग्रंथ—महिम्नस्तोत्र का पद्यानुवाद।
विवरण—यह मैनपुरी के प्रसिद्ध 'पच्छैया' खानदान के हैं।
नाम—( ३५९४ ) वेंकटेश स्वामी।
ग्रंथ—आत्मप्रबोध। [ प्र० त्रै० रि० ]
नाम—( ३५९५ ) शारदाप्रसाद कायस्थ, सैहर।
ग्रंथ—( १ ) क्षीरजमयी, ( २ ) बुद्धि मोदक, ( ३ ) शारदाष्टक, ( ४ ) रसेंद्र विनोद, ( ५ ) शारदा विनय, ( ६ ) उर्दू-रामायण, ( ७ ) उर्दू-भागवत।
जन्म काल—सं० १९३० ।
विवरण—फ़ारसी तथा संस्कृत के अच्छे ज्ञाता।
नाम—( ३५९६ ) शिवनरेशसिंह ताल्लुक़दार, जगतापुर, ज़िला बहराइच।
ग्रंथ—शृंगार शिरोमणि। [ पृष्ठ २६, द्वि० त्रै० रि० ]
नाम—( ३५९७ ) शीलमणि राजकुमार।
ग्रंथ—इश्क़लतिका [च० त्रै० रि०]। अष्टजाम [प० त्रै० रि०]
नाम—( ३५९८ ) शंभूनाथ भंडारी।
ग्रंथ—प्रेममालिका। [ द्वि० त्रै० रि० ]
विवरण—सरयूप्रसाद के साथ बनाया।
नाम—( ३५९९ ) श्रीगोविंद साहिब।
ग्रंथ—सत्यसार। [ पं० त्रै० रि० ]
नाम—( ३६०० ) सुधामुखी।
ग्रंथ—हरिनाम जसावली। [ पं० त्रै० रि० ]
नाम—( ३६०१ ) सुवस।
ग्रंथ—देखो [ खोज० सं० १९०२ ]

नाम—( २६०२ ) सूर्यनारायण।

ग्रंथ—राजतरंगिणी। [ प० त्रै० रि० ]

नाम—( २६०३ ) संत हजूरी।

ग्रंथ—अवधूत योगसार। [ प० त्रै० रि० ]

नाम—( २६०४ ) हीरा सखी।

जन्म-काल—सं० १९२० के लगभग।

ग्रंथ—अनुभव रस।

विवरण—राधावल्लभी।

समय—संवत् १९४०

नाम—( २६०५ ) अंबिकाप्रसाद त्रिपाठी, कुदौली नरवल, कानपुर।

जन्म-काल—सं० १९१४।

रचना-काल—सं० १९३९।

मृत्यु-काल—सं० १९७४।

ग्रंथ—( १ ) प्रबंध मंजरी, ( २ ) स्वामी भास्करानंदजी का जीवन-चरित्र, ( ३ ) मूल निवासी, ठाकुर प्रयागसिंह का जीवन चरित्र, ( ४ ) आत्म चरित्र।

विवरण—संयुक्त प्रांत में कुछ समय तक आप सब-डेपुटी इंस्पेक्टर-स्कूल्स थे। [ प० लक्ष्मीकांत त्रिपाठी, क्राइस्ट चर्च कॉलेज, कानपुर द्वारा ज्ञात ]

नाम—( २६०६ ) कन्हैयालाल ब्राह्मण, ग्राम धुर्को, ज़िला गया।

ग्रंथ—( १ ) पिंगलसार, ( २ ) समस्यापूर्ति, ( ३ ) सरल-श्रमकरी, ( ४ ) विद्या-शक्ति, ( ५ ) गया पद्धति।

जन्म-काल—सं० १९२१।

नाम—( २६०७ ) गुरुदीन भाट ईसानगर, खीरी।

ग्रंथ—(१) भुनेश्वरपञ्च भूषण, (२) स्वर्गीत विनोद, (३) सिंगार।
विवरण—साधारण श्रेणी।
नाम—( २६०८ ) गोकुलनाथ औदीच्य ब्राह्मण, बनारस।
ग्रंथ—पुष्पवर्षा।
विवरण—गद्य-लेखक।
नाम—( २६०९ ) गोपालदास देवगण शर्मा, लाहौर।
ग्रंथ—दयानंद-जीवन चरित्र, संगीतसार। [ प्र० त्रै० रि० ]
नाम—( २६१० ) जानकीदास।
ग्रंथ—मल्लबोध।
कविता-काल—सं० १९२१ के पूर्व।
नाम—( २६११ ) बलदेवदास कायस्थ रठवारा, जिला बाँदा।
ग्रंथ—( १ ) जानकी विनय, ( २ ) रामायण विष्णुपदी।
नाम—( २६१२ ) रघुनारायणपाल ठाकुर, हरिपुर, बस्ती।
ग्रंथ—( १ ) प्रेम लतिका, ( २ ) रसिकानंद।
जन्म-काल—सं० १९२१।
विवरण—तोष श्रेणी।
नाम—( २६१३ ) रामलाल ब्राह्मण ग्राम जोगीं जिला राय-बरेली।
ग्रंथ—४ ग्रंथ भाषा में।
जन्म-काल—सं० १९२१।
नाम—( २६१४ ) लक्ष्मणसिंह तिवारी, मलसड।
जन्म-काल—सं० १९२१।
नाम—( २६१५ ) वाचस्पति तिवारी ( चेत ) गोनी, जिला हरदोई।
ग्रंथ—( १ ) पर्चांगदीपिका व नष्टजन्मदीपिका, ( २ ) मानस-

प्रश्न दीपिका, ( ३ ) कर्मसिद्धांतदीपिका, ( ४ ) आश्चर्यदीपिका, ( ५ ) गर्जाक्रायकर्तासी, ( ६ ) जादू बगान्द, ( ७ ) फ़ारसी-शब्द-संज्ञा, ( ८ ) यामिनी योगमालिका, ( ९ ) समस्या प्रकाश, ( १० ) सत्यनारायण-कथा।

जन्म-काल—सं० १९२१।

नाम—( ३६१६ ) हरिदास, बिजावर।

ग्रंथ—कृष्ण चरित परसाइत को। [ प्र० त्रै० रि० ]

रचना-काल—सं० १९२१ के पूर्व।

नाम—( ३६१७ ) हितप्रीतमदास।

जन्म-काल—सं० १९२५।

रचना-काल—१९४६ के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) हितधर्म प्रकाश, ( २ ) वृंदारण्य विहार, ( ३ ) स्फुट पद।

विवरण—राधावल्लभीय संप्रदाय के अनन्य वैष्णव थे।

समय—संवत् १९४७

नाम—( ३६१८ ) कैलाशनाथ वाजपेयी कानपुर।

ग्रंथ—( १ ) आर्यगीतावली, ( २ ) दयानंद-जीवनी, ( ३ ) पौराणिक भ्रांतिहरण, ( ४ ) कृष्ण-लीला।

समय—सं० १९४७।

नाम—( ३६१९ ) गोपालदास वल्लभशरण, बिजावर।

ग्रंथ—संगीतसागर।

नाम—( ३६२० ) गोवर्धनलाल प्रेम कवि।

ग्रंथ—( १ ) प्रेम प्रकाश, ( २ ) हितपथदर्शन, ( ३ ) प्रेम जगदीश।

विवरण—पहले वृंदावन में रहते थे, फिर मिर्ज़ापुर में रहे।

नाम—( ३६२१ ) गौरीशंकर उपनाम सुधाकर भट्ट।

ग्रंथ—(१) नीति भाषा (१९२२), (२) विश्व विलास नाटक।
विवरण—दतिया-वासी पद्माकर-वंशज हैं।
नाम—(३६२२) जगदेवलाल।
जन्म-काल—सं० १९१० के लगभग।
रचना-काल—सं० १९४७।
ग्रंथ—(१) शिवाष्टक, (२) हनुमानाष्टक, (३) रामाष्टक, (४) फाग-राग।
विवरण—शरीरांत हो गया है। संगीत तथा कला प्रेमी, भगवद्भक्त सज्जन सदाचारी थे। वोसरीह बलिया के श्रीवास्तव कायस्थ थे। चारों धामों की यात्रा कर आए थे।
नाम—(३६२३) जयपाल महाराज।
ग्रंथ—रसिक-प्रमोद।
जन्म काल—सं० १९२२।
विवरण—शूजा ज़िला मुंगेर-वासी।
नाम—(३६२४) (महाराज) जवानसिंह (जी)
ग्रंथ—(१) रस तरंग, (२) नग सिख, (३) स्फुट कविता।
रचना-काल—सं०१९५० के लगभग।
परिचय—महाराज पृथ्वीसिंहजी के पुत्र तथा वर्तमान महाराजा के पिता थे। यह परम वैष्णव श्रीकृष्ण के उपासक थे।
उदाहरण—

घन सो नोपत धुरत हैं बिज्जुलता-सी वाल,
इंद्र धनुष पट लसत मनु बुंदनि बेंदी भाल।

नाम—(३६२५) दामोदर उपनाम उरदाम चौबे।
ग्रंथ—उरदाम प्रकाश। [च० त्रै० रि०]
रचना-काल—सं० १९४७ के पूर्व।
नाम—(३६२६) देवीदत्त ब्राह्मण जैथी, पो० बिहार।

जन्म-काल—सं० १९२२।

नाम—( ३६२७ ) पीतांबर भट्ट ओरछा के राजकवि।

ग्रंथ—प्रताप प्रभाकर। [ प्र० त्रै० रि० ]

विवरण—पद्माकर-वंशज। अब प्राय ७० साल के हैं।

नाम—( ३६२८ ) भगवत चरखारी-वासी।

ग्रंथ—हनुमत-पचासा।

रचना-काल—सं० १९२२ के पूर्व।

नाम—( ३६२९ ) भैरववल्लभ ब्राह्मण।

ग्रंथ—पाप विमोचन ( शिवस्तुति )। [ द्वि० त्रै० रि० ]

नाम—( ३६३० ) महीपतिसिंह ठाकुर।

ग्रंथ—बालविनोद।

जन्म-काल—सं० १९२२। मृत।

नाम—( ३६३१ ) मुशीलाल।

ग्रंथ—( १ ) दरिद्रता से श्रेय, ( २ ) कहानियों की पुस्तक, ( ३ ) शील और भावना, ( ४ ) शीलसूत्र, ( ५ ) छात्रों को उपदेश, ( ६ ) यश चंद्रामणि-काव्य का हिंदी अनुवाद।

विवरण—अग्रवाल जैन लाहौर-कॉलेज में संस्कृत के अध्यापक थे। आपने अब पेंशन ले ली है।

नाम—( ३६३२ ) यशोश्वर, रामचंद्रपुर।

ग्रंथ—( १ ) यशोश्वर-विहार, ( २ ) यशोरामनोरंजनी।

जन्म-काल—सं० १९२२।

नाम—( ३६३३ ) लक्ष्मणाचार्य गोस्वामी वाणीभूषण, मथुरा।

ग्रंथ—( १ ) सूतक श्राद्ध विषयक प्रश्नोत्तर, ( २ ) मुहूर्त-प्रकाश, ( ३ ) औषध भविष्य, ( ४ ) वेद निर्णय, ( ५ ) श्राद्ध-

सिद्धि, (६) शिक्षातत्त्व, (७) भारत-सेवा (काव्य), (८) कृषक प्रबोध शतक।

जन्म-काल—सं० १९३२।

नाम—(३६३४) लक्ष्मीनारायण।

ग्रंथ—(१) विद्यार्थी बाल-लीला, (२) गोरस-शतक।

रचना-काल—सं० १९९२ के पूर्व।

नाम—(३६३५) लालमणि वैश्य रंटगज, फर्रुखाबाद।

ग्रंथ—प्रमोद प्रकाश।

जन्म काल—सं० १९३२।

नाम—(३६३६) शीतलप्रसादसिंह गहरवार इमामगंज, गया।

ग्रंथ—श्रीसीतारामचरितायन।

जन्म काल—सं० १९३२।

विवरण—आप सुयोग्य कवि और सज्जन पुरुष हैं।

नाम—(३६३७) हरिचरणसिंह, अजमेर।

ग्रंथ—(१) वीर नारायण, (२) बूँदी-राज चरितावली, (३) पृथ्वीराज-महोबा-समास, (४) अनगपाल पृथ्वीराज-समम।

जन्म-काल—सं० १९३२।

समय—संवत् १९४८

नाम—(३६३८) अजबदास।

ग्रंथ—अजबदास के झूलना। [ तृ० त्रै० रि० ]

रचना-काल—१९४८ (१९९३ की लिखित प्रति मिली)

नाम—(३६३९) अंगदप्रसाद।

जन्म-काल—सं० १९२२।

रचना-काल—सं० १९४८ के लगभग।

नाम—( ३६७० ) ईश्वरदत्त, ( स्वर्गीय )।

रचना—मानस दीपिका।

नाम—( ३६७१ ) ईश्वरीप्रसाद तिवारी।

ग्रंथ—( १ ) भाषा भगवद्गीता, ( २ ) भाषा भागवत।

जन्म-काल—सं० १९२३।

उदाहरण—

तू बैठो ही रामायण नित गावै।
तोतो राम रूप अति सुंदर छिन छिन मन में ध्यावै।
बालकांड प्रभु चरण कमल शुचि जग नंदन सुख छावै;
निर्गुण सगुण स्वरूप भाव कहि कथा प्रसंग लगावै।
बाल केलि पद ऊर्ध्व भाव लखि सुरता भृगुपति जावै;
ब्याह उछाह अनेक भाँति जहँ उर विक्रम प्रकटावै।
अति सुंदर कटि देश अयोध्या जहँ सत धम दिखावै;
प्रभुता और बंधु की करनी सिय पतिव्रत सरसावै।

नाम—( ३६७२ ) कुंदनलाल, फतेहगढ़।

जन्म-काल—सं० १९१९।

मृत्यु-काल—सं० १९५१।

विवरण—आपने सं० १९४८ में 'कवि व चित्रकार'-नामक मासिकपत्र फतेहगढ़ से निकाला था, किंतु पीछे आपके अस्वास्थ्य के कारण यह बंद हो गया। आप हिंदी के प्रेमी तथा उन्नायक थे। कवि व चित्रकार में समस्याएँ भी रहती थीं, जिनकी पूर्ति में आप कवियों का यथायोग्य सम्मान भी करते थे।

नाम—( ३६७३ ) गोपालदास, आगरा।

जन्म-काल—सं० १९२३।

विवरण—भूतपूर्व संपादक जैनमित्र।

नाम—( ३६४४ ) छोटेलाल कायस्थ, देउरी, जिला सागर।

जन्म-काल—सं० १९२३।

नाम—( ३६४५ ) पन्नालाल ब्राह्मण, सुजानगढ़, बीकानेर।

जन्म काल—सं० १९२३।

ग्रंथ—४० पुस्तकें।

विवरण—भूतपूर्व संपादक जैन हितैषी।

नाम—( ३६४६ ) पहलवानसिंह, मकर दरगर, फर्रुखाबाद।

जन्म काल—सं० १९२३।

ग्रंथ—( १ ) नलोपाख्यान, ( २ ) संक्षिप्त क्षत्रिय-व्यवस्था, ( ३ ) राठौर वंशावली।

नाम—(३६४७) शीलजी ब्राह्मण (शील), बैरिहा राज्य, रीवाँ।

जन्म-काल—सं० १९२३।

नाम—( ३६४८ ) सूरतसिंह सुधी कवि।

जन्म-काल—सं० १९२०।

रचना-काल—सं० १९४८।

ग्रंथ—( १ ) सूरति विनोद, ( २ ) रसवृष्टि।

विवरण—आपके पिता का नाम रामदीनसिंह था।

उदाहरण—

> रति सों रसीली गुन आगरी मनोज भरी,
> बैठि कुरसी पै प्रानप्यारी केलि घर में।
> सुंदर सँवारि केस देखति मुखारविंद,
> मूरति अनत सुभ आरसी लै कर में।
> तामें ओप आनन की माँगहू समेत छवि,
> सोहै तौन उपमा कहत कौन उर में।
> सीस पै त्रिबेनी लै कलंक धोइबे के काज,
> मानो धस्यो मुदित मयंक मानसर में।

समय—संवत् १९४९

नाम—( ३६४९ ) अनिरुद्धदास।

समय—सं० १९४९।

ग्रंथ—पद्य पचीसी।

नाम—( ३६५० ) आत्माराम, बड़ौदा।

जन्म-काल—सं० १९२४।

ग्रंथ—वैदिक विवाहादर्श।

विवरण—आप बड़ौदा राज्य में शिक्षा के डाइरेक्टर हैं।

नाम—( ३६५१ ) कान्हलाल (कान्ह) गया जेल, नवागढ़ी।

जन्म-काल—सं० १९२४।

ग्रंथ—( १ ) मराीम मकरंद, ( २ ) सावन मयूर, ( ३ ) सुधा तरंगिणी, ( ४ ) आनंदलहरी, ( ५ ) आम्नाय-माहात्म्य, ( ६ ) नख शिख [ खोज १९०३ ], ( ७ ) आनंदसार रामायण, ( ८ ) काम विनोद, ( ९ ) वैद्यनाथ माहात्म्य, ( १० ) हास्य पद्य रत्न, ( ११ ) सुहृद् शिक्षक, ( १२ ) विश्वमोहिनी-संग्रह।

नाम—( ३६५२ ) गजराजसिंह क्षत्रिय, धौंमहरा, ज़िला सीतापुर।

जन्म-काल—सं० १९२४।

ग्रंथ—( १ ) अजिरविहार, ( २ ) घनश्याम घुँघुनियाँ, ( ३ ) समस्या प्रकाश, ( ४ ) गर्भ गीता, ( ५ ) छायापुरुष।

विवरण—हिंदी के सिवा आप फ़ारसी में भी कविता करते हैं। कविता अच्छी होती है।

नाम—( ३६५३ ) गोपाललाल खत्री, लखनऊ।

समय—सं० १९४९।

जन्म-काल—सं० १९२५ के लगभग।

रचना—बहुत-से लेख।

विवरण—आपने कई साल तक नागरी प्रचारक पत्र को घाटा सहकर भी चलाया, यद्यपि आपकी आर्थिक दशा वैसी अच्छी नहीं थी। आप हिंदी के अच्छे लेखक हैं, और आपने कुछ उपन्यास आदि लिखे हैं।

नाम—( ३६२४ ) गौरीशंकर, ग्राम गोमता, राज्य गोंडल ( काठियावाड़ प्रांत )।

जन्म-काल—सं० १६२४।

ग्रंथ—( १ ) सौंदर्य वार्ता, ( २ ) सुर-सुधाकर, ( ३ ) गायन-सरग, ( ४ ) भागीराज जीवन।

विवरण—आपने ग्रंथ नं० १ तथा २ गोंडल दरबार तथा वीर-पुर दरबार के अनुरोध से रचे हैं। आप अभी विद्यमान हैं।

नाम—( ३६२५ ) देवदत्त बाजपेयी ( पुरवर )।

जन्म-काल—सं० १६१८।

विवरण—आपने ब्रजभाषा में बहुत-सी स्फुट रचना की है। इनका शरीरांत प्राय सं० १६८६ में हुआ।

नाम—( ३६२६ ) देवादयालु, जालंधर।

जन्म-काल—सं० १६२४।

ग्रंथ—जीवन-यात्रा।

विवरण—आप आर्यसमाज के उपदेशक हैं।

नाम—( ३६२७ ) दौलतरामजी रिटायर्ड, सब डिप्टी-इंस्पेक्टर।

नाम—( ३६२८ ) पुत्तूलाल ( श्याम ) हलवाई, साँड़ी, जिला हरदोई।

जन्म-काल—सं० १६२४।

ग्रंथ—( १ ) उरग विपमर्दन, ( २ ) श्याम कवि-पदावली, ( ३ ) श्याम शतक, ( ४ ) श्याम कवि-छंद।

नाम—( ३६५९ ) बलभद्रसिंह बहेड़ा, पोस्ट सैरीघाट, ज़िला बहराइच।

जन्म काल—सं० १९२४।

ग्रंथ—( १ ) मधुरातक, ( २ ) रामप्रियापचीसी, ( ३ ) देशदीपिका, ( ४ ) जातियुवती, ( ५ ) प्राणपियारी, ( ६ ) महारानी अष्टक, ( ७ ) पद्यप्रैमावली, ( ८ ) सवाई गुरुनानक, ( ९ ) नवनाथ, ( १० ) चौरासी सिद्ध।

नाम—(३६६०) चोवईराम ब्राह्मण, सरोई, ज़िला मिर्ज़ापुर।

जन्म-काल—सं० १९२२।

ग्रंथ—प्रताप विनोद।

नाम—( ३६६१ ) भैरवदान, बीकानेर।

कविता-काल—सं० १९५६।

ग्रंथ—'अलंकार रत्ननिधि'।

विवरण—इन्होंने कच्छ दरबार के ठाकुर भैरीमलजी के अनुरोध से उक्त ग्रंथ रचा।

नाम—( ३६६२ ) विश्वनाथ शर्मा, मथुरा।

जन्म-काल—सं० १९२४।

ग्रंथ—( १ ) स्मावर्तनीय मीमांसा, ( २ ) वर्ण व्यवस्था, ( ३ ) सुराज्य तरंग।

नाम—( ३६६३ ) विष्णुलाल शर्मा एम्० ए० बरेली, सब जज अलीगढ़।

जन्म-काल—सं० १९२४।

ग्रंथ—आर्यसमाज परिचय।

नाम—( ३६६४ ) शिवदुलारे पाडेय, मसूरी।

जन्म-काल—सं० १९२४।

ग्रंथ—हनुमान तमाचा।

नाम—( २६६५ ) शिवप्रसाद, जौनपुर।

जन्म-काल—सं० १९२४।

समय—संवत् १९५०

नाम—( २६६६ ) अनंतराम पांडेय, रायगढ़।

जन्म-काल—सं० १९२८।

मृत्यु-काल—सं० १९६४।

ग्रंथ—( १ ) ईशोपनिषद् भाष्य, ( २ ) रायगढ़ का भूगोल, ( ३ ) कपटी मुनि नाटक।

नाम—( २६६७ ) अमीरअली सैयद ( मीर ) देवरीकलाँ, सागर।

ग्रंथ—( १ ) नीति दर्पण की भाषा टीका, ( २ ) बूढ़े का ब्याह, ( ३ ) बच्चे का ब्याह, ( ४ ) सदाचारी बालक आदि कई ग्रंथ।

विवरण—कविता अच्छी करते हैं। समस्या-पूर्ति के इनके बहुतेरे छंद देखने में आए हैं। आप सुकवि हैं।

नाम—( २६६८ ) अमृतलाल माथुर, नं० ४ चीनी पट्टी, कलकत्ता।

ग्रंथ—( १ ) राम-रसामृत ( अमृत-सतसई ), ( २ ) कीर्ति-राघव।

विवरण—आपके पिता ने भी राम-सुधारस नाटक एक ग्रंथ बनाया है, ऐसा इनका कथन है, किंतु आपने उसके नाम का उल्लेख नहीं किया है। अतएव हमने इस बात को इसी स्थान पर लिख देना उचित समझा है।

नाम—( २६६९ ) अक्षयवरप्रसाद साही क्षत्रिय, ग्राम महुअवा, जिला गोरखपुर। [ द्वि० त्रै० रि० ]।

ग्रंथ—( १ ) पृथ्वी नाटक ( गद्य पृष्ठ १२४ ), ( २ ) ( पृष्ठ १०४ )।

विवरण—वेनिस के व्यापारी के आधार पर प्रथम ग्रंथ है।

नाम—( २६७० ) उदयलाल कासलीवाल।

आपने कई जैन ग्रंथों का हिंदी में अनुवाद किया है। खंडेलवाल जैन। सत्यवादी के भूतपूर्व संपादक।

नाम—( २६७१ ) उदितनारायणलाल कायस्थ, गाज़ीपुर।

ग्रंथ—बँगला से कई उपन्यासों का भाषानुवाद किया है।

विवरण—यह गाज़ीपुर के प्रसिद्ध पुरुष थे।

नाम—( २६७२ ) केदारनाथ चतुर्वेदी उपदेशक, ग्वालियर।

जन्म काल—सं० १६२६।

ग्रंथ—( १ ) कन्या-बोधिनी ( गद्य पद्य ), ( २ ) स्त्री-रत्नमाला ( गद्य )।

नाम—( २६७३ ) गोपालदास बरैया।

ग्रंथ—( १ ) सुशीला ( २ ) जैनसिद्धांत-दर्पण, ( ३ ) जैन सिद्धांत प्रवेशिका।

विवरण—आगरा निवासी। दिगंबर संप्रदाय के धुरंधर विद्वान्।

नाम—( २६७४ ) चंद्रानंतोश्वी, वनकटा, आजमगढ़।

नाम—( २६७५ ) जीतसिंह बुंदेलखंडी।

रचना काल—सं० १६५०।

ग्रंथ—विनयरसामृत।

नाम—( २६७६ ) जुगुलानंद ब्राह्मण, गोंडा।

ग्रंथ—स्वभाव-सुधासिंधु, ( पृष्ठ ४८ ), [ द्वि० त्रै० रि० ]।

नाम—( २६७७ ) दिग्विजयसिंह राजा।

ग्रंथ—छंद दस्तप्रात, [ प० त्रै० रि० ]।

नाम—( २६७८ ) द्वारिकाप्रसाद कायस्थ, खटचारा, जिला बाँदा।

जन्म-काल—सं० १६२४।

रचना-काल—सं० १९५० ।

ग्रंथ—( १ ) स्वर-प्रबोधिनी, ( २ ) रेनुका-रामायण ।

विवरण—रियासत मैहर में इंस्पेक्टर थे ।

नाम—( ३६७९ ) पजनसिंह कायस्थ, बुंदेलखंड ।

रचना-काल—सं० १९५० ।

ग्रंथ—प्रश्न प्रश्न ज्योतिष [ प्र० त्रै० रि० ] ।

नाम—( ३६८० ) रघुनाथप्रसाद कायस्थ, पैंचयारा, ज़िला बाँदा ।

जन्म-काल—सं० १९२५ ।

कविता-काल—सं० १९५० ।

ग्रंथ—( १ ) रामभक्ति भूषण, ( २ ) रसिक विलास ।

नाम—( ३६८१ ) रघुनाथ शाकद्वीपी, ग्राम रायनपुर, ज़िला पटना ।

जन्म-काल—सं० १९२५ ।

मृत्यु-काल—सं० १९६२ ।

ग्रंथ—( १ ) सुभाषित भूषणम् काव्यम् । ( सूक्ति विलास २०० श्लोक ), ( २ ) उद्धव चम्पू ( काव्य ), ( ३ ) आर्याचारादर्श ( २५६ श्लोकों का चित्रबंध युक्त काव्य ), ( ४ ) रसमंजूषा ( हिंदी कविता, सं० १९४७, विहार बंधु प्रेस पटना से मुद्रित ।

नाम—( ३६८२ ) रणमल ।

जन्म काल—सं० १९२५ ।

ग्रंथ—प्रवीनसागर ।

विवरण—आप राजकोट के निवासी चारण थे । उक्त ग्रंथ राजकोट के राजा महिरावनजी ने बनाया था, किंतु वह अपूर्ण रह गया । कहा जाता है कि आपने ही इस ग्रंथ को पूर्ण किया है ।

नाम—( ३६८३ ) राधामोहनजी रावत ( चिंतामणि ), मैनपुरी।

मृत्यु-काल—सं० १९७१ के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) श्रीकृष्ण विनोद, ( २ ) रस-लहरी ( दो भाग )।

विवरण—आप माथुर चतुर्वेदी ब्राह्मण मैनपुरी निवासी थे। प्रथम यह स्थानीय गवर्नमेंट स्कूल में अध्यापक रहे, तत्पश्चात् वहीं के अध्यक्ष ( सुपरिंटेंडेंट ) हो गए। कुछ काल पर्यंत यह वर्तमान मैनपुरी-नरेश के शिक्षक थे। आपके ग्रंथ स्टीम प्रेस, लखनऊ से प्रकाशित हो चुके हैं।

उदाहरण—

कहा कहौं छबि श्याम युगल की।
सिंहासन पर केशव रावत शोभा छवि मद मदन हरन की।
कोउ कर जोरि सामुहें ठाड़ी भूमि रही कोउ चमर दुरन की।
'चिंतामणि' निरि प्रेम पुलक तन देखि रहे यह भाँति बदन की।

नाम—( ३६८४ ) रामदासराय, मुजफ्फरपुर।

जन्म-काल—सं० १९२६ ( अनुमानत )।

रचना-काल—सं० १९९० के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) पद्य पाठ, ( २ ) दूत-वाक्य, ( ३ ) हिंदी-व्याकरण आदि।

विवरण—आप भूमिहार ब्राह्मण हैं। इस समय आप मुज़फ़्फ़रपुर कॉलेज में संस्कृत तथा हिंदी के प्रोफ़ेसर हैं।

नाम—( ३६८५ ) रामेश्वरप्रसाद पांडेय, भरतपुर, रीवाँ राज्य।

जन्म-काल—सं० १९२० ।

कविता-काल—सं० १९५० के लगभग।

ग्रंथ—स्फुट कविताएँ।

विवरण—आप रीवाँ-राज्य में संस्कृत अध्यापक हैं। हिंदी तथा संस्कृत, दोनो में आप कविता करते हैं। आपकी रचनाएँ 'रमेश' अथवा 'अध्यापक' उपनामों से यदा-कदा अंकित रहती हैं। [ श्रीयुत भानुसिंह बघेल द्वारा ज्ञात ]।

उदाहरण—

आयो है असाढ़ गाढ़ पीतम वियोगिन को,
　　छायो नभ मेघ घोर चातक सुनायो है;
गायो है नवीन धार वारिद त्यों बार बार,
　　सरस सुगंध महि मंडल पै छायो है।
छायो है सुगान त्यों बहूटी छटा छोनी मध्य,
　　मोर-गण शोर करि आनँद मचायो है;
आयो है न नेक चित्त चंचला चहुँघा देखि,
　　दरद दवाय। मोहिं पीतम न आयो है।

नाम—( ३६८६ ) लालजी चतुर्वेदी, असनी, फतेहपुर।

विवरण—साधारण श्रेणी। यह महाशय बैरीसाल के वंशधर हैं। आप महाराजा रीवाँ के यहाँ नौकर हैं।

नाम—( ३६८७ ) शत्रुजीतसिंह ( रीवाँ )।

ग्रंथ—( १ ) अमर-वंश-रत्नाकर, ( २ ) चंद्रमहल शतु।

विवरण—छत्रपुर-नरेश महाराजा विश्वनाथसिंहजूदेव के पितृव्य।

नाम—( ३६८८ ) शीतलप्रसाद ब्रह्मचारी।

ग्रंथ—( १ ) गृहस्थ धर्म, ( २ ) छहढाला की टीका, ( ३ ) नियमसार की टीका, ( ४ ) अनुभवानंद।

विवरण—आप लखनऊ निवासी अग्रवाल जैन थे। समाज की सेवा निःस्वार्थ भाव से करने के वास्ते आप प्रायः १९५९ में गृहत्यागी भी हो गए।

समय—संवत् १६२१

नाम—( ३६८६ ) गणपति मिश्र, नोखा, आरा।

ग्रंथ—सुद्धि भाग प्रकाश, ( २ ) सुतानंद प्रकाश, ( ३ ) ऋतु दर्पण, ( ४ ) सिद्धेश्वरी स्तोत्र अभिषेक।

जन्म-काल—सं० १९२६।

विवरण—वैदिक उपदेशक।

नाम—( ३६९० ) गौरीशंकर भट्ट, कानपुर।

ग्रंथ—आपने १० छोटे-छोटे ग्रंथ लिखे, जिसमें अलंकृत अक्षर लिखने के भी ग्रंथ हैं।

जन्म-काल—सं० १९२६।

विवरण—भूतपूर्व संपादक भट्ट भास्कर।

नाम—( ३६९१ ) छगनलाल मिश्र मैनपुरी।

जन्म-काल—सं० १९२६ के लगभग।

ग्रंथ—( १ ) मैनपुरी-राज्य का इतिहास ( छंदोबद्ध अनुवाद ), ( २ ) उजड़ ग्राम Goldsmith s Deserted Village। (३) गंगा लहरी, ( ४ ) अभिमन्यु वध, ( ५ ) मसलों की वार्जिनिया।

विवरण—आप पं० भगवानदासजी के पुत्र चतुर्वेदी ब्राह्मण हैं। आगरा कॉलेज में उच्च शिक्षा पाई। कुछ समय तक मैनपुरी नरेश के निमू अमात्य तथा राजपुत्र के शिक्षक थे। आपका निम्न लिखित छंद गंगा लहरी के एक श्लोक का अनुवाद है।

इकबार कढ़ी जटा जूटन सों निपरे शिर शीश विहार ठयो।
यह पेरि अलिगन प्रेम विषै गिरिजा चित कोध अपार भयो।
चख लाल भए, कहि नाथ नहीं, यह डाह जो सौति समाइ गयो।
भयते जननी विजयी लहरैं जिनको शिव शीश उठाइ गयो।

नाम—( ३६९२ ) जागेश्वरप्रसाद कायस्थ, मैहर, मदनपुर।

ग्रंथ—चित्र विलास।

विवरण—[ श्रीयुत महेशप्रसादजी मिश्र, कुंजविहारीलाल का मंदिर नं० ८१, घासी कटरा, गोरखपुर से ज्ञात ] मिश्रजी का कथन है कि इन कवि की जीवनी 'कवींद्र'-नामक मासिक पत्र में प्रकाशित हो चुकी है।

समय—संवत् १९५२

नाम—( २९९८ ) ग्योरीलाल शर्मा।

ग्रंथ—रमलताजिक। [ द्वि० त्रै० रि० ]।

नाम—( २९९९ ) कालीशंकर व्यास, काशी।

जन्म-काल—सं० १९३०।

मृत्यु-काल—सं० १९९२।

नाम—( ३००० ) कृष्णलाल वर्मा।

ग्रंथ—( १ ) चंपा, ( २ ) राजस्थ का परिचय, ( ३ ) दलजीतसिंह।

नाम—( ३००१ ) जगन्नाथ द्विज।

ग्रंथ—चौताल रसिक मनभावन। [ पं० त्रै० रि० ]।

नाम—( ३००२ ) जगन्नाथप्रसाद।

ग्रंथ—फाग शिरोमणि [ पं० त्रै० रि० ]।

नाम—( ३००३ ) जगन्नाथ शुक्ल, पुञ्जरत, अमृतसर।

ग्रंथ—( १ ) स्त्री शिक्षा-मणि, ( २ ) व्याख्यान विधि।

विवरण—आप एक प्रसिद्ध लेखक तथा व्याख्याता थे।

नाम—( ३००४ ) जयदेव उपाध्याय, ज़िला बलिया।

समय—सं०—१९५२।

नाम—( ३००५ ) जयमंगलसिंह, दुर्जनपुर।

जन्म-काल—सं० १९२७।

नाम—( ३००६ ) दामोदर ( दंपति )।

जन्म-काल—सं० १९२७।

ग्रंथ—स्फुट कविता।

नाम—(२७०७) देवीप्रसाद (प्रीतम) कायस्थ, बिजावर।

जन्म-काल—सं० १९२७।

ग्रंथ—(१) श्रीकृष्ण जन्मोत्सव, (२) गो-गुहार, (३) बिहारी-सतसई का उर्दू पद्यमय अनुवाद, (४) बुंदेलखंड का खजूम।

नाम—(२७०८) पन्नालाल ब्रह्मभट्ट।

जन्म-काल—सं० १९२७।

ग्रंथ—(१) अमृत अलंकार, (२) गोविंद-गीत (नीति) सुधा।

विवरण—गृहाय नाना विषय संग्रह।

नाम—(२७०९) प्रभाकर भट्ट, दतियावासी।

कविता-काल—सं० १९९२।

ग्रंथ—(१) प्रताप कीर्ति-चंद्रोदय, (२) षड्ऋतु-वर्णन, (३) हमीररासा-कल्पवृक्ष, (४) अलंकार, (५) भर्तृहरि नीति-शतक, (६) यथार्थगीत-सरोज।

नाम—(२७१०) बालगोविंद, अनवरगंज, कानपुर।

जन्म-काल—१९२७।

ग्रंथ—(१) मनोभव तथा स्फुट छंद। (२) बजरंग पचीसी (च० त्रै० रि०)।

नाम—(२७११) सुखदीराम शर्मा गौड़, ज़िला मेरठ।

जन्म काल—सं० १९२७।

ग्रंथ—(१) सुमापितरत्न, (२) मुक्तालिप्राप्ति, (३) सत्यार्थ प्रकाश (संस्कृत)।

नाम—(२७१२) मेदनीप्रसाद पाँडे, मालगुज़ार परसापाली, रायगढ़, छत्तीसगढ़।

जन्म काल—सं० १९२७।

ग्रंथ—( १ ) पद्य मंजूषा, ( २ ) विष्णु षट्पदी, ( ३ ) शृंगार-सुधा-समुद्र, ( ४ ) गणेशोत्सव दर्पण, ( ५ ) सत्संग विलास-समूह।

विवरण—आपकी रचना ब्रजभाषा में है। आपने छत्तीसगढ़ के प्रसिद्ध कवियों का वर्णन एक कवित्त में किया है।

उदाहरण—

सुकवि गोपाल मिश्र द्विज प्रहलाद कवि,
बाबू रेवाराम रतपुर के न थामे भ्रम।
हो गए अनेक ये छत्तीसगढ़ माहँ कवि,
और हैं अनेक बुद्धि विद्या माहिं नाहिं कम।
सुकवि अनंतराम आदिक औ सुंदरजू,
लोचनप्रसाद कवि मति सम अनुपम,
मंदिनाप्रसाद तैसे भानु कवि भानु सम,
है न अति उक्ति कवि और हैं मयंक सम।

नाम—( २७१३ ) शिवदास पाँडेय, मस्तूरी।

जन्म-काल—सं० १९२७।

समय—संवत् १९५५

नाम—( २७१४ ) कन्हैयालाल।

रचना-काल—सं० १९५३।

ग्रंथ—भजनानंदसुंदरी।

विवरण—भरतपुर-वासी श्रीमाल जैन।

नाम—( २७१५ ) कमलावती।

ग्रंथ—भगिनी-संदेश आदि स्फुट कविता।

विवरण—आप श्यामाचरणजी की धर्मपत्नी हैं।

नाम—( २७१६ ) कृष्ण ब्रह्मभट्ट, असनी।

विवरण—महाराज डुमराँव के यहाँ राजकवि हैं।

नाम—(२७१७) गणेशप्रसाद (गणाधिप) बिसवाँ, सीतापुर।

जन्म-काल—सं० १९२८।

ग्रंथ—गणाधिप-सर्वस्व।

नाम—(३७१८) गोपालदीन शुक्ल (शुक्ल), बिसवाँ, सीतापुर।

जन्म काल—सं० १९२८।

नाम—(३७१९) गोपालवल्लभ।

ग्रंथ—हिताचार्य महाप्रभु का जीवन चरित्र।

विवरण—राधावल्लभीय सम्प्रदाय में हैं।

नाम—(३७२०) जगन्नाथप्रसाद कायस्थ, बनारस।

नाम—(३७२१) जौहरीलाल शर्मा।

ग्रंथ—(१) व्याकरण निदप, (२) चौतालकार राम नाटक (च० त्रै० रि०)।

नाम—(३७२२) पतितदास स्वामी।

ग्रंथ—(१) गुप्तगीता, (२) भजनावली। (प० त्रै० रि०)।

नाम—(३७२३) मुहम्मद अब्दुलसत्तार (प्यारे)।

जन्म-काल—सं० १९२८।

नाम—(३७२४) रामदासराय पुस्तकालयाध्यक्ष, मुजफ्फर-पुर, बिहार।

जन्म-काल—सं० १९२८।

रचना-काल—सं० १९५३।

ग्रंथ—(१) शिक्षा-लता, (२) भारत दशा-दर्पण, (३) लिंग-भ्रम-संशोधन, (४) हिंदी-करीमा।

समय—संवत् १९५४

नाम—(३७२५) इंद्रजीत कायस्थ, जिलहर, शाहजहाँपूर।

जन्म-काल—सं० १९२१।

रचना काल—सं० १९५४।

ग्रंथ—नारी धर्म विचार (चार भाग), राग खिमटा।

नाम (३७२६) खुलासीराम (द्विज हेम), जबलपूर छावनी।

जन्म-काल—सं० १९२१ ।

नाम—( २०२७ ) छुट्टनलाल शर्मा, परीक्षितगढ़, मेरठ ।

जन्म-काल—सं० १९२१ ।

ग्रंथ—भागवत परीक्षा ।

नाम—( २०२८ ) तुलसीसाहब ।

रचना-काल—सं० १९२४ ।

ग्रंथ—घटरामायण ( तृ० त्रै० रि० ) ।

विवरण—हाथरस निवासी थे । ग्रंथ में योग-मार्ग का वर्णन है ।

नाम—( २०२९ ) निरंजनानंद स्वामी ।

रचना-काल—सं० १९२४ ।

ग्रंथ—निरंजन लहरी च० त्रै० रिपोर्ट ।

नाम—( २०३० ) बरजोरसिंह परिहार, ग्राम बिहार, जिला फर्रुखाबाद ।

जन्म-काल—सं० १९२१ ।

ग्रंथ—नीति शतक ।

नाम—( २०३१ ) बलदेवप्रसाद, रतेली, ज़िला हरदोई ।

जन्म-काल—सं० १९२१ ।

ग्रंथ—( १ ) प्रकाशित यम, ( २ ) सुख की खानि, ( ३ ) जीवनोद्धार, ( ४ ) स्त्री, ( ५ ) संताप शतक ।

नाम—( २०३२ ) बाबूलाल ब्राह्मण, अलवर ।

जन्म-काल—सं० १९२१ ।

नाम—( २०३३ ) बालमुकुंद शर्मा, मुरादाबाद ।

जन्म-काल—सं० १९२१ ।

ग्रंथ—( १ ) सुधर्म-मंजरी ( सनातन धर्म-व्याख्या ), ( २ ) मुक्तावलि-रामायण ( दोहा चौपाई ), ( ३ ) आल्हखंड रामायण ( राम चरित्र ), ( ४ ) आल्हखंड-महाभारत ( कौरव पांडव-लीला ) आदि ।

नाम—( ३०२४ ) रामाधीन शर्मा, लखनऊ।
जन्म-काल—सं० १९२६।
ग्रंथ—पांचाल ब्राह्मणोत्पत्ति-मार्तंड।
नाम—( ३०२५ ) शारदाप्रसाद ( रसेंद्र ), मु० मैहर।
जन्म-काल—सं० १९२६।
ग्रंथ—रसत्रयी आदि।
नाम—( ३०२६ ) शिवनारायण झा, मैनपुरी।
जन्म-काल—सं० १९२६।
ग्रंथ—विश्वकर्म वंश निर्णय।
नाम—( ३०२७ ) सपति, मुजफ्फरपुर।
जन्म-काल—सं० १९२६।
ग्रंथ—( १ ) नीति भूषण, ( २ ) मंत्रविद्याद्वार-चंद्रिका।
नाम—( ३०२८ ) सीताराम ( निकुंज ), पन्ना।
जन्म-काल—सं० १९२६। ( प्र० त्रै० रि० )
ग्रंथ—( १ ) रस-मार्तंड, ( २ ) रसकलानिधि आदि कई ग्रंथ रचे।

नाम—( ३०२९ ) हरिपालसिंह क्षत्रिय, सोहिला मऊ, डाकखाना सडोला जिला हरदोई।
जन्म-काल—सं० १९२६।
कविता-काल—सं० १९५४।
ग्रंथ—( १ ) दुर्गा विजय, ( २ ) प्रेम-गीतावली, ( ३ ) श्याम-पचासी, ( ४ ) प्रेम पचीसी, ( ५ ) उषा अनिरुद्ध-नाटक, ( ६ ) वसंत-विनोद, ( ७ ) पावस प्रमोद, ( ८ ) सिंहासन बत्तीसी पद्य, ( ९ ) प्रेम-पारिजात, ( १० ) हरिपाल विनोद, ( ११ ) ऋतु-रसांकुर, ( १२ ) राग रंग, ( १३ ) राग रत्नावली, ( १४ ) वियोग-वज्राघात, ( १५ ) चंद्रहास नाटक, ( १६ ) इंदुमती उपन्यास।

विवरण—आप उत्साही और अच्छे लेखक थे।

नाम—( ३७४० ) त्रिलोचन झा।

जन्म-काल—सं० १९३२।

रचना-काल—सं० १९६७।

ग्रंथ—( १ ) गणपतिशतक, ( २ ) श्रीमंगलशतक, ( ३ ) ग्राम-विनोद, ( ४ ) जनेश्वर विलाप, ( ५ ) शोकोच्छ्वास, ( ६ ) श्रीकृष्ण मद विनोद, ( ७ ) मिथिला की वर्तमान अवस्था और आवश्यक सुधार, ( ८ ) सम्मेलन-संवाद, ( ९ ) जीवन चरित्र विषय, ( १० ) शकुंतलोपाख्यान।

विवरण—आप बतिया, ज़िला चंपारन निवासी कुमार झा के पुत्र हैं।

उदाहरण—

लोचन सुंदर रूप बसी मन पीतम माँहि लगावति है;
पूजत नेह सरोज-कली अरु तुंग उरोज चढ़ावति है।
धो यह स्वेद चले तन ते अथवा फरि नेह नहावति है,
यों विपरीत रमैं ललना की मनान को मंत्र जगावति है।

समय—संवत् १९६९

नाम—( ३७४१ ) अनिरुद्धसिंह।

कविता-काल—सं० १९६९।

यह जैपालपुर, ज़िला सीतापुर निवासी पँवार ठाकुर थे। आपकी अकाल-मृत्यु प्राय २७ वर्ष की अवस्था में हो गई। आप हमारे मित्र थे, और कविता अच्छी करते थे। समस्या पूर्ति के पद्य काव्य सुधाधर पत्र में भेजा करते थे। आप साधारणतया एक बड़े ज़मींदार थे।

नाम—( ३७४२ ) अमीर राय ( मोर ), सागर, मध्यप्रदेश।

जन्म-काल—सं० १९३०।

ग्रंथ—कुछ ग्रंथ रचे।

नाम—( २७४३ ) अम्बिलाल, मु० गौरा, बादशाहपुर।

जन्म-काल—सं० १९३० ।

ग्रंथ—( १ ) पावस प्रेमलता, ( २ ) वैद्य-वल्लभ, ( ३ ) माना दोषान्त आदि।

नाम—( ३७४४ )—कुंजदासी।

जन्म-काल—सं० १९३० ।

ग्रंथ—स्फुट पद।

विवरण—राधावल्लभी।

नाम—( ३७४५ ) रञ्जजीत मिश्र रायबहादुर, एम्० ए०, ल् एल्० बी०, मैनपुरी।

जन्म-काल—सं० १९३१ ।

कविता-काल—सं० १९६६ ।

ग्रंथ—स्फुट कविता।

विवरण—आप माथुर चतुर्वेदी ब्राह्मण पं० नारायणदासजी के सुपुत्र हैं। आपने प्रांतीय कौंसिल के उपाध्यक्ष, असिस्टेंट कलेक्टर, ऑनरेरी मैजिस्ट्रेट, ज़िला बोर्ड के सभापति आदि के पदों को योग्यता पूर्वक सुशोभित किया है। आपके लेख प्रायः 'सरस्वती' तथा 'चतुर्वेदी' पत्रिकाओं में निकला करते हैं।

नाम—( ३७४६ ) गंगाधरप्रसाद शुक्ल ( द्विज शुक्ल ), पाता खोम, सीतापुर।

ग्रंथ—रघुवंश-भाषा।

विवरण—साधारण श्रेणी।

नाम—( ३७४७ ) गोपालप्रसाद शर्मा रैसलपुर होशंगाबाद।

जन्म-काल—सं० १९३० ।

ग्रंथ—( १ ) हित - चरित्र भ्रमोच्छेदन, ( २ ) बालपचरत्न, ( ३ ) रमणीपचरत्न, ( ४ ) गीता की अमितबोधिनी टीका।

( ४ ) जीवन-चरित्र परमहंसजी को ( पृ० २२ ) ( द्वि० त्रै० रि० ) ।

नाम—( २७५७ ) मैथिल परमहंस ।

ग्रंथ—१७ ग्रंथ बनाए ।

नाम—( २७५८ ) यज्ञराजदास भाट, श्रीनगर ।

जन्म-काल—सं० १६३० ।

ग्रंथ—( १ ) जगदेव पसाली, ( २ ) कोशकली, ( ३ ) रामायण माला, ( ४ ) सुरसागर तरंग, ( ५ ) अष्टोपाख्यान, ( ६ ) बैद्यनाथ माहात्म्य ।

नाम—( २७५९ ) रघुपतिसहाय कायस्थ, गौसपुर, ज़िला ग़ाज़ीपुर ।

जन्म-काल—सं० १६३० ।

ग्रंथ—तुलसीदास का जीवन-चरित्र ।

नाम—( २७६० ) रामचंद्र आनंदराव देशपांडे, अध्यापक नार्मल स्कूल, नागपुर ।

जन्म-काल—सं० १६३० ।

ग्रंथ—( १ ) शिक्षा विधि, ( २ ) महाजनी हिसाब ।

नाम—( २७६१ ) रामचंद्र ( चंद ) ब्राह्मण जैन, मथुरा ।

जन्म-काल—सं० १६३० ।

ग्रंथ—( १ ) ध्यानदीपान, ( २ ) आनंद-कल्पद्रुम, ( ३ ) चंद्र-सरोवर आदि १२ ग्रंथ रचे ।

नाम—( २७६२ ) रामदीनजी ( पराशर ) ।

जन्म-काल—१६३० ।

रचना-काल—सं० १६५५ ।

ग्रंथ—( १ ) जगत-ज्योति-नाटक, ( २ ) किशनगढ़ का भूगोल, ( ३ ) शांति शतक का पद्यमय अनुवाद इत्यादि पुस्तकें लिखीं, अथवा अनुवादित की हैं ।

जन्म-काल—सं० १९४९ ।

कविता-काल—सं० १९७१ ।

विवरण—इलाहाबाद विश्वविद्यालय में हिंदी के प्रधानाध्यापक हैं। हिंदी का अच्छा ज्ञान रखते हैं।

नाम—( ४४३५ ) रामचंद्र सधी एम० ए०, जबलपुर।

जन्म-काल—लगभग सं० १९४४ ।

ग्रंथ—अंतःकरण का सुधार।

विवरण—यह अग्रवाल वैश्य हैं, और स्थायी रूप से नारनौल (पंजाब) के रहनेवाले हैं। इस समय यह स्थानीय हितकारिणी हाईस्कूल में अध्यापक हैं।

नाम—( ४४३६ ) रामविलाससिंह 'भूषण'।

जन्म-काल—सं० १९४५ ।

ग्रंथ—( १ ) कमला, ( २ ) उषा, ( ३ ) भगवद्गीता-पद्यानुवाद, ( ४ ) सेनापति कथा, ( ५ ) दमयंती-नाटक, ( ६ ) अनाथ महिलाओं की पुकार, ( ७ ) प्रणयिनी विछोह।

विवरण—ज़िला शाहाबाद निवासी सूरवार क्षत्रिय।

नाम—( ४४३६ ) शिवप्रसादसिंह

जन्म-काल—सं० १९४४ ।

रचना-काल—सं० १९७१ ।

ग्रंथ—भारत में अर्थ शास्त्र।

विवरण—यह अधिकारसिंह के पुत्र हैं, और बलिया के कवि एवं लेखक हैं।

नाम—( ४४३७ ) सरदार शर्मा 'सोम कवि'।

जन्म-काल—सं० १९४४।

ग्रंथ—( १ ) दयानंदाष्टक, ( २ ) निराकार उपासना, ( ३ ) समस्या पूर्ति पुंज, ( ४ ) सोम संपदा, ( ५ ) प्रेम-पराग,

( ६ ) कवि-कुल-कला, ( ७ ) मातु पितु आदर्श भक्त श्रवणकुमार, ( ८ ) अछूतों का आर्तनाद।

विवरण—यह पितुवा ज़िला पुर निवासी ब्रह्मभट्ट डूँगरदत्त के पुत्र।

उदाहरण—

> भए चंद-सम चंद आदि हिंदी के कविजी;
> भक्त शिरोमणि सूर मनो भू ऊपर रवि जी।
> शक्ति-कृपा-युत काव्य दिव्य हो जिनकी दमकी;
> कवि कीरति अति अमल रूप हो हीरा चमकी।

नाम—( ४४३८ ) सुंदरसिंह चौहान, पिपरसंड, ज़िला लखनऊ।

जन्म-काल—लगभग सं० १६४६।

रचना-काल—लगभग सं० १६७६।

ग्रंथ—स्फुट छंद।

नाम—( ४४३६ ) संतदास कवीश्वर।

जन्म-काल—सं० १६२४।

ग्रंथ—स्फुट छंद।

विवरण—माध्व संप्रदाय।

## समय—संवत् १६८० के अन्य कविगण

नाम—( ४४४० ) अयोध्यानाथ शर्मा एम्० ए०।

जन्म-काल—सं० १६६६।

रचना-काल—सं १६८०।

ग्रंथ—( १ ) उज्ज्वल तीर, ( २ ) गद्यमुक्तावली, ( ३ ) गद्यमुक्ताहार, ( ४ ) अयोध्याकांड, ( ५ ) जानकी मंगल, ( ६ ) पार्वतीमंगल।

पाठ्य पुस्तकें—रचना विधि, बाल व्याकरण, कबीर ग्रंथावली।

मधुर मोद मकरंद प्यारा
घहो छलक उठती रस धारा,
भर जाता अंतस्थल सारा,
जीवन-सुमन विकल यह सहसा
खिल उठता है सस्मित राग
फड़कन राग रंजित जब तेरा
होता प्रिय मुझ पर अनुराग।

नाम—( ४४४८ ) दामोदरसहाय, बाँकीपुर।

विवरण—आपकी मृत्यु सं० १९८८ के निकट हो गई।

नाम—( ४४४९ ) निहालकरण सेठी।

विवरण—आप खंडेलवाल जैन तथा काशी विश्वविद्यालय में प्रोफ़ेसर हैं।

नाम—( ४४५० ) पद्मकांत मालवीय, प्रयाग।

जन्म-काल—लगभग सं० १९६२।

रचना-काल—सं० १९८०।

ग्रंथ—( १ ) त्रिवेणी, ( २ ) प्याला आदि।

विवरण—आप कृष्णकांत मालवीय के पुत्र एवं हिंदी के एक होनहार कवि और लेखक हैं।

नाम—( ४४५१ ) पीर मुहम्मद 'मूनिस' बेतिया, चंपारन।

जन्म-काल—सं० १९४१।

रचना-काल—लगभग सं० १९८०।

ग्रंथ—मूनिस ग्रंथावली।

विवरण—यह जाति के मुसलमान हैं, किंतु हिंदी से विशेष प्रेम रखते हैं। इनके लेख प्रायः 'प्रताप', 'आर्यमित्र', 'बालक' आदि पत्रों

नाम—( ४४४३ ) बाबूसिंह क्षत्रिय पिपरसंड, हरौनी, जिला लखनऊ।

जन्म-काल—सं० १९४९।

रचना-काल—लगभग सं० १९८०।

ग्रंथ—( १ ) विवाद-वार्ता, ( २ ) व्रज विहार विनोद ( अपूर्ण ), ( ३ ) स्फुट पद।

नाम—( ४४४३ ) बालकृष्ण शर्मा 'नवीन', ग्वालियर राज्य में शाजापुर के निवासी हैं।

जन्म काल—सं० १९६०।

रचना-काल—सं० १९८०।

ग्रंथ—कुछ काल तक 'प्रताप' पत्र के संपादक रहे, तथा बहुत-सी स्फुट रचनाएँ की हैं।

विवरण—आप स्वच्छंद प्रकृति के उत्साही कार्यकर्ता हैं। उत्कट देश भक्ति के कारण कई बार जेल भी हो आए हैं।

नाम—( ४४४४ ) भुवनेश्वरनाथ मिश्र 'माधव' बी० ए० मिश्रौली, बिलौटी ( शाहाबाद )।

जन्म-काल—सं० १९६२।

रचना-काल—लगभग सं० १९८०।

उदाहरण—

बनी रहे हिय मधुर वेदना, बहते रहें अश्रु-निर्झर।
व्याकुल प्राण सदा तेरे दर्शन हित बने रहें नटवर।
सदा खोजता जाऊँ मैं, पर तू जगत में मिलता जा।
आतुर आँखों की ओझल हो झिलमिल-सा तू मिलता जा।
यों थककर इस खोज ढूँढ़ से करने लगूँ कूच जब प्राण।
विना प्रयास भाव वैभव से गूँज उठे हर्षमय-गान।

विवरण—आप कायस्थ-कुलोत्पन्न बाबू युगलकिशोरजी अमीरी की पुत्री हैं।

नाम—( ४४१० ) सोमदेव ( शर्मा ) सोमकवि।

जन्म-काल—सं० १९६५।

रचना-काल—सं० १९८२।

रचना—स्फुट कविताएँ और साहित्य तथा आयुर्वेद पर लेख।

विवरण—नयीगढ़, पो० वर्जा, ज़िला अलीगढ़ के आर्य भजनोपदेशक प० रघुनदन शर्मा ( सारस्वत ) के पुत्र हैं। बनारस की साहित्य-शास्त्री परीक्षा पास, पजाब की शास्त्री परीक्षोत्तीर्ण, सस्कृत और हिंदी व्रज भाषा तथा खड़ी बोली के कवि, राष्ट्रीय विचार के उदीयमान युवक, गद्य पद्य-लेखक, बनारस हिंदू विश्वविद्यालय में आयुर्वेद मेडि कल-कॉलेज में ६ वर्ष अभ्यास किया।

उदाहरण—

हा मोती!

भारत जननि देवि! अब तेरा खोया वही दुलारा,
उज्ज्वल मुख था तेरा जिससे, जो प्राणों का प्यारा।
तू अभिमान किया करती थी, जिसका आश्रय लेके।
तेरा वह सरवस्व आज ही चला गया है तज के।
छाती शीतल करनेवाला आँखों की नवज्योती
निधन तुझ दुखिया का वह धन आज खो गया मोती।

नाम—( ४४११ ) हरस्वरूप चतुर्वेदी, मैनपुरी।

जन्म-काल—लगभग स० १९६७।

विवरण—यह पडित मुन्नालालजी मिश्र के पुत्र हैं। अभी आप विद्यार्थी दशा में हैं।

समय—सवत् १९८३ के अन्य कविगण

नाम—( ४४१२ ) आनदीप्रसाद मिश्र 'निर्द्वंद्व'।

जन्म-काल—लगभग सं० १९५८।
जन्म स्थान—झलरापाटन रियासत।
निवास-स्थान—ग्राम भगवानपुर, ज़िला मुरादाबाद।
ग्रंथ—समाचार-पत्रों तथा पत्रिकाओं में स्फुट लेख।
विवरण—आप प० मुकुंदरामजी के पुत्र हैं। सार्वजनिक संस्थाओं में अपनी युवावस्था से ही आप काम करने लगे हैं। समय-समय पर यह नागरी प्रचारिणी सभा के उपमंत्री तथा हिंदी-साहित्य सम्मेलन की परीक्षाओं के व्यवस्थापक रहे हैं। 'अध्यापक' और 'शंकर' पत्रों के ये भूतपूर्व संपादक हैं। इस समय 'खिलौना' पत्र से इनका विशेष संबंध है।

नाम—( ४४१३ ) कामेश्वरीप्रसाद, साहबगंज ( छपरा )।
जन्म-काल—लगभग सं० १९५८।
रचना-काल—सं० १९८३।
उदाहरण—

> भय स्वार्थतम का परदा, सत्वर हटा दे मोहन!
> अब आत्म-त्याग-रवि की, आभा दिखा दे मोहन।
> पूरब में फैल जावे, शुभ देश भक्ति लाली
> मन पक्षियों से आशा, धूमें बिछा दे मोहन।
> महिला कमल-कली क्यों, अब लौं न खिल रही है?
> विद्या-मलय बहाकर, इनको खिला दे मोहन!
> अज्ञान के निशाचर, हमको सता रहे हैं।
> चैतन्य शर से इनकी, गर्दन उड़ा दे मोहन!
> चेतें, मिलें, खड़ी हों, स्वत्वों को आज ले लें;
> बिगड़ी मेरी बना दे, शुभ दिन फिरा दे मोहन!

नाम—( ४४१४ ) गुलाबरत्न वाजपेयी 'गुलाब'।

विवरण—आप कायस्थ-कुलोत्पन्ना बाबू युगलकिशोरजी मन्नौरी की पुत्री हैं।

नाम—( ४४६० ) सोमदेव ( शर्मा ) सोमकवि।

जन्म-काल—सं० १९६४।

रचना-काल—सं० १९८२।

रचना—स्फुट कविताएँ और साहित्य तथा आयुर्वेद पर लेख।

विवरण—अलीगढ़, पो० चला, ज़िला अलीगढ़ के आर्य भजनोपदेशक प० रघुनंदन शर्मा ( सारस्वत ) के पुत्र हैं। बनारस की साहित्य-शास्त्री-परीक्षा पास, पंजाब की शास्त्री परीक्षोत्तीर्ण, संस्कृत और हिंदी भाषा तथा खड़ी बोली के कवि, राष्ट्रीय विचार के उदीयमान युवक, गद्य पद्य लेखक, बनारस हिंदू विश्वविद्यालय में आयुर्वेद मेडिकल-कॉलेज में ९ वर्ष अभ्यास किया।

उदाहरण—

हा मोती।

भारत जननि देवि! अब तेरा खोया वही दुलारा,
उज्ज्वल मुख था तेरा जिससे, जो प्राणों का प्यारा।
तू अभिमान किया करता था जिसका आश्रय लेके।
तेरा वह सरवस्व आज ही चला गया है तज के।
छाती शीतल करनेवाला आँखों की नवज्योती,
निर्धन तुझ दुखिया का वह धन आज खो गया मोती।

नाम—( ४४६१ ) हरस्वरूप चतुर्वेदी, मैनपुरी।

जन्म-काल—लगभग सं० १९७०।

विवरण—यह पंडित मुन्नालालजी मिश्र के पुत्र हैं। अभी आप विद्यार्थी दशा में हैं।

समय—संवत् १९८३ के अन्य कविगण

नाम—( ४४६२ ) आनंदीप्रसाद मिश्र 'निर्द्वंद्व'।

## उत्तर नूतन

जन्म-काल—लगभग सं० १९५८।

जन्म-स्थान—झालरापाटन रियासत।

निवास-स्थान—ग्राम भगवानपुर, ज़िला मुरादाबाद।

ग्रंथ—समाचार-पत्रों तथा पत्रिकाओं में स्फुट लेख।

विवरण—आप पं० मुकुंदरामजी के पुत्र हैं। सार्वजनिक संस्थाओं में अपनी युवावस्था से ही आप काम करने लगे हैं। समय समय पर यह नागरी प्रचारिणी सभा के उपमंत्री तथा हिंदी-साहित्य-सम्मेलन की परीक्षाओं के व्यवस्थापक रहे हैं। 'अध्यापक' और 'शंकर' पत्रों के ये भूतपूर्व संपादक हैं। इस समय 'खिलौना' पत्र से इनका विशेष संबंध है।

नाम—( ४४१३ ) कामेश्वरीप्रसाद, साहबगंज ( छपरा )।

जन्म-काल—लगभग सं० १९५८।

रचना-काल—सं० १९८३।

उदाहरण—

> अब स्वार्थतम का परदा, सत्वर हटा दे मोहन।
> अब आत्म त्याग-रवि की, आभा दिखा दे मोहन।
> उर में फैल जावे, शुभ देश भक्ति लाली,
> मन पल्लवों पै आशा, बूँदें बिछा दे मोहन।
> महिला कमल-कली क्यों, अब लौं न खिल रही है?
> विद्या-मलय बहाकर, इनको खिला दे मोहन।
> अज्ञान के निशाचर, हमको सता रहे हैं।
> चैतन्य शर से इनकी, गर्दन उड़ा दे मोहन।
> चेतें, मिलें, खड़ी हों, स्वत्वों को आज ले लें;
> बिगड़ी मेरी बना दे, शुभ दिन फिरा दे मोहन।

नाम—( ४४१४ ) गुलाबरत्न वाजपेयी 'गुलाब'।

विवरण—आप कायस्थ-कुलोत्पन्ना बाबू युगलकिशोरजी भ्रतौरी की पुत्री हैं।

नाम—( ४४१० ) सोमदेव ( शर्मा ) सोमकवि।

जन्म-काल—सं० १९६४।

रचना-काल—सं० १९८२।

रचना—स्फुट कविताएँ और साहित्य तथा आयुर्वेद पर लेख।

विवरण—नयोगढ़, पो० चला, ज़िला अलीगढ़ के आर्य भजनोपदेशक पं० रघुनंदन शर्मा ( सारस्वत ) के पुत्र हैं। बनारस की साहित्य-शास्त्री-परीक्षा पास, पंजाब की शास्त्री परीक्षोत्तीर्ण, संस्कृत और हिंदी व्रज-भाषा तथा खड़ी बोली के कवि, राष्ट्रीय विचार के उदीयमान युवक, गद्य पद्य लेखक, बनारस हिंदू विश्वविद्यालय में आयुर्वेद मेडिकल-कॉलेज में ६ वर्ष अभ्यास किया।

उदाहरण—

हा मोती !

भारत जननि देवि ! अब तेरा खोया बड़ी दुलारा,
उज्ज्वल मुख था तेरा जिसमे, जो प्राणों का प्यारा।
तू अभिमान किया करती थी, जिसका आश्रय लेके।
तेरा वह सरवस्व आज ही चला गया है तज के।
छाती शीतल करनेवाला आँखों की नवज्योती
निर्धन तुझ दुखिया का वह धन आज खो गया मोती।

नाम—( ४४११ ) हरस्वरूप चतुर्वेदी, मैनपुरी।

जन्म-काल—लगभग सं० १९६७।

विवरण—यह पंडित मुन्नालालजी मिश्र के पुत्र हैं। अभी आप विद्यार्थी दशा में हैं।

समय—संवत् १९८३ के अन्य कविगण

नाम—( ४४१२ ) आनंदीप्रसाद मिश्र 'निर्द्वंद्व'।

जन्म-काल—लगभग सं० १९५८।
जन्म स्थान—झालरापाटन रियासत।
निवास-स्थान—ग्राम भगवानपुर, ज़िला मुरादाबाद।
ग्रंथ—समाचार-पत्रों तथा पत्रिकाओं में स्फुट लेख।
विवरण—आप पं० मुकुंदरामजी के पुत्र हैं। सार्वजनिक संस्थाओं में अपनी युवावस्था से ही आप काम करने लगे हैं। समय-समय पर यह नागरी प्रचारिणी सभा के उपमंत्री तथा हिंदी-साहित्य-सम्मेलन की परीक्षाओं के व्यवस्थापक रहे हैं। 'अध्यापक' और 'शंकर' पत्रों के ये भूतपूर्व संपादक हैं। इस समय 'खिलौना' पत्र से इनका विशेष संबंध है।

नाम—( ४४९३ ) कामेश्वरीप्रसाद, साहबगंज ( छपरा )।
जन्म-काल—लगभग सं० १९५८।
रचना-काल—सं० १९८३।
उदाहरण—

अब स्वार्थतम का परदा, सत्वर हटा दे मोहन।
अब आत्म त्याग-रवि की, आभा दिखा दे मोहन।
पूरब में फैल जावे, शुभ देश भक्ति लाली
मन पल्लवों पै आया, बूँदें बिछा दे मोहन।
महिला कमल-कली क्यों, अब लौं न खिल रही है?
विद्या-मलय बहाकर, इनको खिला दे मोहन।
अज्ञान के निशाचर, हमको सता रहे हैं।
चैतन्य शर से इनकी, गर्दन उड़ा दे मोहन।
चेतें, मिलें, खड़ी हों, स्वत्वों को आज ले लें,
बिगड़ी मेरी बना दे, शुभ दिन फिरा दे मोहन।

नाम—( ४४९४ ) गुलाबरत्न वाजपेयी 'गुलाब'।

विवरण—आप जाति के कायस्थ बाबू दामोदरसहायसिंह 'कवि किंकर' के पुत्र हैं।

नाम—(४४६७) द्विज श्याम द्विवेदी, जिला बाँदा।

जन्म-काल—सं० १९६६।

नाम—(४४६८) मार्कंडेय पांडेय 'मधु', रसेंदा, भगवानपुर (शाहाबाद)।

जन्म-काल—सं० १९६२।

रचना-काल—लगभग सं० १९८३।

विवरण—आप एक नवयुवक, उत्साही लेखक और 'देश-सेवक' पत्र के संपादक हैं।

उदाहरण—

बज रही मनहर पनिहारिन जल भरने नहिं आइ;
झाँकी अँगिया के तारा से हैं हृदय झाँकने आइ।
प्रेम-नगर का साँकर गलि से नेह नियारत आइ;
छवि-मयंक के कितने चातक बाँध कतारी आइ।
निर्मल शीतल सागर जल में प्रेम मीन को पाइ;
उझक-झिझक कर जानि अकेली छवि-नवीनहि थकाइ।
सुरभित भाव-कुसुम की माला जीवन धन पहनाइ;
योवन-लाज लगाम लगाकर समय सकोच भुलाई।

नाम—(४४६९) रघुवरदासजी महंत, ग्राम हारट, तहसील हटा (मध्यप्रांत)।

जन्म-काल—सं० १९५८।

रचना-काल—सं० १९८३।

ग्रंथ—स्फुट कविताएँ।

विवरण—आप जुझौतिया ब्राह्मण पं० किशोरप्रसाद के पुत्र हैं। 'धर्म भूषण' पत्र में आपकी कविताएँ प्रायः निकला करती हैं।

उदाहरण—

कोटिन अनंग छवि देत के निसार होय,
कोटिन तरनि दुति मुकुट पै छाई है।
नीलोत्पल सम लोचननि की विसाल छवि,
पाँति पै रदों की प्रभा हीरों की लजाई है।
विहँसनि विचित्र मिलि कृपा की किरन होय,
तिरछी चितौनि चित माँझ न समाई है,
अनुपम आभा रघुराज लाल आनन की,
शांति मंदाकिनी ज्यौं संत सुखदाई है।

नाम—( ४५०० ) रामेश्वरप्रसाद 'राम', बाढ़ ( पटना )।

जन्म-काल—सं० १६५८।

उदाहरण—

चाह नहीं है, रायबहादुर बनकर मैं कहलाऊँ;
चाह नहीं है, बड़ों-बड़ों से सजकर हाथ मिलाऊँ।
चाह नहीं है, लंदन जाकर मैं बैरिस्टर बन आऊँ;
चाह नहीं है, बड़े लाट का मैं मेंबर बन जाऊँ।
चाह यही है, जीवन-पथ में राग द्वेष से दूर रहूँ।
चाह यही है, हिंद-देश की सेवा में भरपूर रहूँ।
चाह नहीं है, नेता बनकर सभा भवन में जाऊँ;
चाह नहीं है, जनता की मैं पूजा शीश चढ़ाऊँ।
चाह नहीं है, कपट हृदय से त्यागवीर कहलाऊँ;
चाह नहीं है, योगी बनकर तन में भस्म रमाऊँ।
चाह यही जीवन की मेरे, दीनों का उद्धार करूँ,
चाह यही है, भारत मा का हित मिल बेड़ा पार करूँ।

नाम—( ४५०१ ) सत्यनारायणसिंह, सुटाही पारू, मुजफ्फरपुर।

जन्म-काल—सं० १९४८।

ग्रंथ—(१) पद्य शब्द-रूप, (२) हिंदी-गीता आदि।

विवरण—आप राजपूत-कुलावतंस श्रीयुत महाराजसिंह के पुत्र हैं।

नाम—(४४०२) सुरेश्वर पाठक, विद्यालंकार, विशारद, रवैंटा, खड्गपुर, मुँगेर।

जन्म-काल—सं० १९६१।

रचना-काल—लगभग सं० १९८३।

ग्रंथ—(१) रचना-मयंक, (२) पग विजय, (३) सबरी (उपन्यास)।

विवरण—आप पं० मनबोलाल पाठक के पुत्र और 'धूस' पत्र के सहकारी संपादक हैं।

समय—संवत् १९८४ के अन्य कविगण

नाम—(४४०३) अनाथविहारी अवस्थी, 'विमल' (कवि) कान्यकुब्ज ब्राह्मण।

जन्म-काल—सं० १९५६।

कविता-काल—सं० १९८४।

ग्रंथ—(१) नारी-समाज-गम, (२) वेश्या-दोष दर्शन, (३) जुआ दोष-दर्शन, (४) विधवा विलाप आदि।

विवरण—समादतगंज लखनऊ में हिंदू-समाज सुधार कार्यालय खुला हुआ है। उसमें आपने कई वर्ष परिश्रम करके लोक-हित के कार्य किए। बहुत से भजन भी आपने बनाए हैं।

नाम—(४४०४) ईश्वरीप्रसाद वर्मा 'शब्द' शोभासदन, मसगरगली, (पटना सिटी)।

जन्म-काल—सं० १९५१।

न पै पद्मिनी कौमुदी मोद-माती;
सती को नहीं जपटी आदि आती।
कहीं चाँदनी चक्र में चक्र-माला,
हुई चन्द्रिका पा रही है कसाला।

नाम—( ४२०८ ) गंगासिंह एच्० एच्० महाराजा परखारी।

ग्रंथ—सदग-मगल ( १९६४ ), ( प्र० त्रै० रि० )।

विवरण—और भी कई ग्रंथ बनाए हैं। आपको हिंदी-कविता से विशेष प्रेम था।

नाम—( ४२०९ ) मदनमोहन मिहिर।

जन्म-काल—सं० १९९२।

ग्रंथ—( १ ) निसर्ग-गीत, ( २ ) जीवन-गीत, ( ३ ) प्रेम-गीत, ( ४ ) प्रकृति-कौतुक-वदना, ( ५ ) खोज।

विवरण—आप नदूलाल मिहिर के पुत्र हैं।

उदाहरण—

हे मेरे आराध्य देव, कैसी है तेरी माया।
अब जब तुमसे मिलने आई, कभी न तुमको पाया।
नेत्र थके प्रभु-बाट जोहते, अब तो अश्रु निकलता।
दयासिंधु हो, दया न आती सुनकर मेरी दीन पुकार।
अच्छा प्रियतम, तुम्हीं बता दो, कैसे करूँ तुम्हें मैं प्यार?

नाम—( ४२१० ) मंगलप्रसाद विश्वकर्मा।

जन्म-काल—सं० १९९२।

ग्रंथ—( १ ) शेरसिंह, ( २ ) उत्सर्ग, ( ३ ) रोशनआरा, ( ४ ) स्फुट कविता। ( खड़ी बोली की रचना करते हैं )।

नाम—( ४२११ ) भगवतीप्रसादसिंह, पोखरपुर परगना ( सारन ), विहार प्रांत।

जन्म-काल—सं० १९६४।

रचना-काल—सं० १९८४ ।

ग्रंथ—( १ ) बिहार के नवयुवक-हृदय ( दो भाग ), ( २ ) बिहार के प्राचीन हिंदी-लेखक और कवि ।

विवरण—आप बिहार प्रांत के एक काव्यानुरागी एवं साहित्योत्साही नवयुवक लेखक हैं। आप ठाकुर रामबहादुरसिंहजी के पुत्र हैं। हम लोगों को इस भाग की रचना में आपसे विशेष सहायता मिली है। एतदर्थ आपको धन्यवाद है।

नाम—( ४२१२ ) रामअवतार शर्मा सरोधी, भवानपुर ( पलामू )।

जन्म-काल—सं० १९५१ ।

ग्रंथ—( १ ) भारतवर्ष का इतिहास, ( २ ) अनुवाद प्रभाकर, ( ३ ) शौंडिक-जाति का इतिहास ।

उदाहरण—

विद्या का वर्णन

है अहर्निश इस जगत में ज्योति जिसकी जागती।
देखते जिसकी प्रभा हिय की तमी है भागती।
पात जिसकी मूक हो वाचाल पशुता मानती।
दृप्त जिसको साधुता अहता न हटता ठानती।
तेज जिसका है निराला देखकर जिसकी लपट;
है झुलसती मूढ़ता मिटते मनुज के छल-कपट।
जो अलौकिक वस्तु है, वे क्या धरा पै आमती;
देव किंधर नाग-नर-जड़-प्राण-मन को मोहती।
व्योम-भू-पाताल में जिसकी छटाएँ सोहतीं,
विश्व की सारी कलाएँ बाट जिसकी जोहतीं।

नाम—( ४२१३ ) रामप्रताप शुक्ल विशारद ।

—— काल—सं० १९६४ ।

नाम—( ४२३२ ) बलदेवप्रसाद।
जन्म-काल—सं० १९६१।
रचना-काल—सं० १९८९।
ग्रंथ—स्फुट लेख और छंद।
विवरण—सकरकंद गली, काशी निवासी। इनके पिता-पितामह संस्कृत के प्रसिद्ध पंडित तथा वैद्य थे।

उदाहरण—

री चल उस जगती के अंचल, जहाँ सत्य संसार न हो।
जहाँ हृदय के रंग मंच पर, चिंता नृत्य अपार न हो।
चल चल उस जगती के अंचल, जहाँ प्रेम-व्यापार न हो;
जहाँ बनावट भोगी चितवन का, दिल पर अधिकार न हो।
दिन-मणि-स्यंदन के पहियों से, पीस जाते वारे रोज;
किरण चूर्ण क्या तुम उनकी हो, पिसते जो कि बिचारे रोज।
धूलि-कणों को साथ लिए हो, देती हो इस भाँति प्रबोध;
पद दलितों से प्रेम हृदय भर, मिलता झट संसार अबोध।

नाम—( ४२३३ ) महादेवी वर्मा, प्रयाग निवासिनी।
जन्म-काल—सं० १९६४।
रचना-काल—सं० १९८९।
ग्रंथ—( १ ) नीहार, ( २ ) रश्मि। ( दोनो इनके पद्यों के संग्रह हैं )।
विवरण—यह रहस्यवादात्मिका रचना करती हैं। अच्छी कवयित्री हैं।

नाम—( ४२३४ ) माताप्रसाद त्रिपाठी 'महेश' लश्कर, ग्वालियर निवासी।
जन्म काल—सं० १९६९।
रचना-काल—सं० १९८९।
ग्रंथ—स्फुट रचना।

विवरण—आप लखनऊ में अध्यापक थे। अब तबदीली हो गई है।

उदाहरण—

जल थल अनल अनिल कण कण में नवजीवन सत्वर भर दे।
हृदयों की स्वर लहरी से विश्व-मग्न झंकृत कर दे।
तेरी मधुमय मादक तान सुनकर जागे हिंदुस्तान।
मधुर रागिनी गा वीणा पर कर दे पुनः प्रेम-संचार।
तान-तार पर मोहित होकर चकित-चकित आवें सब संसार।
तेरे मधुर मनोहर गान सुनकर जागे हिंदुस्तान।

नाम—(४२२५) लक्ष्मीशंकर मिश्र 'अरुण' बी० ए०, लखनऊ।

जन्म-काल—लगभग सं० १९६६।

रचना-काल—सं० १९८९।

विवरण—गद्य लेखक। इनकी पत्नी श्रीमती 'चकोरीजी' अच्छी कविता करती हैं।

नाम—(४२२६) रामेश्वरीदेवी मिश्र 'चकोरी', लखनऊ।

जन्म-काल—लगभग सं० १९७०।

रचना-काल—लगभग सं० १९८९।

विवरण—आप लक्ष्मीशंकर मिश्र 'अरुण' की धर्मपत्नी हैं। उच्च कोटि की पत्र-पत्रिकाओं में आपकी रचनाएँ कई वर्षों से निकल रही हैं। अच्छी कविता करती हैं।

नाम—(४२२७) ललितादेवी पाठक बी० ए०, प्रयाग।

जन्म-काल—लगभग सं० १९६८।

रचना-काल—सं० १९८९।

विवरण—आप स्वर्गीय श्रीधर पाठक की सुपुत्री हैं। हिंदी की अच्छी लेखिका हैं।

नाम—(४२२८) लक्ष्मीनारायणसिंहजी 'सुधांशु'।

जन्म काल—सं० १९६१।

ग्रंथ—(१) कुमार (संपादक कुमार-समिति, भागलपुर), (२) भ्रातृ प्रेम (प्रकाशक, वासुदेव मंडल, पूर्णिया), (३) गुलाब की कलियाँ (प्रकाशक, आनंद-पुस्तकमाला, पूर्णिया), (४) रस-रंग (प्रकाशक, सरस्वती प्रेस, काशी)।

विवरण—आपका जन्म रूपसपुर (पो० धमदाहा, ज़िला पूर्णिया, बिहार) ग्राम में हुआ था। आप बुंदेले क्षत्रिय हैं। आरंभ से ही आपको हिंदी से अनन्य प्रेम है। स्कूल जीवन में ही कुछ विद्यार्थियों ने 'कुमार' नामक मासिक पत्र छपाकर प्रकाशित किया, और आप उसके संपादक बने। उसके बाद 'भ्रातृ प्रेम'-नामक एक उपन्यास लिखा गया, और छपा। नव रसों पर एक-एक गल्प लिखकर आपने 'रस रंग' प्रकाशित कराया, अनंतर आल्हखंड का आयोजन उठाया गया। आप संप्रति उसी की गवेषणा कर रहे हैं।

नाम—(४४६६) श्यामापति पांडेय एम्० ए०, बिहार-प्रांत-निवासी।

जन्म-काल—लगभग सं० १९६४।

रचना-काल—सं० १९८१।

विवरण—गद्य लेखकार।

नाम—(४४७०) श्रीरत्न शुक्ल।

जन्म-काल—सं० १९६०।

विवरण—ज़िला उन्नाव निवासी हिंदी के उत्साही लेखक।

नाम—(४४७१) सत्यव्रत शर्मा 'सुजन' मुज़फ़्फ़रपुर, पटना।

जन्म काल—सं० १९६८।

ग्रंथ—व्रतिका (कविता-संग्रह)।

विवरण—आप प० रामावतार मिश्र के पुत्र और एक उत्साही नवयुवक कवि हैं।

नाम—( ४२४२ ) सुधारानी विशारद, ग्वालियर।

जन्म-काल—लगभग सं० १६६७।

रचना-काल—सं० १९८२।

विवरण—आप हिंदी की अच्छी लेखिका हैं।

नाम—( ४२४३ ) हनुमद्दयाल अवस्थी 'हनुमत कवि'।

जन्म-काल—सं० १९६०।

ग्रंथ—बजरंग बावनी।

विवरण—पिता का नाम श्यामलाल अवस्थी। पितृ वियोग से इस कवि का पालन इनके मामा ने किया।

उदाहरण—

> लातु - कपि - कटक बटोरिबे के हेतु धाय
> धारिहु बिसाल क गिरिन पर जातो कौन;
> दुहद पलीस बालि कीस को कराके बध
> सो कित सुकंठ का सुराज पै बिठातो कौन।
> कूदि जातो उदधि अगाध कौन सिंह सम,
> जलकि लँगूर ही तें लंक का जरातो कौन;
> होतो हनुमंत बली बीर जो न पथ मैं, तो
> साँची सुधि रामजी को सीय की सुनातो कौन॥ १॥
> बाल रवि के-सो अरु बदन कपीस को है,
> स्वर्न - से सरीर पै लँगूर लमकत है;
> पीत कंज से हैं मंजु नैन पीत रंग वारे,
> भ्रू बिलोकि काल को करेजो धमकत है।
> छोम लता राजत कपीस कमनीय, जाकी
> चमकत जैसे बिज्जु चमकत है;

> चक्र नखवारे की मु हाँक हुमकत, भारी
> सीस पै गनीमन के गाज गमकत है ॥ २ ॥

नाम—( ४२४४ ) हरस्वरूपजी मिश्र 'हरेश', लश्कर ग्वालियर निवासी। पिता का नाम मुन्नालालजी मिश्र एम्० ए०।

जन्म-काल—सं० १९६४।

रचना-काल—सं० १९८९।

ग्रंथ—स्फुट रचना।

विवरण—आप आगरा-कॉलेज से इस साल एम्० ए० तथा का का इम्तिहान देंगे। कविता की ओर विशेष रुचि रखते हैं।

उदाहरण—

> भावना की भूख में उड़ाता गुण का सा गुड़,
> तैरूँ घना इस कल्पना के मानसर में;
> तरल तरंगों में बनाके नाव कागज की
> तिनके की तरह चलाऊँ दिन-भर में।
> खाता रहता हूँ मनमाने मनमोदक मैं,
> हँसता हूँ देख-देख मजुल मुकर में;
> जानता नहीं हूँ कौन-सा है घर मेरा, किंतु
> घूमता [illegible] अपना समझ घर घर में।

नाम—( ४२४५ ) हरिकृष्ण 'प्रेमी', गुना ग्वालियर राज्य निवासी।

जन्म-काल—सं० १९६८।

रचना-काल—सं० १९८९।

ग्रंथ—स्फुट कविता।

विवरण—कविता अच्छी करते हैं। उद्भट भाव-युक्त देश-प्रेमी होने के कारण आप इस समय जेल में हैं।

उदाहरण—

आँखों में क्या-क्या है देखो आँखों से आँखोंवाले,
इन आँखों ने बना दिए हैं लाखों अंधे मतवाले।
इन पापिन आँखों ने तुमको यदि न कभी देखा होता,
तो मेरी फूटी क़िस्मत में कुछ सुख का लेखा होता।
विष भी है, पीयूष यही है, प्रेम अरे यह क्या माया!
अखिल विश्व की व्यथा मुझे क्या केवल यह प्रेमी भाया।

नाम—( ४५७६ ) हरिमोहन झा बी० ए० ( ऑनर्स ), बाजीतपुर, मुज़फ़्फ़रपुर।

जन्म-काल—सं० १९६५।

रचना-काल—लगभग सं० १९८९।

ग्रंथ—स्फुट लेख तथा कविताएँ।

विवरण—आप 'बालक' पत्र के सहकारी संपादक पं० जनार्दन झा 'जनसीदन' कवि के पुत्र हैं।

समय—संवत् १९८८ के अन्य कविगण

नाम—( ४५७७ ) इंदुमती शर्मा, पटना।

जन्म-काल—सं० १९६६।

ग्रंथ—स्फुट लेख।

विवरण—यह स्वर्गीय श्रीयुत पं० रामावतारजी एम्० ए०, पटना की सुपुत्री हैं।

नाम—( ४५७८ ) कालीचरण विशारद।

जन्म-काल—सं० १९६९।

ग्रंथ—स्फुट ग्रंथ।

विवरण—डालटनगंज निवासी वैश्य, सज्जन युवक, लेखक और कवि हैं।

नाम—( ४२४१ ) जगदीशनारायण तिवारी।

जन्म-काल—सं० १६६१।

ग्रंथ—( १ ) माँ विलाप, ( २ ) पाश्चात्य सभ्यता का दिवाला, ( ३ ) भक्ति-रहस्य, ( ४ ) कृष्ण उपदेश।

विवरण—आप हिम्मतपुर, ज़िला बलिया निवासी पंडित अंबिका प्रसाद सरयूपारीय ब्राह्मण के पुत्र और साप्ताहिक युगांतर के संपादक हैं।

नाम—( ४२४० ) प्रकाशवती, बुलंदशहर।

जन्म-काल—लगभग सं० १९७०।

रचना-काल—सं० १९८६।

विवरण—आप नित्यानंद शर्मा एम्० ए० की धर्मपत्नी हैं। एम्० ए० तक अँगरेज़ी शिक्षा प्राप्त की है। आपके हिंदी के लेख पत्रिकाओं में निकलते रहते हैं।

नाम—( ४२४१ ) भगवतीप्रसाद त्रिवेदी 'करुणेश'।

जन्म-काल—सं० १९६६।

रचना-काल—सं० १९८६।

ग्रंथ—स्फुट छंद।

विवरण—गढ़ी डाकख़ाना मोहनलालगंज, ज़िला लखनऊ में जन्म। आजकल दुगावाँ में रहते हैं। इनके पूर्वजों ने ज़िला बाराबंकी का त्रिवेदीगंज बसाया तथा वहीं वास ग्रहण किया।

उदाहरण—

पुनीत परिचय

दीन का दुकूल हूँ, कलिंदजा का कूल हूँ मैं,
रूप में मनुष्य, यही विधना की भूल हूँ।

देश प्रेमियों के मनोध्यान का रसाल हूँ मैं,
उन्हीं के मनोरथ - मयंद की मैं मूल हूँ।
सुकवि जनों के कंठ हार का तो फूल हूँ मैं,
कृष्ण-राधिका के पग-तल की मैं धूल हूँ।
हिंदी, हिंद देश की समुन्नति का मूल हूँ मैं,
शारदा भवानी का मैं भक्त अनुकूल हूँ।

नाम—( ४४४२ ) भूधरनाथ मिश्र।
जन्म काल—सं० १९६७।
रचना-काल—सं० १९८६।
ग्रंथ—स्फुट छंद।
विवरण—रामपुर कलाँ, ज़िला सीतापुर के पं० प्रभुदयाल मिश्र के पुत्र तथा पं० अनूप शर्मा के शिष्य हैं। आप प्रायः वीर-रस की रचना करते हैं।

नाम—( ४४४३ ) रामलखन पांडेय।
जन्म-काल—सं० १९६१।
ग्रंथ—( १ ) वसंत-सुधा, ( २ ) विजय-वाटिका, ( ३ ) लखन-विनोद।
विवरण—मुहम्मदपुर, ज़िला गोंडा निवासी।

नाम—( ४४४४ ) रामेश्वरलाल राँटिया सरदारशहर, रियासत बीकानेर।
जन्म-काल—सं० १९६६।
ग्रंथ—स्फुट कविताएँ।

नाम—( ४४४५ ) विद्यावतीदेवी हरपुर जान, राजेपट्टी ( सारन )।
जन्म-काल—सं० १९६६।
विवरण—आप क्षत्रिय-कुलोत्पन्ना श्रीयुत कृष्णबहादुरसिंह की

जन्म-काल—सं० १९७० ।

रचना-काल—सं० १९८८ ।

ग्रंथ—स्फुट रचना ।

उदाहरण—

> जिनके हृदय-रक्त से रंजित सन्ध्या की किरणें छविमान ।
> चमक-चमककर चमकाती हैं जीवन के वे सकरुण गान।
> जिनमें हैं उदास जगती के छिपे हुए फीके शृंगार ।
> जिनके एक एक स्वर से सिसका करती भाई सुकुमार ।

नाम—( ४५७० ) दिनेशनन्दिनी चोरड़्या, नागपुर।

जन्म-काल—लगभग सं० १९७३ ।

रचना-काल—सं० १९८८ ।

विवरण—आपको हिंदी गद्य-काव्य लिखने का अच्छा अभ्यास है । सामयिक पत्र पत्रिकाओं में आपकी रचनाएँ प्रकाशित होती रहती हैं । आप प्रोफ़ेसर श्यामसुंदरलाल चोरड़्या की पुत्री हैं।

नाम—( ४५७१ ) नाथूलाल त्रिवेदी ।

जन्म काल—सं० १९६९ ।

रचना-काल—सं० १९८८ ।

ग्रंथ—प्रेम पचीसी ( अमुद्रित ) ।

विवरण—जीरापुर इंदौर निवासी ।

नाम—( ४५७२ ) पुरुषोत्तमलाल भार्गव एम्० ए०, शास्त्री, लखनऊ निवासी ।

जन्म-काल—लगभग सं० १९६९ ।

रचना काल—सं० १९८८ ।

विवरण—बाबू मुकुटबिहारी भार्गव के पुत्र । गद्य पद्यकार ।

नाम—( ४२०३ ) गणेश शर्मा, कानपुर निवासी।

जन्म-काल—लगभग सं० १९६३।

रचना-काल—सं० १९८८।

विवरण—आपने 'अमर' नामक पुस्तक लिखी। 'सुकवि-संगीत' में श्री अभिराम शर्मा की रचनाओं के साथ आपकी कविताएँ संकलित हैं।

नाम—( ४२०४ ) भगवान मिश्र 'निर्मोही', चंपानगर, भागलपुर।

जन्म-काल—सं० १९६२।

विवरण—कविता अच्छी लिखी है।

उदाहरण—

छुड़ि सितार के तारों पर उँगली को जब पड़ती है मार,<br>
श्रुतिगोचर होती है तो भी सुधा सनी सुंदर झंकार।<br>
यह सुनकर उर बीच प्रवाहित हो उठती है नवरस धार;<br>
हो जाता है ज्ञात कि यह है कांतिपूर्ण सारा संसार।<br>
सरस भाव संयुक्त मनुज को नहीं दुःख है नित है प्यार;<br>
यदि न विचलित होवे पाकर दुःखों के आघात अपार।<br>
मधुर नाद उठते हैं झटपट हृदय-यंत्र के सारे तार;<br>
नाद शब्द से हो जाता है आप्यायित सारा संसार।

नाम—( ४२०५ ) राजराजेश्वरीदेवी मिश्र 'नलिनी', उन्नाव।

जन्म-काल—लगभग सं० १९७८।

रचना-काल—सं० १९८८।

विवरण—आप छायावाद के ढंग की अच्छी कविता करती हैं।

नाम—( ४२०६ ) रामसिंह विशारद बी० ए०, बीकानेर।

विवरण—आप तोमर राजपूत गद्य-पद्य लेखक हैं। इस समय

आप हिंदू विश्वविद्यालय, बनारस में उच्च शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं।

नाम—( ४२०७ ) वागीश्वरीसिंह वगरहटा, शुभाड्योढ़ी ( दरभंगा )।

जन्म काल—सं० १९६३।

उदाहरण—

सरस सूचना

अरुणोदय के प्रथम अरुणिमा की नभ में सुंदर मुसकान;
दिवस आगमन के पहले ही वन विहंग की कोमल तान।
विटप फलित होने के पहले नव किसलय छवि की मुटकान।
कर देता मन मुग्ध काव्य के प्रथम कल्पना आकर ध्यान।
होता प्रेम क्रिया के पहले नव यौवन मद का संचार;
और मिलन के प्रथम गूँजते हृत्त्री के कोमल तार।

नाम—( ४२०८ ) विद्याधर शास्त्री, बीकानेर।

ग्रंथ—यथार्थ दर्शन।

विवरण—आप चूरू-निवासी गौड़ ब्राह्मण हैं। हिंदी गद्य के आप अच्छे लेखक हैं। आप इस समय नोवल हाईस्कूल, बीकानेर में संस्कृत के अध्यापक हैं।

नाम—( ४२०९ ) सीताराम वर्मा 'साधक', गुना, ग्वालियर-निवासी।

जन्म-काल—सं० १९७१।

रचना-काल—सं० १९८८।

ग्रंथ—स्फुट रचना।

उदाहरण—

वो तारे झिलमिल-झिलमिल कर देखा करते थे सपने।
जिन्हें देखकर भरी भी सखि, पलकें लगती थीं कँपने।
वह भी कहाँ रहे अपने!

यह मधु ऋतु की मादक सन्ध्या, यह चाँदी-सी उजली रात ,
वह किरणों का हास मनोहर, यह सोने का मधुर प्रभात ।
जानें कहाँ गए अज्ञात ।

नाम—( ४२८० ) हरिकृष्ण प्रेमी, अजमेर ।

रचना-काल—सं० १९८८ ।

ग्रंथ—आंखमिचौनी ।

विवरण—खड़ी बोली के कवि ।

समय—संवत् १९८९

नाम—( ४२८१ ) गिरीश ओझा 'सुंदर' ।

जन्म-काल—सं० १९६६ ।

रचना-काल—सं० १९८९ ।

ग्रंथ—स्फुट छंद तथा लेख ।

विवरण—मिश्रौलिया बाँसडीह के निकट ज़िला बलिया के देवीशरण ओझा के पुत्र । गद्य पद्य-लेखक हैं ।

नाम—( ४२८२ ) भगवतीचरण वर्मा, प्रयाग ।

रचना-काल—सं० १९८९ ।

ग्रंथ—मधुकण ( पद्य ) ।

विवरण—खड़ी बोली में रचना है ।

नाम—( ४२८३ ) श्यामबिहारीलाल 'विरागी' ।

जन्म-काल—सं० १९७१ ।

रचना-काल—सं० १९८९ ।

ग्रंथ—अभी अपूर्ण है ।

विवरण—बाँसडीह, बलिया के मुं० कृष्णकुमारलाल के कनिष्ठ पुत्र । प्रयाग के किसी कॉलेज में अध्ययन कर रहे हैं । हिंदी के होनहार गद्य पद्य-लेखक हैं ।

समय—संवत् १९९०

नाम—( ४४८१ ) किशोरीरमण 'मतवाला' ।

जन्म-काल—सं० १९७२ ।

रचना-काल—सं० १९९० ।

ग्रंथ—स्फुट पद्य तथा गद्य-लेख ।

विवरण—राधारमण टंडन विसवाँ, ज़िला सीतापुर के पुत्र हैं। 'भारत', 'सुकवि' आदि में रचना छपा करती है।

नाम—( ४४८२ ) जगमोहननाथ अवस्थी 'मोहन' ।

जन्म-काल—सं० १९६२ ।

रचना-काल—सं० १९९० ।

विवरण—ग्राम चलनी के निकट ग़ाज़ीपुर में उत्पन्न हुए। आपके पिता का नाम पं० शिवगोपाल है। हिंदी उर्दू मिडिल पास करके अँगरेज़ी में इंट्रेंस परीक्षा पास की। इस समय डिस्ट्रिक्ट बोर्ड, बरेली में काम करते हैं। इनके लेख पत्र-पत्रिकाओं में निकलते रहते हैं। हिंदी के अच्छे लेखक तथा कवि हैं।

उदाहरण—

वीणा म्लान, उँगलियाँ कंपित,
कैसे भला बजाऊँ ?
गहन गर्त में गिरा हुआ हूँ,
तुम तक कैसे आऊँ ?
पथ तमलीन मलीन ज्योति तव
लखकर आगे जाऊँ ;
मंद कुसुम निर्गंध न क्योंकर
पावन पगन चढ़ाऊँ ।
अमित उदार न लीजा देना
'मोहन' का यह लघु उपहार ;

'मिश्रबंधु' हो मिश्रित कर दो,
कान्यकुब्ज नवयुवकाधार !

## सुमन आकांक्षा

( १ )

नहीं चाहता मैं वन को
अपनी सुवास से भर दूँ ;
किंतु मिटाकर अपने को,
शृंगार किसी का कर दूँ ।

( २ )

नहीं चाहता कामिनियों के
कंबु - कंठ पर झूलूँ ,
नहीं चाहता मैं डाली पर
फूल - फूलकर फूलूँ ।

( ३ )

नहीं चाहता प्रभु - पूजा में
लोग मुझे अपनावें ।
भवन प्रवासिनी भाव - भरा
मुझको उपहार बनावें ।

( ४ )

मैं 'सुहाग की रात' माल में
नहीं चाहता आऊँ ;
यश बैरी या काम बाण की
नोक न मैं बन जाऊँ ।

( ५ )

निभृत-कुंज में खिलने दो,
बस हिला करें पखुड़ियाँ ;

आडंबर बिन मिट्टी में
मिल जाऊँ चाहे परियाँ।
(६)
मुरझाकर भी देश-धूलि में
पँखुड़ी-पँखुड़ी सनी रहे।
बलि वेदी पर चढ़ूँ, और
मरी बलि-चढ़ी बनी रहे।
रसिक-शिरोमणि मिश्रबन्धु
दो मान-कन्न को सौरभ दान।
भेंट तुच्छ ही सही, किंतु—
श्रम कर लें यह स्वीकृत श्रीमान्।

नाम—(४१८६) धीरेंद्रबहादुरसिंह 'लाल' सरकुंव हिंदी-कवि, सेमरी, जिला रायबरेली।

जन्म काल—सं० १९६१।

रचना-काल—सं० १९६०।

ग्रंथ—संस्कृत में (१) वीरेंद्र वचनावली (प्रकाशित), (२) महर्षि विलास, (३) स्तुति मालिका।

विवरण—आप श्रीमान् रघुराजसिंह तअल्लुक़ेदार सेमरी, ज़िला रायबरेली के द्वितीय पुत्र हैं। आपने संस्कृत, अँगरेज़ी तथा हिंदी पढ़ी है। अँगरेज़ी में एफ़० ए० की परीक्षा देकर पढ़ना बंद कर दिया। कविता से विशेष प्रेम है, संस्कृत और हिंदी की कविता अच्छी करते हैं। बड़े ही होनहार युवक हैं।

उदाहरण—

देवि त्वदीयपदपङ्कजकान्तिपुञ्ज-
सन्दीप्तिमानयमुदेति सहस्ररश्मिः।

विश्वाश्रये निखिलवैभवरूपिणित्व-
मम्ब प्रसीद परमेश्वरि पाहि लोकान् ॥ १ ॥
आदेश तव पद-पद्म का ही कांति पुञ्ज दिनेश है,
उस कांति का शुभकाश भानोदय प्रकाश विशेष है।
हे विश्वके ! हे आश्रये ! ऐश्वर्य का तुम रूप हो,
मा ! लोक की रक्षा करो, तुमहीं प्रसन्न स्वरूप हो।
नैषोरवि सूर्यो शुभविरच नैव
नैवाग्निराशिर्न च कान्तिपुञ्ज।
उदेति संसारहिताय नित्यं
त्वदीय पादाम्बुजरेणुपिण्डः ॥ २ ॥
रत हे प्रवृत जो कर्म में, यह भानु तो वह है नहीं,
यह शुभविधि अथवा अग्नि की भी राशि दिखलाता नहीं।
यह कांति-पुञ्ज नहीं, नव्य संसार-कारण जानते,
तव कञ्ज-पग-युग-रज का बस पिंड इसको मानते।
ब्रह्माण्डजन्मस्थितिनाशहेतु
शक्तिः सदा या भवते महेश।
सा त्वं विशुद्धा भवतस्सदा
सर्वेश्वरी पातु सुतान्सदा नः ॥ ३ ॥
ब्रह्माण्ड के उत्पत्ति, पालन और नित संहार म—
ईश्वर चलाता काम नित जिस शक्ति के आधार में।
तुम हो वही निज भक्त की मानस विहारिणि अम्बिके !
हे ! शक्ति हो शुभदायिनी रक्षा करो जगदम्बिके।

नाम—(४९८७) ए० एल्० दे 'अनिल'।
जन्म-काल—सं० १९६२।
रचना-काल—सं० १९९०।
विवरण—आप प्रयाग निवासी स्व० मनोहरलाल के द्वितीय पुत्र

है। सन् १९२० ई० में लखनऊ से डॉक्टरी पास की। आजकल रायबरेली में प्राइवेट प्रैक्टिस करते हैं। बँगला, हिंदी तथा संगीत के विशेष प्रेमी हैं। चित्रांकन से भी प्रेम है। बड़े ही उत्साही तथा कविताऽनुरागी युवक हैं।

उदाहरण—

भारतवर्ष

(१)

नील जलधि से उठकर आई
जिस दिन जननी भारतवर्ष,
जगा विश्व में सुख का कलरव
शांति, प्रीति औ' महान हर्ष।
प्रभा तुम्हारी प्रभात लाई,
शेष हुई दुख की रजनी,
हुए कहना—"जय जग धात्री!
जगत्तारिणी! जय जननी!"
धन्य हुई है धरणी तेरे
चरण-कमल का पा स्पर्श!
गाई—"जय जय जग-मोहिनी!
जग की जननी भारतवर्ष!"

(२)

सद्यस्नान से बसा सिर है,
चिकुर सिंधु के शीकर लिप्त;
शीर्ष गरिमा विमल हास्य से
अमल कमल आनन है दीप्त!
गगन घेरकर करते नर्तन
तारावली तपन औ' चंद्र;

मग्न - मुग्ध चरणों पर फेनिल
जलधि गरजता जलमय मग्न!
धन्य हुई है धरणी तेरे
चरण कमल का पा स्पर्श!
गाई—"जय जय जगन्मोहिनी!
जग की जननी भारतवर्ष!"

( ३ )

शुभ्र तुषार - किरीट शीश पर,
जलधि - ऊर्मि घेरे जघा;
वक्ष विलम्बित मुक्तामाला
पय सिंधु, जमुना, गंगा!
क्या शीत भीषण मरु - भू में
कभी प्रकट होती, जननी!
श्याम सस्य के मधुर हास्य में
विहसित कभी निखिल वसनी!
धन्य हुई है धरणी तेरे
चरण-कमल का पा स्पर्श!
गाई—'जय जय जग-मोहिनी!
जग की जननी भारतवर्ष!"

( ४ )

पवन गगन में प्रबल रुदन में
गरज - गरजकर अपरिश्रांत,
अवनत होकर पिक कलरव से
चूमें तेरा चरण - प्रांत!
नभ पर धारित कुलिश - पात से
करके प्रलय - सलिल की वृष्टि,

पद में तेरे कुञ्ज - कुञ्ज में
करता कुसुम गंध की वृष्टि !
धन्य हुई है धरणी तेरे
चरण - कमल का पा स्पर्श !
गाई—"जय जय जगन्मोहिनी !
जग की जननी भारतवर्ष !"

( २ )

शांति वक्ष में जननी तेरे,
मधुर कंठ में है अभयोक्ति !
करती वितरण अन्न करों से,
चरणों से देती है मुक्ति !
जननी, तुझको संतति पर है
कितना वेदन, कितना हर्ष !
जगत - पालिनी ! जगतारिणी !
जग की जननी भारतवर्ष !
धन्य हुई है धरणी तेरे
चरण-कमल का पा स्पर्श !
गाई—"जय जय जगन्मोहिनी !
जग की जननी भारतवर्ष !"

नाम—( ४२८८ ) दयाशंकर वाजपेयी 'गिरीश'।

जन्म-काल—सं० १९५६ ।

रचना-काल—सं० १९८० ।

ग्रंथ—स्फुट छंद ।

विवरण—आप पं० केदारनाथ के पुत्र, जन्म स्थान केखोली, ज़िला रायबरेली । आप हिंदी, बँगला जानते हैं, अँगरेज़ी की शिक्षा

इट्रेंस तक पाई है। बहुत दिन तक राजा साहब खजुरगाँव के यहाँ सरबराहकार रहे, अब घर पर जमींदारी का प्रबंध करते हैं।

उदाहरण—

ऊषा मातु गोद के निदेरे परभात बाल,
उठिए 'गिरीश' नन मोद उपजाइए;
पक्षी गण गाय औ' बजाय वेनु पौन तुम्हें
लाल है जगावत हे लाल, जग जाइए।
कमल खिलौना औ' दिठाना चंचरीक चारु,
आँगुली नवल टोप रश्मियाँ सजाइए;
प्रकृति सुरम्यता मुकुर प्रतिबिम्ब पेखि
किलकि-किलकिकर तालियाँ बजाइए।

नाम—( ४२८६ ) पं० चन्द्रशेखर मिश्र 'अशेष'।

विवरण—आपका जन्म कार्तिक कृष्ण १३, संवत् १९५५ में, ग्राम रामपुर, तहसील पुरवा, ज़िला उन्नाव में हुआ। आपके पिता का नाम पं० गदाधरप्रसादजी मिश्र है। आप कान्यकुब्ज ब्राह्मण हैं। प्रथम आपको उर्दू-भाषा की शिक्षा दी गई, और भगवंत नगर-स्कूल, ज़िला उन्नाव से उर्दू मिडिल की परीक्षा सन् १९१२ ई० में पास की, परंतु अँगरेज़ी शिक्षा हिंदी और संस्कृत लेकर स्पेशल क्लास से प्रारंभ की, और सन् १९१८ ई० में स्कूल-लीविंग-परीक्षा गवर्नमेंट हाइस्कूल, रायबरेली से पास की, और सेकिंड इयर एफ़० ए० की परीक्षा सन् १९२० ई० में कैनिंग-कॉलेज, लखनऊ से दी। संवत् १९७३ में हिंदी-साहित्य-सम्मेलन की प्रथमा परीक्षा प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण होकर पुरस्कार प्राप्त किया। सन् १९२३ से डिस्ट्रिक्ट-बोर्ड ऑफ़िस, रायबरेली में नौकर हैं, और इस समय एकाउंटेंट के पद पर नियुक्त हैं।

परमात्मा का भजन करना ही आपका लक्ष्य है

विघन विनाशन में 'चातुर' चतुर जोई,
वीर विकराल काल-व्याल मरदन को।
देश औ' विदेश हू में क्लेश न कलेश॰ जन
सोवत जो तिहूँ ताप औगुन-सदन को,
बार-बार चरन-कमल ध्याय बंदत हौं,
बारन-बदन सुख सदन-कदन को।
कंज जागे खिलन मलिंद मँडरान लागे,
विहँगावली हू इत उत बगरै लगी,
भरि मकरन्द सुधा सौरभ बिथारि रच्यो,
मधुप सतान टोली झूमि झहरै लगी।
कालिमा दुराय स्वर्ण अंबर गगन धारि,
'चातुर' समीर सीरी-सीरी सहरै लगी,
प्रकृति-नटी मनो उतारि वस्त्र स्याम धारे,
बसन सुरंग अंग छवि छहरै लगी।

नाम—(४२११) भगवानबक्स ठाकुर 'भगवान' चिलौली, रायबरेली।

जन्म-काल—सं० १९२१

विवरण—स्फुट कविता।



उदाहरण—

मेरो धाम ग्राम लघु नाम है चिलौली, ताहि
ग्राम जो तिलोई की है प्रांत है बरेली राय,
तामें श्रति लघु जमींदार भगवान हू है,
पितु बागेश्वर सील सिंधु सहजै स्वभाय।
माधौसिंह नाम ख्याति जानिए पितामह का,
जाति बन्द वंश, गोत्र भरद्वाज मुनिराय,

# कवि-नामावली

# कवि-नामावली

# कवि-नामावली

# श्रेष्ठ साहित्य

## दुलारे-दोहावली

( द्वितीयावृत्ति )

( लेखक—सुधा-संपादक श्रीदुलारेलाल भार्गव )

हिंदी-संसार में महाकवि बिहारीलाल की कितनी ख्याति है, यह किसी हिंदी-भाषा के जानकार से छिपा नहीं। कितने ही विद्वान् समालोचकों का मत है कि वह हिंदी के सर्वश्रेष्ठ कलाकार हैं। उनके बाद आज तक किसी ने भी वैसा चमत्कार नहीं पैदा किया था, परंतु यह कलंक अब दूर होने को है। अभी कुछ ही विद्वान् ऐसी सम्मति रखते हैं कि सुधा-संपादक कविवर श्रीदुलारेलालजी भार्गव के दोहे महाकवि बिहारीलाल के दोहों की टक्कर के होते हैं, और बाज़-बाज़ प्रसंगों में बढ़ भी गए हैं, परंतु यह निस्संदेह कहा जा सकता है कि अचिर भविष्य में, जब कविवर श्रीदुलारेलालजी भार्गव के भी कई सौ ऐसे ही दोहे प्रकाशित हो जाएँगे, लोगों को उनकी श्रेष्ठता का लोहा मानना होगा। कहा जाता है, ब्रजभाषा में अब पहले की-सी कविता नहीं लिखी जाती, परंतु 'दुलारे-दोहावली' ने इस कथन को बिलकुल भ्रम साबित कर दिया है। हिंदी के वर्तमान कवियों और समालोचकों में जो अग्रगण्य माने जाते हैं, उन्होंने मुक्त कंठ से स्वीकार किया है कि कविवर श्रीदुलारेलाल वर्तमान समय में ब्रजभाषा के सर्वश्रेष्ठ कवि हैं, और उनकी दोहावली ब्रजभाषा-साहित्य की वर्तमान सर्वोत्तम कृति। यदि आपको ब्रजभाषा की कोमलकांत पदावली, शृंगार

और करुण-रस के कोमलतम मनोभावों की मधुर, सजीव चलती मूर्तियाँ, वीर-रस की ओजस्विनी सूक्तियाँ, देश-प्रेम का उज्ज्वल सुधा प्याला, शांत-रस की सुधा धारा, रसानुकूल उपयुक्त भाव का मुहावरेदार प्रयोग और थोड़े में कहने का अद्भुत कौशल आदि एक ही जगह देखना हो, तो इस दुलारे-दोहावली को अभी मँगा लीजिए। सादी प्रति ॥), रेशमी प्रति १), जिल्ददार प्रति ॥)

## बिहारी रत्नाकर

महाकवि बिहारी की जगत्प्रसिद्ध सतसई पर अद्वितीय हिंदी भाष्य। भाष्यकार, ब्रजभाषा-साहित्य के पारदर्शी मर्मज्ञ विद्वान्, स्वर्गीय बाबू जगन्नाथदास 'रत्नाकर' बी० ए०। संपादक, श्रीदुलारेलाल भार्गव। सुधा आकार। छपाई-सफ़ाई आदर्श। जिल्द और सजावट भी अपूर्व। हिंदी में इसके जोड़ का कोई सटीक महाकाव्य नहीं। इस बृहद् ग्रंथ ने हिंदी-संसार के ब्रजभाषा-साहित्य में युगांतर उपस्थित कर दिया। यू० पी० की विशेष योग्यता और आगरे, बनारस आदि विश्वविद्यालय में कोर्स है। बिहारी, रत्नाकर आदि के अनेक चित्र। मूल्य ६)

## मतिराम ग्रंथावली

( द्वितीयावृत्ति )

महाकवि मतिराम हिंदी के नवरत्नों में से हैं। उनके ग्रंथों का अच्छा संस्करण कहीं नहीं मिलता। हमने पं० कृष्णबिहारीजी मिश्र से संपादन कराकर यह ग्रंथावली निकाली है। हिंदी संसार में यह अद्वितीय ग्रंथ है। मतिराम सतसई भी, जो बहुत धन व्यय करने पर हमें मिला है, इसमें सम्मिलित कर दी गई है। टिप्पणियाँ, शब्दार्थ नोट, आलोचनात्मक विस्तृत भूमिका भी है, और बी० ए०, एम्० ए० और साहित्य सम्मेलन की परीक्षा में पाठ्य पुस्तक। मूल्य २॥), सजिल्द ३)

## विश्व साहित्य

लेखक, सरस्वती संपादक श्रीयुत पदुमलाल पुन्नालाल बख्शी बी० ए०। यदि आप एक ही पुस्तक पढ़कर संसार की सभी उन्नत भाषाओं के साहित्य का रसास्वादन करना चाहते हैं, तो इस पुस्तक का पाठ अवश्य कीजिए। इसमें साहित्य का प्रकृत रूप, उसका वास्तविक तत्त्व, उसका मूल सिद्धांत, उसकी सच्ची परिभाषा और उसके प्रत्येक अंग की सुबोध व्याख्या बड़े विस्तार के साथ की गई है। मूल्य १॥), सजिल्द २)

## हिंदी-नवरत्न

( परिवर्द्धित, संशोधित तथा सुसज्जित चतुर्थ संस्करण )

लेखक, हिंदी-संसार के प्रख्यातनामा समालोचक 'मिश्रबंधु'। इस पुस्तक की प्रशंसा बड़े बड़े विद्वानों ने की है। हिंदी भाषा के सर्वोत्तम कवियों के आलोचना पूर्ण जीवन चरित्र इसमें हैं। साहित्य प्रेमी और साधारण जन सबको समान भाव से यह पुस्तक आनंद देता है। इस बार यह पुस्तक पहले से लगभग दुगुनी बड़ी और दसगुनी उपयोगी हो गई है। इसे सामयिक और सर्वांग पूर्ण बनाने में कोई भी चेष्टा बाक़ी नहीं रक्खी गई। अब तक की साहित्यिक खोजों के अनुसार संशोधन और संवर्द्धन होने से पुस्तक अप टु-डेट हो गई है। ११ रंगीन और सादे चित्रों से समलंकृत, सुंदर सुनहरी रेशमी जिल्द से इस पुस्तक की शोभा ही निराली हो गई है। यह संस्करण सब तरह आदर्श, अद्वितीय और सर्वांग-सुंदर है। मूल्य ४॥), सजिल्द ५)

## साहित्य-संदर्भ

लेखक, साहित्य महारथी प० महावीरप्रसादजी द्विवेदी। द्विवेदीजी का परिचय देना सूर्य को दीपक दिखाना है। इस पुस्तक में

के समय समय पर लिखे गए समालोचनात्मक तथा महत्व-पूर्ण लेखों का संग्रह है। मनोरंजन की सामग्री भी काफ़ी है। पुस्तक उच्च कक्षाओं में पाठ्य पुस्तक होने योग्य है। मूल्य १॥), सजिल्द २)

## साहित्य-सुमन

( चतुर्थावृत्ति )

लेखक, स्व० पं० बालकृष्ण भट्ट। भट्टजी की भाषा हिंदी-साहित्य में अपना विशेष स्थान रखती है। यही कारण है कि यह यू० पी० की विशेष योग्यता और अन्य प्रांतों में भिन्न भिन्न परीक्षाओं में पाठ्य पुस्तक बना ली गई है। इनके लेखों में उपन्यास और कहानियों का पूरा मज़ा आता है। जी भी नहीं ऊबता। निरंतर नई नई ज्ञातव्य बातों का पता लगता जाता है। मूल्य ॥=), सजिल्द १=)

## काव्य कल्पद्रुम

( तृतीय परिवर्द्धित संस्करण )

लेखक, कविवर श्रीकन्हैयालालजी पोद्दार। यह संस्करण सर्वथा नवीन रूप में है। सर्वप्रथम नौ रस का विवेचन है। हिंदी में नौ रस पर ऐसा ग्रंथ आज तक प्रकाशित नहीं हुआ। नौ रस पर जो गवेषणा-पूर्ण विवेचन है, वह हिंदी के लिये अभूतपूर्व है। संस्कृत में जो विषय भिन्न भिन्न पुस्तकों में हैं, उन सबका एक ही स्थान पर समावेश कर दिया गया है। विषय को बड़ी सरलता से समझाया है। उदाहरणों में नवीन रचना के अतिरिक्त सुप्रसिद्ध प्राचीन और अलभ्य ग्रंथों के बड़े ही हृदयग्राही पद्य चुनकर दिए हैं।

ग्रंथ हिंदी साहित्य के विद्यार्थियों के लिये ही उपयोगी नहीं है, वरन् संस्कृत साहित्य के विद्वानों के लिये भी अवश्य द्रष्टव्य है।

लेखक के साहित्यिक आलोचनात्मक लेख जिन्होंने पढ़े हैं, वे इं
इस बात का अंदाज़ा लगा सकते हैं कि लेखक का इस विषय प
कितना गहरा ज्ञान है। विश्वविद्यालय की सर्वोच्च परीक्षाओं मे
पाठ्य ग्रंथ है। मूल्य सादी २॥), सजिल्द ३)

## तुलसी-कृत रामायण

रामायण हिंदुओं का कितना पवित्र ग्रंथ है! इसका आदर भारतवर्ष के कोने-कोने में, महलों से झोपड़ियों-पर्यंत, है। इसके सैकड़ों संस्करण निकल चुके हैं। पर वास्तव में अब तक विरले ही संस्करण बिलकुल शुद्ध और क्षेपक रहित प्रकाशित हुए हैं। रामायण ऐसे पवित्र, अनमोल ग्रंथ की इस महान् कमी को देखकर दुःख होता था, और इसी को पूरा करने के विचार से हमने इसे खंडों में छापना शुरू किया है। भरसक बहिरंग और अंतरंग, दोनों को सुंदर बनाने की कोशिश की है। चित्रों की सुंदरता और भावों पर पाठकों का प्रेम उमड़ता है, इसी कारण हमने इसमें अनेक रंगीन और सादे चित्र भी दिए हैं, साथ-साथ अवांतर कथाओं का भी समावेश कर दिया गया है। संक्षेप में इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि रामायण को सब प्रकार से सुंदर एवं सर्व सुलभ बनाने का प्रयत्न किया गया है।

यह रामायण १० खंडों में प्रकाशित हो रही है। प्रत्येक खंड में ८० पृष्ठ, बीसों सादे और ४० रंगीन चित्र रहेंगे। साइज़ सुधा का-सा अवश्य होगा। मूल्य प्रत्येक खंड का १।) होगा, अर्थात् कुल रामायण २५) की होगी। कारण, उसमें ११०० से ऊपर पृष्ठ और सैकड़ों रंगीन तथा सादे चित्र रहेंगे।

हिंदी प्रेमी मात्र से अनुरोध है कि कृपा कर वे स्वयं ग्राहक बनें, और अपने इष्ट मित्रों को भी बनाएँ। इस सहायता से हमारे

जीवन की एक योजना पूरी हो जायगी, और आपके हाथों में एक अनुपम ग्रंथ-रत्न आ जायगा। मूल्य इस प्रकार रक्खा गया है—

१ प्रत्येक खंड का मूल्य १।) है। डाक-व्यय अलग।

२ प्रथम चार खंडों का मूल्य ५) ही लिया जायगा। किंतु ये ५) एक साथ, आरंभ में ही, भेजने होंगे। डाक व्यय माफ़ रहेगा।

३ पूरे २० खंडों का रियायती मूल्य २०) होगा। डाक व्यय कुछ भी न लिया जायगा। २०) पेशगी भेज देने होंगे।

आप भी ग्राहकों में नाम लिखाएँ, और साथ ही अपने मित्रों से अनुरोध करें। एक प्रति मँगाकर देखें। छपते ही ८०० प्रतियाँ बिक गईं।